# भारतीय दर्शनशास्त्र का इतिहास

डा० देवराज
और
डा० रामानंद तिवारी

हिंदुस्तानी एकेडेमी, उत्तरप्रदेश, इलाहाबाद

हमारे देश का साहित्य, धर्म, संस्कृति, कला और इतिहास सभी का आधार-दंड हमारी युगों से प्राचीन दार्शनिक परंपरा रही है। उस परंपरा का विस्तृत वैज्ञानिक विवेचन अभी तक नहीं के बराबर हुआ है।

प्रस्तुत ग्रंथ उस दिशा में एक अत्यंत महत्वपूर्ण प्रयास है। भारतीय चिंतन की हर शाखा-प्रशाखा और उसके प्रत्येक संप्रदाय का यथेष्ट परिचय, सापेक्ष संबंध और विकास का अलग-अलग अध्यायों में समुचित आकलन किया गया है। वेद, उपनिषद, आरण्यक, षड्दर्शन, बौद्ध तथा जैनमत, वेदांत, वैष्णव, शैव और शाक्तमत का अलग-अलग विवेचन करते हुए भी उनकी व्यापक आधार-भूमि पर प्रकाश डाला गया है।

विषय इतना जटिल होते हुए भी शैली में दुरूहता नाममात्र को नहीं है। भारतीय दर्शन का इतने संक्षेप में और सुस्पष्ट ढंग से ऐसा सांगोपांग विवेचन हिंदी के किसी अन्य ग्रंथ में नहीं है।



मूल्य ६॥)

# भारतीय दर्शनशास्त्र का इतिहास

लेखक

डॉ० न० कि० देवराज

बी० ए० आनर्स ( काशी ), एम्० ए०, डी० फिल् ( प्रयाग )
अध्यापक, दर्शन-विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय

तथा

डॉ० रामानन्द तिवारी

शास्त्री, एम्० ए०, डी० फिल् ( प्रयाग )
अध्यापक, जसवंत कालेज, जोधपुर

१९५०

हिंदुस्तानी एकेडेमी
उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद

## वक्तव्य

भारतीय दर्शनशास्त्र का यह इतिहास एकेडेमी ने सन् १९४१ में प्रकाशित किया था। भारतीय दार्शनिक विचारधाराओं के क्रम-बद्ध अध्ययन के लिये यह ग्रन्थ अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुआ है।

प्रस्तुत संस्करण में इस पुस्तक की रूपरेखा और विषय-वस्तु में बहुत अधिक संशोधन और परिवर्द्धन हो गया है। इसके मूल-लेखक तो डा० देवराज हैं, किन्तु इस संस्करण में डा० रामानन्द तिवारी शास्त्री के सहयोग से विषयवस्तु में पर्याप्त विस्तार हुआ है। रामानुज के परवर्ती वैष्णव-सम्प्रदायों तथा शैव-शाक्त दर्शनों पर दो स्वतन्त्र अध्याय दे दिये गये हैं और अंत में एक परिशिष्ट जोड़ दिया गया है जिसमें वेदांत के कुछ ऐसे आचार्यों का वर्णन है, जिनका उल्लेख पहले संस्करण में नहीं था। बौद्ध तथा जैन दर्शन के विवेचन में मूल्यवान नई सामग्री का उपयोग हुआ है। न्याय और वैशेषिक दर्शनों का परिचय भी अधिक विस्तृत रूप में दिया गया है।

हमें विश्वास है कि यह संस्करण विद्यार्थियों तथा साधारण पाठकों के लिये पहले की अपेक्षा और अधिक उपयोगी सिद्ध होगा।

**धीरेन्द्र वर्मा**

मंत्री, हिंदुस्तानी एकेडेमी

लेखकें के सम्मान्य गुरु

श्रद्धेय प्रो० रामचन्द्र दत्तात्रेय रानडे

भूतपूर्व अध्यक्ष, दर्शन-विभाग, प्रयाग विश्वविद्यालय

तथा

पूर्वलेखक के पूज्य आचार्य महामहोपाध्याय

स्व० पं० बालकृष्ण मिश्र

भूतपूर्व प्रिंसिपल, ओरियंटल कालिज, काशी विश्वविद्यालय

को

सादर सविनय समर्पित

## प्रस्तावना

'भारतीय दर्शन शास्त्र का इतिहास' का यह दूसरा संस्करण पाठकों के हाथों में है। प्रायः दो वर्ष पूर्व जब हिंदुस्तानी एकेडेमी ने मुझे सूचना दी कि पुस्तक का दूसरा संस्करण अपेक्षित है तो मैं बड़े असमंजस में पड़ गया। बिना संशोधन-परिवर्धन के पुस्तक छपाना अभीष्ट न था, और वैसा करने का मुझे अवकाश न था। इस संकट में मैंने अपने मित्र डॉ० रामानंद तिवारी से प्रार्थना की कि वे पुस्तक को दूसरे संस्करण के लिए तैयार कर दें। तिवारी जी ने उदारता और स्नेहवश स्वीकार कर लिया। इसके लिये मैं उनका चिर-आभारी हूँ।

पुस्तक में संशोधन की अपेक्षा परिवर्धन ही अधिक हुआ है; पूर्व ग्रंथ में महत्वपूर्ण संशोधन प्रस्तुत लेखक ने ही किये हैं। उदाहरण के लिये बौद्ध-दार्शनिक संप्रदायों वाला अध्याय फिर से लिखा गया है, तथा जैन दर्शन में 'स्याद्वाद' पर एवं वैशेषिक में 'सामान्य' पदार्थ पर पूर्वलिखित अंशों में संशोधन किये गये हैं। प्रथम भाग में 'चार्वाक-दर्शन' तथा 'भूमिका' में कई परिवर्धन तिवारी जी द्वारा किये गये हैं। शेष ग्रंथ प्रथम संस्करण की आवृत्ति ही है।

दूसरे भाग में विस्तृत परिवर्धन हुआ है। पूर्व संस्करण में रामानुज के बाद के वैष्णव संप्रदायों पर एक संक्षिप्त-सा परिशिष्ट दे दिया गया था और शैव-शाक्त दर्शनों पर उतना भी नहीं। इस संस्करण में इन विषयों पर दो स्वतंत्र अध्याय दिये गये हैं। इसके अतिरिक्त न्याय-वैशेषिक दर्शनों का परिचय अधिक विस्तृत कर दिया गया है और उन्हें विशद रूप में अलग-अलग प्रतिपादित किया गया है। सांख्य से अलग योग-दर्शन का विस्तृत निरूपण भी इस संस्करण की विशेषता है। सामान्यतः तिवारी जी की नैतिक-धार्मिक अभिरुचि प्रस्तुत लेखक की विशुद्ध तर्क-दृष्टि की पूरक सिद्ध हुई है, जिससे पुस्तक को लाभ हुआ है।

दोनों लेखकों की दृष्टियों में अनिवार्य अन्तर है; इससे जहाँ ग्रंथ की एकस्वरता अर्थात् मूल्यांकन एवं गौरव की समानता में व्याघात पड़ता है वहाँ यह लाभ भी होता है कि पाठकों को दो भिन्न दृष्टिकोणों का परिचय मिल जाता है। ( इसीलिए तिवारी जी तथा अपने द्वारा किये हुए संशोधन-परिवर्धनों का अलग-अलग उल्लेख अपेक्षित हुआ।) जहाँ मैं यह स्वीकार करने को तैयार नहीं कि प्राचीन भारतीय संस्कृति का मुझे किसी से कम गर्व है, अथवा उसमें मुझे किसी से कम ममत्व है, वहाँ मैं मानता हूँ कि आज के युग में हम उस संस्कृति को ही पकड़ कर नहीं बैठे रह सकते। जिस प्रकार कालिदास के प्रेमी होने का यह अर्थ नहीं कि आज हम स्वतंत्र नया काव्य न लिखें, उसी प्रकार प्राचीन दर्शनों तथा अन्य सांस्कृतिक परंपराओं के प्रेम और उचित गर्व का यह मतलब नहीं कि आज हम युगोचित नवीन दर्शनों एवं परंपराओं का निर्माण न करें। सच पूछो तो एक राष्ट्र या जाति के जीवित होने का सबूत ही यह है कि वह प्रत्येक बौद्धिक-सांस्कृतिक क्षेत्र में नये प्रयोग करती हुई नयी परंपराएँ विकसित करती रहे। इस दृष्टि से योरप के देश वस्तुतः जीवित कहे जा सकते हैं। वहाँ जहाँ इब्सन और बर्नार्डशा ने नाटकों के क्षेत्र में नयी परंपरा को प्रतिष्ठित किया वहां इलियट, मार्सेल प्रू आदि लेखकों ने काव्य तथा उपन्यास क्षेत्रों में क्रांतिकारी प्रयोग किये। इसी प्रकार दर्शन के क्षेत्र में रसेल, विट गैन्स्टाइन आदि ने क्रान्ति उपस्थित की है। बौद्धिक दृष्टि से जीवित जाति पुरानी युक्तियों और मान्यताओं को दुहराती नहीं ( जैसा कि काशी की पंडित मंडली सदियों से करती आयी है ), इसके विपरीत मानव-जाति के बढ़ते हुए ज्ञान और अनुभव के आलोक में वह नये प्रश्न उठाती और उन पर नये ढंग से विचार करती है। स्पष्ट ही नये प्रयोग करने का अर्थ योरप की त्यक्त या प्रचलित परंपराओं की नकल नहीं है।

रामानुज के कुछ पूर्व से ही हिन्दू दर्शन की प्रगति शिथिल पड़ गयी। इसका एक कारण हमारे देश से बौद्ध धर्म का लोप होना भी

था। बौद्ध विरोधियों के अभाव में हिन्दू विचारकों की तर्क-बुद्धि क्रमशः अपनी सप्राणता खोती गयी। इस दृष्टि से आज भारतवर्ष में बौद्ध धर्म का पुनरुत्थान हमारी संस्कृति के लिये श्रेयस्कर सिद्ध हो सकता है। बौद्ध दर्शन वर्तमान "पाज़िटिविज़्म" के भी निकट है।

पुस्तक की भूमिका में दर्शन का सामान्य परिचय पश्चिमी ढंग से दे दिया गया था जिसका औचित्य संदिग्ध था; इस संस्करण में भारतीय दर्शन की विशेषताओं का भी विशद उल्लेख किया गया है। अनिवार्य रूप में पहले संस्करण की छाप प्रस्तुत संस्करण पर रह ही गयी है।

प्रथम संस्करण में महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ जी का सुंदर प्राक्कथन था जिसमें प्रोत्साहन देनेवाली प्रशंसा के अतिरिक्त पुस्तक की दो-एक कमियों का संकेत भी था। इस संस्करण में उन कमियों को दूर करने का प्रयत्न किया गया है। आशा है अपने वर्तमान रूप में यह "इतिहास" विद्वानों को रुचिकर लगेगा।

पूर्व संस्करण तैयार करते समय और उसके बाद डॉ० मंगलदेव शास्त्री, पं० अमरनाथ झा तथा महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज से लेखक को जो प्रोत्साहन मिला था उसके लिये वह उनका चिर कृतज्ञ रहेगा।

पुस्तक की विषय-वस्तु में अब भी जो कमियाँ रह गयी हैं उनका दायित्व प्रस्तुत लेखक पर है; पूर्व संस्करण की अपेक्षा से उसमें ज कुछ अच्छाइयाँ दिखायी देती हैं उनका श्रेय मेरे मित्र तिवारी जी को है। उन्हें धन्यवाद देने के बदले मैं सिर्फ इतना कह दूँ कि उन्हीं के सहयोग से यह दूसरा संस्करण संभव हुआ है।

लखनऊ
२० अगस्त, १९५०

देवराज

———

# विषय-सूची

## प्रथम भाग

## द्वितीय भाग

—:०:—

# भूमिका

**दर्शनशास्त्र की आवश्यकता**

इस आर्थिक संकट और प्रतिद्वंद्विता के युग में दर्शन जैसे गंभीर विषय पर पुस्तक लिखने वाले से कोई भी व्यावहारिक बुद्धि का मनुष्य यकायक पूछ सकता है, 'इस की आवश्यकता ही क्या थी ?' वास्तव में इस प्रश्न का कोई संतोषजनक उत्तर नहीं दिया जा सकता। उत्तर तो बहुत हैं, पर उन का मूल्य प्रश्न-कर्ता के अध्ययन और बौद्धिक योग्यता पर निर्भर है। जिसका यह दृढ़ विश्वास है कि मनुष्य केवल पशुओं में एक पशु है और उस की आवश्यकताएं भोजन-वस्त्र तथा प्रजनन-कार्य ( संतानोत्पत्ति ) तक ही सीमित हैं, उस के लिए उक्त प्रश्न का कोई उत्तर नहीं है। परंतु जो मनुष्य को केवल पशु नहीं समझते, जिन्हें मानव-बुद्धि और मानव-हृदय पर गर्व है, जो यह मानते हैं कि मनुष्य केवल रोटी खाकर जीवित नहीं रहता, मनुष्य सोचने-वाला या विचारशील प्राणी है, उन के लिए इस प्रश्न का उत्तर मिलना कठिन नहीं है। वास्तव में वे ऐसा प्रश्न ही नहीं करेंगे। मनुष्य और पशु में सब से बड़ा भेद यह है कि मनुष्य जो कुछ करता है, उस पर विचार करता है, जब कि पशु को इस प्रकार की जिज्ञासा कभी पीड़ित नहीं करती। मनुष्य रोता है और रोने पर कविता लिखता है, हँसता और हँसने के कारणों पर विचार करता है, पत्नी के होठों को चूमता है और फिर प्रश्न करता है, 'यह मोह तो नहीं है ?' पशु और मनुष्य दोनों को दुःख उठाने पड़ते हैं, दोनों की 'मृत्यु' होती है ; परंतु 'दुःख' और 'मृत्यु' पर विचार करना मनुष्य का ही काम है। यह समझना भूल होगी कि दार्शनिक विचारकों को 'दुःख' और 'मृत्यु' से कोई विशेष प्रेम होता है। वास्तव में दार्शनिक 'मृत्यु' और 'दुःख' पर इस लिए विचार करते हैं कि वे जीवन

के अंग हैं। संसार की सारी विद्याएं मनुष्य की जीवन में अभिरुचि की द्योतक हैं, दर्शनशास्त्र का तो मुख्य विषय ही जीवन है। कवि और उपन्यासकार की भाँति दार्शनिक भी जीवन की समस्याओं पर प्रकाश डालना चाहता है। यही नहीं, जीवन की समस्याओं पर जितनी तत्परता से दार्शनिक विचार करता है उतना कोई नहीं करता।

**दर्शनशास्त्र क्या है?**

यहां प्रश्न यह उठता है कि यदि दार्शनिक, कवि और उपन्यासकार सभी जीवन पर विचार करते हैं तो फिर कविता, उपन्यास और दर्शन में क्या भेद है? 'दर्शन-शास्त्र' को 'साहित्य' से पृथक् करने वाली क्या चीज़ है? उत्तर यह है कि दर्शन-शास्त्र की शैली साहित्य से भिन्न है—यह मुख्य भेद है। प्रायः कवि और उपन्यासकार जीवन पर विचार करने में किसी नियम का पालन नहीं करते। दार्शनिक चिंतन नियमानुसार होता है। अब यदि कोई आप से पूछे कि दर्शन-शास्त्र क्या है, तो आप कह सकते हैं कि जीवन पर नियमानुसार, किसी विशेष पद्धति से विचार करना 'दर्शन' है। जीवन का वैज्ञानिक अध्ययन करना ही दर्शनशास्त्र का काम है। लेकिन जब हम जीवन पर नियम-पूर्वक विचार करना आरंभ करते हैं तब हमें मालूम होता है कि जीवन को समझने के लिए केवल जीवन का अध्ययन ही काफ़ी नहीं है। जिस जीवन को हम समझना चाहते हैं वह मनुष्य का या स्वयं अपना जीवन है। परंतु वह जीवन संसार की दूसरी वस्तुओं से संबद्ध है। हम पृथ्वी के ऊपर रहते हैं और आकाश के नीचे, हम हवा में साँस लेते हैं और जल तथा अन्न से निर्वाह करते हैं। हमारे जीवन और पशुओं के जीवन में बहुत बातों में समता है, बहुत में विषमता। जिस पृथ्वी पर हम रहते हैं वह सौर-मंडल का एक भाग है, वह सौर-मंडल भी करोड़ों तारों, ग्रहों और उपग्रहों में एक विशेष स्थान रखता है। आश्चर्य की बात तो यह है कि मनुष्य जैसा छोटा प्राणी पृथ्वी से हज़ारों गुने सूर्य और सूर्य से लाखों गुने विशाल नक्षत्रों की गति, ताप और परिमाण पर

विचार करता है। इस विराट् ब्रह्मांड में, इस देखने में छोटे, तुच्छ मनुष्य का क्या स्थान है, यह निर्णय करना दर्शनशास्त्र की प्रमुख समस्या है। विश्व-ब्रह्मांड के रंगमंच पर यह रोने, हँसने, सोचने और विचारने वाला मनुष्य नामक प्राणी जो पार्ट खेल रहा है उस का, विश्व-ब्रह्मांड के ही दृष्टि-कोण से, क्या महत्व है, यही दार्शनिक जिज्ञासा का विषय है। संसार के प्राणी पैदा होते हैं और मर जाते हैं। परंतु मरने से पहले मनुष्य तरह-तरह के काम करता है। वह भविष्य की चिंता करता है और अपने बच्चों के लिए धन इकट्ठा करता है; धन-संग्रह करने में वह कभी-कभी बेईमानी और फिर पश्चात्ताप भी करता है; वह नरक से डरता है और स्वर्ग की कामना रखता है; वह कविता लिखता है, कहानी पढ़ता है, स्पीचें देता है, पार्टी-बंदी करता है, अपनी स्वतंत्रता और अधिकारों के लिए लड़ता है; वह मंदिर, मस्जिद और गिर्जे में जाता है तथा अपना परलोक सुधारने का प्रयत्न करता है। मनुष्य की इन सब क्रियाओं का क्या अर्थ है, और उन का क्या मूल्य है? मर कर मनुष्य का और जीवन में उस ने जो प्रयत्न किए हैं उन का क्या होता है? हम जो अच्छे प्रयत्न कर रहे हैं, यश प्राप्त करने में लगे हैं, इस का क्या महत्त्व है? क्या इस जीवन के साथ ही हमारे अरमान, हमारी आशाएँ और आकांक्षाएं, हमारी अच्छे बनने की इच्छा, हमारी दूसरों का भला करने की साध—क्या यह सब मरने के साथ ही नष्ट हो जाते हैं? क्या हम सच-मुच मर जाते हैं, हमारा कुछ भी शेष नहीं रहता? संसार के विचारकों ने इस प्रश्न के विभिन्न उत्तर दिए हैं। उन उत्तरों पर विचार करने का और नया उत्तर सोचने का भी, आपको अधिकार है। दर्शनशास्त्र ऐसे ही विचार-क्षेत्र में आपका आह्वान करता है।

हम में से बहुतों ने सुन रक्खा है कि दर्शनशास्त्र में 'दुनिया कैसे बनी? दुनिया को किस ने बनाया और क्यों? ईश्वर है या नहीं? क्या बिना ईश्वर के दुनिया बन सकती है? जगत परमाणुओं का बना है या

किसी और चीज़ का ? तत्व पदार्थ कितने हैं ?' इत्यादि प्रश्नों पर बहस की जाती है। यह ठीक है कि दर्शनशास्त्र इन प्रश्नों पर विचार करता है। परंतु वह इन प्रश्नों के विषय में इस लिए सोचता है कि यह प्रश्न 'जीवन क्या है ?' इस बड़े प्रश्न से संबंध रखते हैं। जब आप रेल-द्वारा कहीं जाना चाहते हैं तो आप को स्टेशन तक समय पर जाना, टिकट ख़रीदना आदि अनेक काम करने पड़ते हैं। यह काम आप के उद्देश्य में सहायक हैं, स्वयं उद्दिष्ट नहीं। इसी प्रकार जीवन को समझने के लिए दर्शन-शास्त्र को इधर-उधर के अनेक कामों में फँसना पड़ता है। मनुष्य का असली उद्देश्य जीवन को समझ कर उसे ठीक दिशा में चलाना है। इसी के लिए, जीवन के कल्याण-साधन के लिए ही, उसे ईश्वर तथा अन्य देवी-देवताओं की आवश्यकता पड़ती है। इस प्रकार यदि आप वस्तुतः दर्शन-शास्त्र में रुचि उत्पन्न करना चाहते हैं तो आपको चाहिए कि आप उन समस्याओं का जो कि देखने में जीवन से उदासीन प्रतीत होती हैं, जीवन से संबंध जोड़ लें। आप जो किसी संबंधी के मर जाने पर रोते हैं उस का पुनर्जन्म की समस्या से कुछ संबंध है, आप जो अपने मित्रों को प्यार करते हैं उस का जीवन के अंतिम लक्ष्य से कुछ संपर्क हो सकता है; जीवन में आप को निराशा और असफलता होती है जिस से कि कर्म-सिद्धांत और ईश्वर की सत्ता पर प्रभाव पड़ता है; आप का प्रकृति-प्रेम आप में और प्रकृति में किसी गूढ़ संबंध का द्योतक है। इस तरह जीवन पर दृष्टि रख कर विचार करने से आप को दर्शनशास्त्र कभी रूखा नहीं लगेगा।

दर्शनशास्त्र केवल ब्राह्मणों के लिए नहीं है वह ख़ास तौर से न पापियों के लिये है न पुण्यात्माओं के लिए। और चीज़ों की तरह पाप-पुण्य, धर्म और अधर्म पर ( निष्पक्ष होकर ) विचार करना भी दर्शन-शास्त्र का ही काम है। दर्शनशास्त्र केवल उन के लिए है जो जीवन को समझना चाहते हैं। परंतु प्रायः जो जीवन पर विचार करना चाहते हैं वे साधारण लोगों से कुछ ऊँची कोटि के मनुष्य होते हैं; उन में उच्च-जीवन

की कामना भी होती है। कठिन से कठिन और ऊँचे से ऊँचे विषयों पर दर्शनशास्त्र में विचार होता है, इस लिए दर्शनशास्त्र के विद्यार्थी की तुच्छ वस्तुओं और प्रश्नों में रुचि होनी कठिन है।

**दर्शनशास्त्र और विभिन्न विज्ञान**

भौतिक जगत जीवन की रंगभूमि है। भौतिक शरीर और आत्मा कही जाने वाली वस्तु में गंभीर संबंध मालूम होता है। शारीरिक दशाओं और मानसिक दशाओं में भी घनिष्ठ संबंध है। इस संबंध को ठीक-ठीक समझने के लिए भौतिक-तत्वों तथा शरीर की बनावट का अध्ययन भी आवश्यक है। आजकल का कोई भी दार्शनिक भौतिक-विज्ञान और शरीर-विज्ञान के मूल सिद्धांतों की उपेक्षा नहीं कर सकता। प्राचीन-काल में यह शास्त्र इतने उन्नत न थे, इस-लिए प्राचीन दार्शनिक भौतिक और प्राणिजगत के विषय में या तो युक्तिपूर्ण कल्पना से काम लेते थे, या उन के प्रति उदासीन रहते थे। परंतु आजकल के दार्शनिक का काम इतना सरल नहीं है। जीवन के विषय में जहाँ से भी कुछ प्रकाश मिल जाय उसे वहां से ले लेना चाहिए। समाजशास्त्र, राजनीति, अर्थशास्त्र, इतिहास आदि भी मानव-जीवन का अध्ययन करते हैं। इन विषयों का दर्शन से घनिष्ठ संबंध है। इसी प्रकार मनोविज्ञान भी दार्शनिक के लिए बड़े काम की चीज़ है। यदि हम मानव-जीवन को ठीक-ठीक समझना चाहते हैं तो हमें उस का विभिन्न परिस्थितियों में अध्ययन करना पड़ेगा। मानव-जीवन को सामाजिक और भौतिक दो प्रकार के वातावरण में रहना पड़ता है, उसे राजनीतिक, ऐतिहासिक और आर्थिक परिस्थितियों से गुज़रना पड़ता है। मनोविज्ञान के नियम व्यक्ति और समाज के व्यवहारों पर शासन करते हैं। इस प्रकार दार्शनिक को थोड़ा-बहुत सभी विद्याओं का ज्ञान आवश्यक है। प्रश्न यह है कि इतने 'शास्त्रों' के रहते हुए 'दर्शनशास्त्र' की अलग क्या आवश्यकता है? इन विज्ञानों और शास्त्रों से अलग दर्शनशास्त्र के अध्ययन का विषय भी क्या हो सकता है?

मान लीजिए कि आप के सामने एक मेज़ रक्खी हुई है। आप अपने कमरे के चार स्थानों से खड़े होकर मेज़ को देखिए, आपको मालूम होगा कि उन चारों स्थानों से मेज़ की शक्ल एक-सी दिखलाई नहीं देती। आप की जगह अगर 'केमरा' ले ले तो मेज़ के चार भिन्न फ़ोटो तैयार हो जायँगे। जिस जगह खड़े होकर आप मेज़ को देखते हैं वह आप का 'दृष्टिकोण' कहा जाता है। एक ही वस्तु विभिन्न दृष्टिकोणों से विभिन्न प्रकार की दिखलाई देती है। विभिन्न विज्ञान या शास्त्र जगत् का विशेष दृष्टिकोणों से अध्ययन करते हैं। इस तथ्य को यों भी प्रकट किया जाता है कि प्रत्येक शास्त्र विश्व की घटनाओं में से कुछ को अपने अध्ययन के लिए चुन लेता है। राजनीति का विद्यार्थी शासन-संस्थाओं और उन के पारस्परिक संबंधों का अध्ययन करता है, उत्तरी ध्रुव पर हवा का तापक्रम क्या है इस से उसे कोई मतलब नहीं। परंतु भूगोल के विद्यार्थी के लिये दूसरा प्रश्न महत्त्वपूर्ण है। इसी प्रकार खगोलशास्त्र का छात्र तारों के निरीक्षण में मग्न रहता है जब कि शरीर-विज्ञान का विद्यार्थी या डाक्टर तारों से कोई सरोकार नहीं रखता। अर्थशास्त्र के अध्येताओं को मनोविज्ञान से विशेष मतलब नहीं होता। इस प्रकार हम देखते हैं कि विभिन्न शास्त्रों के विद्यार्थियों ने जगत को खंड-खंड कर डाला है। सब अपने-अपने विषय के अध्ययन में लगे हैं, सब जगत को एक विशेष पहलू से देखते हैं, समूचे जगत पर कोई दृष्टि नहीं डालता। परंतु संपूर्ण विश्व पर दृष्टिपात करना उसे समझने के लिए नितांत आवश्यक है। आप किसी युवती के सौंदर्य का माप (तोल) उस के शरीर के अवयवों को अलग-अलग करके देखने से नहीं कर सकते। सिर्फ़ नाक, सिर्फ़ नेत्र, सिर्फ़ मुख, सिर्फ़ हाथों आदि में कुछ सौंदर्य हो सकता है, लेकिन शरीर का पूरा सौंदर्य इन सब के एकत्र होने पर ही प्रकट होता है। इस लिए जब कि विश्व का एकांगी अध्ययन करने वाले भौतिक और सामाजिक शास्त्र आवश्यक हैं, संपूर्ण विश्व पर

एक साथ विचार करने के लिए भी एक शास्त्र की ज़रूरत है। ऐसा शास्त्र दर्शनशास्त्र है। दर्शनशास्त्र समस्त ब्रह्मांड पर एक साथ विचार करता है, इस लिए कि बिना संपूर्ण ब्रह्मांड को देखे जीवन का स्वरूप समझ में नहीं आ सकता, ठीक उसी प्रकार जैसे कि बिना पूरा मुख देखे 'नाक कितनी सुंदर है' इस का निर्णय नहीं किया जा सकता। इसीलिए दर्शन-शास्त्र में जगत की उत्पत्ति, जगत का उपादान कारण आदि पर विचार किया जाता है। विभिन्न शास्त्रों या साइंसों तथा उन के विषय-वस्तु में क्या संबंध है, तर्क-शास्त्र और तारा-शास्त्र ( भूगोल-विद्या ), मानस-शास्त्र और भौतिक-शास्त्र के सिद्धांतों में किस प्रकार सामंजस्य स्थापित किया जा सकता है, यह बताना दर्शनशास्त्र का काम है। कहीं-कहीं विभिन्न शास्त्रों के सिद्धांतों में विरोध हो जाता है जिस पर दर्शनशास्त्र को विचार करना पड़ता है। व्यवहार-दर्शन या आचार-शास्त्र का यह मौलिक-सिद्धांत है कि 'मनुष्य जो चाहे वह कर सकता है, वह स्वतंत्र है'; बिना इस को माने दंड और पुरस्कार की व्यवस्था नहीं हो सकती। यदि मैं कर्म करने में स्वतंत्र नहीं हूँ तो मेरे कहे जाने वाले कर्मों का उत्तरदायित्व मुझ पर नहीं हो सकता और मुझे पापों की सज़ा नहीं मिलनी चाहिए। परंतु भौतिक-शास्त्र और मनोविज्ञान बतलाते हैं कि विश्व की सब घटनाएं अटल नियमों के अनुसार होती हैं; कोई चीज़ स्वतंत्र नहीं है, हमारे कर्म भी विश्व के नियमों का पालन करते हैं। आप के मन में एक बुरा विचार उठता है, वह किसी नियम के अनुसार; आप उसे उठने से रोक ही नहीं सकते थे, ठीक जैसे कि आप हवा को नहीं रोक सकते। इसी प्रकार आप की इच्छाएं मनोविज्ञान के नियमों का पालन करती हैं। आप के कर्म आप की इच्छाओं पर निर्भर नहीं हैं और इस तरह आप कर्म करने में स्वतंत्र नहीं हैं। इन शास्त्रों के विरोध पर विचार करके उन में सामंजस्य स्थापित करना दार्शनिक का काम है। 'एक सत्य दूसरे सत्य का विरोधी नहीं हो सकता' यह दर्शनशास्त्र का मूल विश्वास है। यदि दो सिद्धांत एक-

दूसरे को काटते हैं तो दोनों एक साथ सत्य नहीं हो सकते। सत्य एक है, और वह संपूर्ण विश्व में व्याप्त है। दर्शनशास्त्र उसी सत्य की खोज में है।

हम कह सकते हैं कि दर्शनशास्त्र समस्त विश्व को समझने की चेष्टा है। दार्शनिक विश्व के किसी पहलू की उपेक्षा नहीं कर सकता। जानने की इच्छा मनुष्य का स्वभाव है; समस्त विश्व के बारे में कुछ सिद्धांत स्थिर करने की आकांक्षा भी स्वाभाविक है। 'विश्व-ब्रह्मांड में मनुष्य का क्या स्थान है, इस पर प्रत्येक व्यक्ति कुछ न कुछ मत स्थिर करने की चेष्टा करता है। जो ज्ञान-पूर्वक जीवन की क्रियाओं में भाग लेना चाहते हैं, जो भेड़-बकरियों की तरह नेतृत्व के लिए दूसरों का मुख नहीं देखना चाहते, वे इस प्रकार का मत बनाने की विशेष चेष्टा करते हैं। परंतु मनुष्य के भविष्य और सृष्टि-संचालन के विषय में कोई न कोई मत हर मनुष्य का होता है, इस प्रकार हर मनुष्य दार्शनिक है। प्राणवायु की तरह दर्शन-शास्त्र हमारे शरीर के तत्वों में व्याप्त है। ऐसी दशा में प्रश्न केवल अच्छे और बुरे दार्शनिक बनने का रह जाता है। दर्शन-शास्त्र के अध्ययन से मनुष्य दूसरे विद्वानों के विचारों से परिचित होता है तथा स्वयं वैज्ञानिक ढंग से विचार करना सीखता है। मनुष्य की विचार-शक्ति और समझने की योग्यता बढ़ाने के लिए दर्शनशास्त्र से बढ़ कर सार्वभौम और व्यापक कोई विषय नहीं है। दर्शनशास्त्र सब विषयों और विद्याओं को छूता है; दर्शन का विद्यार्थी किसी भी दूसरे शास्त्र को सुगमता से समझ सकता है। जो औरों के लिए कठिन है वह दार्शनिक के लिये खेल है। अन्य विषयों के पढ़ने से दाशनिक अध्ययन में सहायता तो मिलती ही है। दर्शन के अध्ययन के लिए सब से अधिक सतर्क निरीक्षण-शक्ति या जीवन को देखने की क्षमता की आवश्यकता है।

**दर्शनशास्त्र की शाखाएं**

अध्ययन की सुगमता के लिए आधुनिक-काल के विद्वानों ने दर्शन-शास्त्र को शाखाओं में विभक्त कर दिया है प्राचीन-काल में ऐसी शाखाएँ न थीं। तथापि प्रत्येक दार्शनिक

किसी क्रम से अपने सिद्धांतों का प्रतिपादन करता था। दर्शनशास्त्र की समस्याएं बहुत और विविध हैं, इसी लिए उन के वर्गीकरण की आवश्यकता पड़ती है और उन का अध्ययन अलग-अलग किया जाता है। नीचे हम दर्शन की मुख्य शाखाओं के नाम देते हैं।

१—प्रमाण-शास्त्र तथा प्रमाशास्त्र—अंग्रेज़ी में हम इसे 'एपिस्टोमालोजी' कहते हैं। योरुप के लिए यह नई चीज़ है, परंतु भारत के दार्शनिक इस का महत्व प्राचीन-काल से जानते थे। तत्वज्ञान संभव भी है या नहीं? यदि हां, तो उस की उपलब्धि किन उपायों से हो सकती है? ज्ञान का स्वरूप क्या है? ज्ञान के साधन कितने प्रकार के हैं? इत्यादि प्रश्नों का उत्तर देना इस शास्त्र का काम है।

२—तत्वमीमांसा ( 'आंटालोजी' )—यह शाखा विश्वतत्व का अध्ययन करती है। जगत के मूलतत्व कौन और कितने हैं? क्या ईश्वर, जीव और प्रकृति इन तीन तत्वों को मानना चाहिए अथवा इन में से किसी एक को? चार्वाक के मत में प्रकृति ही एक तत्व है जो स्वयं पंचभूतों का समूह है। जैनी जीव और जड़ दो तत्व मानते हैं। वेदांत का कथन है कि तत्व-पदार्थ केवल एक ब्रह्म या आत्मा है। कुछ लोग तत्व को परमाणुमय मानते हैं, कुछ के मत में शून्य ही तत्व है। कुछ बौद्ध-विचारक विज्ञानों ( मन की दशाओं जैसे रूप, रस आदि का अनुभव, सुख, दुःख आदि ) को ही चरम तत्व मानते हैं।

३—व्यवहार-शास्त्र ('एथिक्स')—इस में कर्तव्याकर्तव्य पर विचार होता है। मनुष्य को अच्छे कर्म क्यों करने चाहिए? हम दूसरों को धोखा देकर क्यों न रहें? सचाई से प्रेम क्यों करें? हिंसा से क्यों बचें? दूसरों का दिल क्यों न दुखाएं? क्या बुरे कर्मों का फल भोगना पड़ता है? यदि हां तो वह फल कर्म स्वयं दे लेते हैं या कोई ईश्वर उन का फल देता है? क्या पुनर्जन्म मानना चाहिए? मानव-जीवन का लक्ष्य क्या है? यदि हम मानव-जीवन का कोई लक्ष्य न मानें तो क्या कोई हर्ज है? कर्म और मोक्ष

में क्या संबंध है ? क्या मोक्ष जैसी कोई चीज़ है ? यदि हां तो वह ज्ञान से मिल सकती है या कर्म से, इत्यादि।

४—मनोविज्ञान ('साइकालोजी')—प्राचीन काल में यह भी दर्शन-शास्त्र का भाग था। हमारे मन में जो तरह-तरह की विचार-तरंगें उठा करती हैं वे क्या किन्हीं नियमों का पालन करती हैं ? अथवा विचारों का प्रवाह नियम-हीन और उच्छृंखल है ? हमें तरह-तरह के कर्मों में प्रवृत्त कौन करता है ? प्रवृत्ति का हेतु क्या है ? हमारी आकांक्षाओं और मनोवेगों का कोई भौतिक आधार भी है ? क्या शरीर के स्वास्थ्य आदि का मानसिक जीवन पर कोई प्रभाव पड़ता है ?

५—सौंदर्य-शास्त्र ( 'ईस्थेटिक्स' )—यह सिर्फ़ आधुनिक-काल की चीज़ है। प्रकृति और मनुष्य में जो सौंदर्य दिखाई देता है उस का स्वरूप क्या है ? भारतीय दर्शनों ने सौंदर्य पर विशेष विचार नहीं किया है। गीता कहती है कि सुंदर पदार्थ भगवान् की विभूतियाँ हैं, भगवान् की अभिव्यंजक हैं। सांख्य और रामानुज के अनुसार सतोगुण सौंदर्य का अधिष्ठान है। भारतीय दर्शनशास्त्र के सौंदर्य-संबंधी विचारों पर अभी खोज नहीं हुई है। आशा है कोई सहृदय पाठक इसे करने का संकल्प करेंगे।

इन के अतिरिक्त और भी तरह-तरह की समस्याओं का समाधान दर्शन-शास्त्र में होता है। पाठक आगे 'प्रामाण्यवाद' के विषय में पढ़ेंगे। यह भी प्रमाण और प्रमाशास्त्र का अंग है। ऊपर के कुछ प्रश्नों का उत्तर देने की, संभव है, भारतीय दार्शनिकों ने कोशिश भी न की हो, परंतु जितना उन्हों ने विचार किया है वह किसी को भी विचार-शील व्यक्ति बना देने को पर्याप्त है। यही सब प्रकार की शिक्षा का उद्देश्य है। पाठकों को याद रखना चाहिए कि दर्शनशास्त्र में किसी प्रश्न का उत्तर जानने की अपेक्षा उस प्रश्न का स्वरूप समझने का अधिक महत्व है। उत्तर तो ग़लत भी हो सकता है। प्रश्न को ठीक-ठीक समझ लेने पर ही आप विभिन्न समाधानों का मूल्य जाँच सकते हैं। जिस के हृदय में आरंभ

से ही पक्षपात है वह न प्रश्न की गंभीरता को समझ सकता है, और न उसके उत्तर की योग्यता के विषय में ही ठीक मत निर्धारित कर सकता है।

भारतीय दर्शन-शास्त्र के इतिहास को समझने के लिये उसके विकास की रूपरेखा का परिज्ञान लाभ-प्रद आवश्यक है।

**भारतीय दर्शन का विकासक्रम** भारतीय दर्शन अत्यंत प्राचीन है। फिर भारतीय विचारक बड़े निःस्पृह व्यक्ति थे। उन्हों ने अपने नाम, जीवन-वृत्त और काल का उल्लेख बहुत कम किया है। अतः दर्शनसाहित्य के ग्रंथों के रचयिता और काल का निर्णय बड़ा कठिन हो जाता है। बुद्ध का जन्म-काल ( छठी शताब्दी ई० पू० ) प्रथम तिथि है जो निश्चित की जा सकती है, तथा बुद्ध के समय से भारतीय चिंतन के इतिहास में एक नये युग का आरंभ माना जा सकता है। बुद्ध के दर्शन और धर्म वैदिक विचार-धारा के विरुद्ध एक क्रांति के प्रतीक थे। अतः इस से पहले के युग को वैदिक युग कहा जा सकता है। बुद्ध के जन्म से आरंभ होने वाला युग विच्छेद और समन्वय का युग था। वैदिक-धर्म और विचार-धारा के विरुद्ध एक स्पष्ट क्रांति का स्वर सुनाई देने लगा, जिस ने बौद्ध और जैन धर्मों का स्वरूप लिया। इस विच्छेद-क्रम के साथ-साथ समन्वय के प्रयास भी चलते रहे। बौद्ध तथा जैन धर्मों की प्रतिक्रिया से आत्म-चेतना प्राप्त कर वैदिक विचार-धारा भी नवीन और समयानुकूल स्रोतों में प्रवाहित होने लगी। किंतु वैदिक विचार-धारा और क्रांतिवादी धर्मों में विरोध बढ़ता ही गया। इस विरोध-क्रम में ही विचार-युद्ध के अस्त्र-रूप न्याय और तर्क का विकास हुआ। सिद्धांत व्यवस्थित किये जाने लगे। पक्ष के मंडन और प्रतिपक्ष के खंडन की तर्क-प्रणालियाँ परिष्कृत होने लगीं। व्यवस्थित दर्शनों का युग आरंभ हो गया।

अस्तु, भारतीय दर्शन का आरंभ वेदों से होता है। वेद भारतवर्ष

**वैदिक युग** की, और कदाचित् संसार की, प्राचीनतम साहित्यिक संपत्ति हैं। वेद प्राचीनों के जीवन और चिंतन के इतिहास हैं। वेद संख्या में चार हैं—ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद। ऋग्वेद इन में से सब से प्राचीन तथा महत्वपूर्ण है। इस में उन मंत्रों का संग्रह है जो प्राचीन आर्य-कवियों ने प्रकृति-देवताओं की स्तुति में रचे थे। भारत प्रकृति-देवी का रंगस्थल है। इस प्रभूत प्राकृतिक सौंदर्यों से परिपूर्ण देश में दर्शन का आरंभ प्रकृति-काव्य के रूप में होना स्वाभाविक था। आर्य-जन बड़े भावुक और कल्पनाशील थे। उषा-अरुण, दिवा-रात्रि, आकाश-अंतरिक्ष, पृथ्वी-सागर, सूर्य-चंद्र, तारा-ग्रह, नदी-पर्वत, तरु-पादप, वायु-मेघ, अग्नि-जल, सभी को देवताओं का स्वरूप देकर उन की पूजा करते थे। यज्ञ में उन का आवाहन कर उन की स्तुति में मंत्र-गान करते थे। ऋग्वेद उन्हीं मंत्रों का संग्रह है। यजुर्वेद और सामवेद के बहुत से मंत्र ऋग्वेद से ही लिये गए हैं, किंतु उन के क्रमों और स्वरों में भेद कर दिया गया है। यजुर्वेद में यज्ञों की प्रधानता है। सामवेद संगीत-प्रधान है। अथर्ववेद में मौलिकता अवश्य है, किंतु अनार्य विचार और संस्कृति का प्रभाव भी है। उस में जादू-टोना, मंत्र-तंत्र आदि का बाहुल्य है। फिर भी इस के कुछ भागों में बड़े मूल्यवान् विचार मिलते हैं। वैदिक परंपरा का विकास चार चरणों में हुआ है, जिन्हें वेद के चार भाग कहा जाता है। प्रथम चरण मंत्रभाग या संहिता-भाग कहलाता है। द्वितीय चरण ब्राह्मण-भाग तथा तृतीय चरण आरण्यक कहा जाता है। ये तीनों वेद के कर्म-कांड हैं, क्योंकि इन में कर्म, यज्ञ, दान, संस्कार आदि—की प्रधानता है। चतुर्थ अथवा अंतिम भाग उपनिषद कहलाता है। ज्ञान-प्रधान होने के कारण उपनिषदों को वेदांत भी कहते हैं।

बुद्ध के समय से भारतीय चिंतन में एक नवीन युग का आरंभ

होता है। जैन-धर्म के प्रचारक महावीर भी बुद्ध के समकालीन ही थे।

**विच्छेद और समन्वय का युग** महावीर और बुद्ध ने वैदिक धर्म के कर्म-कांड के विरुद्ध एक क्रांति की। उस क्रांति ने एक प्रबल धार्मिक और सामाजिक आंदोलन का रूप ग्रहण कर लिया। बुद्ध और जैन धर्म उसी आंदोलन के प्रतीक हैं। इस आंदोलन की प्रमुख विशेषता वेदों की मान्यता का विरोध और वैदिक धर्म का खंडन थी। वेदों को न मानने के कारण जैन और बुद्ध धर्म नास्तिक कहलाते हैं। वेदों के साथ-साथ ये ईश्वर को भी नहीं मानते, अतः दूसरे अर्थ में भी नास्तिक हैं। प्राचीन जैन और बुद्ध धर्म में आचार-शास्त्र की प्रधानता है। कर्म और अहिंसा इन के मूल स्तंभ हैं।

बुद्ध और जैन धर्मों के विरोध ने भारतीय चिंतन में एक नवीन चेतना उत्पन्न कर दी। वैदिक धर्म की अंध-परंपरा सजग हो उठी। चतुर्दिक् खंडन और विरोध ने वैदिक परंपरा के अधिष्ठाताओं को उस के संरक्षण के लिये सचेत कर दिया। बुद्ध और जैन धर्मों का आरंभिक स्वरूप सामाजिक आंदोलन के रूप में था। अतः वैदिक धर्म-तत्व को एक लोकप्रिय स्वरूप में ढालने का प्रयास आवश्यक हो गया। पुराण, महाभारत, श्रीमद्भगवद्गीता और रामायण इसी प्रयास के फल हैं। ये सब वैदिक धर्म की लोकप्रिय परंपरा के प्रतीक हैं। पुराण अनेक हैं जिन में अठारह प्रसिद्ध हैं। प्राचीन इतिहास और कल्पना के आधार पर रचित ये धार्मिक काव्य-ग्रंथ बहुत लोकप्रिय हैं। महाभारत, इतिहास, संस्कृति, धर्म, नीति आदि का सागर है। श्रीमद्भगवद्गीता महाभारत का एक अंश है और उपनिषदों का सार माना जाता है। वेदव्यास इन सब के निर्माता कहे जाते हैं। रामायण एक इतिहास और संस्कृति-मय काव्य है, जिस के रचयिता आदि कवि वाल्मीकि हैं।

बुद्ध और जैन धर्मों का आरंभ सामाजिक तथा नैतिक आंदोलनों

**दर्शनों का युग**

के रूप में हुआ था। अतः इन के मूल ग्रंथों का स्वरूप लोकप्रिय है। पुराण, महाभारत आदि के रूप में समन्वय के प्रयासों का स्वरूप भी लोकप्रिय ही रहा। किंतु जब विच्छेद और समन्वय के आंदोलन की धाराओं का संघर्ष आरंभ होगया तो विरोध और खंडन-मंडन जनता के अधिकार न रह कर विद्वानों के विषय बन गये। विचार-युद्ध के अस्त्र-रूप न्याय और तर्क का विकास हुआ। सिद्धांत व्यवस्थित किये जाने लगे। पक्ष के मंडन और प्रतिपक्ष के खंडन के लिये तर्क-प्रणालियां परिष्कृत होने लगीं। व्यवस्थित दर्शनों का युग आरंभ होगया।

तर्क-प्रणाली के विकास के फल-स्वरूप वैदिक तथा उस के विरोधी दोनों ही पक्षों में अनेक दर्शनों का उदय हुआ। वैदिक दर्शनों में छः दर्शन अधिक मान्य हैं जो षड्दर्शन के नाम से प्रसिद्ध हैं। इन के नाम सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक, पूर्व-मीमांसा और उत्तर-मीमांसा या वेदांत हैं। इन दर्शनों के मूल ग्रंथ सूत्र कहलाते हैं जो इन्हीं नामों से प्रसिद्ध हैं और ऋषि-प्रणीत माने जाते हैं। सांख्य-सूत्र, योग-सूत्र, न्याय-सूत्र, वैशेषिक-सूत्र, मीमांसा-सूत्र और वेदांत-सूत्र के रचयिता क्रमशः कपिल, पतंजलि, गौतम, कणाद, जैमिनि और बादरायण व्यास कहे जाते हैं। ये सूत्र अत्यंत सूक्ष्म, संश्लिष्ट और संक्षिप्त शैली की रचनायें हैं। जब इन दर्शनों की जीवित-परंपरा लुप्त हो गई तो इन सूत्रों का समझना कठिन हो गया। इस कारण सूत्रों के विस्तृत भाष्यों की परंपरा का आरंभ हुआ। सांख्यसूत्र पर विज्ञानभिक्षु का, योग-सूत्र पर व्यास का, न्याय-सूत्र पर वात्स्यायन का, वैशेषिकसूत्र पर प्रशस्त-पाद का, मीमांसासूत्र पर शबर का और वेदांतसूत्र पर शंकराचार्य का भाष्य सब से प्राचीन तथा बहुमान्य है।

इन आस्तिक अथवा वैदिक दर्शनों के साथ-साथ नास्तिक दर्शनों का भी विकास हुआ। जैन-धर्म में दिगंबर और श्वेतांबर दो मुख्य

संप्रदाय हैं। जैन-धर्म में न्याय और तर्क का विकास होने पर भी उस में विविध और विरोधी दर्शन-संप्रदाय पल्लवित न हो सके। किंतु बौद्ध-धर्म में अनेक दर्शनों का उदय हुआ जिन में सौत्रांतिक, वैभाषिक, योगाचार और माध्यमिक प्रधान हैं। धर्मकीर्ति, दिङ् नाग, वसुबंधु और नागार्जुन इन दर्शन संप्रदायों के प्रवर्त्तक कहे जाते हैं।

इन आस्तिक और नास्तिक दर्शनों के पारस्परिक विरोध के कारण न्याय तथा तर्क ही का अधिक विकास हुआ। दर्शनों के युग में तार्किकता भारतीय चिंतन की प्रमुख विशेषता बन गई। इस विशेषता से भारतीय चिंतन के विकास को गति अवश्य मिली। सिद्धांतों का स्पष्टीकरण भी हुआ। किंतु इस विरोध के संघर्ष में भारतीय दर्शन की मूल आत्मा कुंठित हो गई? सूक्ष्म तार्किक विरोधों में उस मूल और मुक्त आध्यात्मिकता का लोप हो गया, जो भारतीय दर्शन की प्रधान विशेषता है। इस विचार-विरोध के विक्षुब्ध वातावरण से देश की आत्मा सत्य के लये व्यग्र होने लगी। दार्शनिक, सामाजिक तथा राजनीतिक आकुलता के इस युग में रामकृष्ण-विवेकानंद, रवींद्र-अरविंद, राधाकृष्णन्-कृष्णमूर्ति जैसी विभूतियों ने अनेक-विध क्रांति के मंत्र फूंककर देश की आत्मा को जागरित किया। आध्यात्मिक, सामाजिक, राजनीतिक मुक्ति की पुकार होने लगी। पुनः एक नवयुग का स्वर्ण विहान हुआ। महात्मा गाँधी तो इस नवयुग की सृष्टि के प्रजापति ही थे।

**भारतीय दर्शन की विशेषताएँ**

दार्शनिक चिंतन का मूल जीवन की प्रेरणाओं तथा जगत् के रहस्यों में है। मानव-जीवन की मूल प्रेरणायें तथा प्राकृतिक जगत् की व्यवस्था सब समान होने के कारण सभी देशों के दार्शनिक चिंतन की मूल समस्यायें समान हैं। फिर भी प्रत्येक देश की प्रतिभा और संस्कृति में भेद होने के कारण भिन्न देशों के दर्शन में दृष्टिकोण और प्रयोजन तथा इनके कारण सिद्धांतों

में भी भेद पाया जाता है। अपनी-अपनी प्रतिभा और संस्कृति की विशेषता के कारण प्रत्येक देश के दर्शन की कुछ अपनी विशेषतायें हैं। भारतीय दर्शन अत्यंत प्राचीन है। मानव सभ्यता के धुँधले प्रभात में प्राची के इस पुण्य-लोक में ही ज्ञान की प्रथम किरण उदय हुई थी। हमारे वेद उस प्राचीनतम ज्ञान-राशि के भाण्डार हैं। हमारे पूर्वज ऋषियों द्वारा तपःपूत आत्मा में अनुभूत अनेक अखंड और नित्य सत्यों का उन में संनिधान है। इसी कारण वेद आगम रूप से प्रमाण माने जाते हैं। आगम-प्रामाण्य भारतीय दर्शन की एक विशेषता है। किंतु आगम की प्रामाण्यता विचार और तर्क के विकास में बाधक नहीं हुई। आस्तिक तथा नास्तिक दर्शनों के पारस्परिक संघर्ष और विरोध में तर्क-प्रणालियों का तीव्र विकास हुआ। श्रुति की मान्यता के साथ साथ स्वतंत्र चिंतन को सदा प्रोत्साहन मिलता रहा तथा अनेक दर्शन संप्रदायों का उदय और विकास हुआ। इन संप्रदायों की विविधता में कुछ सिद्धांतों का भी विरोध अवश्य है, किंतु उन की मूल आत्मा एक है। समस्त दर्शनों में नैतिक उद्देश्य और सांस्कृतिक दृष्टि कोण की सामान्य एकता है। जीवन के परमार्थ और उसकी प्राप्ति के साधनों की खोज सभी दर्शनों का समान लक्ष्य है।

**आध्यात्मिकता और व्यावहारिकता**

अस्तु, जीवन और जगत् की समस्याओं में साम्य होते हुए भी अपनी-अपनी प्रतिभा और संस्कृति की विशेषता के कारण प्रत्येक देश के दर्शन की कुछ अपनी विशेषतायें हैं। आध्यात्मिकता और व्यावहारिकता भारतीय दर्शन की मुख्य विशेषतायें हैं। पश्चिमीय और भारतीय दर्शन में यही मुख्य अंतर है कि पश्चिमी दर्शन बौद्धिक तथा सिद्धांत प्रधान है; भारतीय दर्शन आध्यात्मिक तथा व्यवहार-प्रधान है। भारतीय दर्शन का उद्‌गम कुछ मनीषियों के मस्तिष्क में नहीं है। पश्चिमी दर्शन की भाँति भारतीय-दर्शन व्यक्ति-विशेषों की सृष्टि नहीं है। जो ऋषि भिन्न-भिन्न दर्शनों

के प्रणेता कहे जाते हैं, वे भी वास्तव में उन दर्शन संप्रदायों के प्रतिनिधि मात्र हैं, भारतीय दर्शन का प्रारंभ और पर्यवसान देश और जाति के जीवन में है। जाति की सामूहिक चेतना में उस का उदय तथा विकास है, और देश के सामाजिक-जीवन में उस का प्रयोजन तथा उपयोग है। वेद, उपनिषद् और गीता, बौद्ध तथा जैन आगम, सांख्य-योग तथा वेदांत चिंतन से अधिक व्यवहार के विषय हैं। बौद्धिक होने के कारण पश्चिमी दर्शन की दृष्टि बहिर्मुखी है। अध्यात्म-लोक के रहस्यों की खोज की अपेक्षा जगत् की व्याख्या में उसकी रुचि अधिक है। विश्व-व्याख्या द्वारा मनुष्य की बौद्धिक जिज्ञासा का समाधान करना उसका प्रधान लक्ष्य है। जीवन और व्यवहार में तत्वानुभव पर वहाँ ज़ोर नहीं दिया गया है और न ज्ञान का कोई धार्मिक अथवा आध्यात्मिक लक्ष्य ही निर्धारित किया गया है। इसके विपरीत भारतीय दर्शन की दृष्टि अन्तर्मुखी है। यहाँ विश्व की बौद्धिक व्याख्या की अपेक्षा आध्यात्मिक सत्य को अधिक महत्व दिया गया है। यहाँ जिस चेतना-तत्व में दर्शन की मूल प्रेरणा है, उसके स्वरूपाधिगम का प्रयास अधिक किया गया है। आध्यात्मिक सत्य ही चरम सत्य है और उसी के आलोक में जीवन का संस्कार श्रेय है। अधिकांश भारतीय दर्शनों में आत्म-ज्ञान को ही जीवन का चरम लक्ष्य माना गया है। उपनिषद् और वेदांतों में आत्म-ज्ञान अथवा ब्रह्म-ज्ञान ही सर्वस्व है। उपनिषद् और वेदांत का भारतीय दर्शन में जो स्थान है उसे देखकर कहा जा सकता है कि भारतीय दर्शन में आत्म-ज्ञान का ही परम महत्व है।

सत्य के स्वरूप-निरूपण मात्र से भारतीय दर्शन की कृतार्थता नहीं होती। सत्य का साक्षात्कार और जीवन में उसका व्यवहार दोनों समानार्थक हैं। अतः व्यावहारिक दृष्टिकोण के कारण चरम सत्य रूप अध्यात्म-तत्त्व की जीवन के परम-लक्ष्य के रूप में कल्पना की गई है। उसकी सिद्धि को निःश्रेयस तथा उसकी प्राप्ति को मोक्ष माना गया है। मोक्ष

जीवन का चरम-लक्ष्य है। उस निःश्रेयस-रूप मोक्ष को ही भारतीय-दर्शनों में जीवन और चिंतन का परम प्रयोजन माना गया है। प्रत्येक दर्शन का प्रारंभ किसी न किसी रूप में एक परम आध्यात्मिक लक्ष्य ( मोक्ष ) की कल्पना को लेकर होता है और शास्त्र का अधिकांश उसकी प्राप्ति के साधनों की व्याख्या में लग जाता है। यद्यपि भिन्न-भिन्न दर्शनों में उस चरम परम-लक्ष्य के स्वरूप तथा उसकी प्राप्ति के साधनों की कल्पना भिन्न-भिन्न रूप से की गई है, किंतु भौतिक बंधनों और लौकिक बाधाओं से आत्मा की मुक्ति रूप एक आध्यात्मिक लक्ष्य सब का सामान्य आधार है और उसकी प्राप्ति में ही जीवन की कृतार्थता सब को मान्य है।

**दर्शन, आचार-शास्त्र तथा धर्म शास्त्र का समन्वय**

भारतीय दर्शन का मूल जीवन की प्रेरणाओं में है, बुद्धि के कुतूहल में नहीं। जीवन एक और अखंड है; अतः भारतीय चिंतन में जीवन के क्षेत्रों का कोई कठोर विभाजन नहीं हुआ। मानव-चेतना जिन तीन रूपों में—विचार, कर्म और भावना—व्यक्त होती है, वे उसके तीन पक्ष मात्र हैं, जिनको एक दूसरे से बिलकुल विभक्त नहीं किया जा सकता। अतः चेतना के इन तीन पक्षों से उदित होने वाले तीन शास्त्रों—दर्शन, आचार-शास्त्र, और धर्म-शास्त्र—का भी पृथक्करण नहीं किया जा सकता। अस्तु, पश्चिमीय दर्शन की भाँति भारतीय चिंतन में दर्शन, आचार-शास्त्र और धर्म-शास्त्र स्वतंत्र तथा पृथक् विभाग नहीं बन सके। सत्य की जिज्ञासा, श्रेय की स्पृहा और ईश्वर की अवस्था, तीनों का मूल एक ही चेतना में है और तीनों का उद्देश्य सामान्य रूप से जीवन की कृतार्थता है। श्रेय के व्यवहार तथा ईश्वर की आस्था के बिना सत्य की खोज केवल एक सैद्धांतिक प्रथा एक पक्षीय तयास है। अस्तु भारतीय दर्शन में जीवन की अखंडता अक्षुण्ण रही। सत्य की खोज, श्रेय की साधना और ईश्वर की आराधना संश्लिष्ट और समन्वित रूप में

ही चलती रही। किंतु इस संश्लिष्ट तथा समन्वित चिंतन के कारण सत्य, श्रेय और ईश्वर के स्वरूप तथा प्रयोजन में संकर अथवा भ्रांति नहीं हुई। अविभक्त न होने के कारण सत्य, श्रेय और ईश्वर अविविक्त नहीं हुये। तीनों के स्वरूप और और प्रयोजन के विषय में यथास्थान विविक्त चिंतन हुआ है। केवल संश्लिष्ट चिंतन के कारण तीनों के स्वतंत्र और पृथक् पृथक् शास्त्र नहीं बन सके। एक ही चेतना तथा एक जीवन की अखंडता में उदय होकर सत्य के वास्तविक स्वरूप की जिज्ञासा, श्रेय के परम आदर्श की कल्पना और ईश्वर की भावना तीनों का पर्यवसान एक आध्यात्मिक आदर्श में हुआ जिसकी प्राप्ति में ही मानव-जीवन की कृतार्थता है।

**आशावाद या निराशावाद ?**

भारतीय चिंतन सीधे जीवन की संवेदनाओं से प्रेरणा लेता है। जीवन में सर्वत्र दुःख और कष्ट व्याप्त है। भारत के सहृदय विचारकों के लिये उन से प्रभावित होना स्वाभाविक था। फलतः हम पाते हैं कि प्रायः सभी भारतीय दर्शनों का आरंभ दुःख के विवेचन से हुआ है। संसार को दुःखमय मानने के कारण अनेक पश्चिमी विद्वान् भारतीय दर्शन पर दुःखवादी अथवा निराशावादी होने का दोषारोपण करते हैं। उनका यह आरोप कहाँ तक ठीक है?

हमारे विचार में यह आरोप निराधार न होते हुए भी बहुत कुछ भ्रांति-मूलक है। भारतीय दर्शन का दुःखवाद भारतीय-चरित्र की दो विशेषताओं का फल है। एक तो भारत के निवासी सहृदय और कोमल वृत्ति वाले हैं। कोमलता, मधुरता, और सौंदर्य-प्रियता भारतीय काव्य के विशेष गुण हैं। भारतीय दर्शन का हृदय भी कवि-हृदय है, वह दुःख को देखकर शीघ्र प्रभावित हो जाता है। भारत के दार्शनिक करुणामय ऋषि थे जो बुद्धि के व्यायाम के लिये नहीं वरन् लोक-कल्याण के लिये दार्शनिक चिंतन करते थे। भारतीयों की दूसरी विशेषता अनंतता की

चाह है। वे सीमाओं और बंधनों से घबराते हैं, असीम वायुमंडल में उड़ाना ही उन्हें पसंद । ऐहिक संपत्ति उन्हें कभी पूर्णतया संतुष्ट न कर सकी। फलतः उन्हों ने अनंत सुख रूप मोक्षावस्था की कल्पना की और उसकी प्राप्ति के प्रयत्न को जीवन का लक्ष्य घोषित किया।

'जो भूमा है, जो अंनत है वही सुख है, अल्प में, ससीम में सुख नहीं है' यह उपनिषद् के ऋषि का अमर उद्गार है। इसको समझे बिना भारतीय दर्शन का 'दुःखवाद' समझ में नहीं आ सकता। भारतीय दर्शन को निराशावादी तो किसी प्रकार कह ही नहीं सकते। मोक्ष की धारणा भारतीय दर्शन की मौलिक धारणा है। हमारे अपने व्यक्तित्व में ही मोक्षस्वरूप आत्मा की ज्योति छिपी है, जिसे अभिव्यक्त करना ही परम पुरुषार्थ है। 'कौन जीवित रह सकता, कौन साँस ले सकता, यदि आकाश आनंद ( स्वरूप ) न होता ?' आनंद से ही भूतवर्ग उत्पन्न होते हैं, आनंद से ही जीवित रहते हैं, और आनंद में ही प्रविष्ट तथा लय होते हैं'। भारतीय तर्क-शास्त्र के अनुसार अच्छे दर्शन का एक यह भी लक्षण है कि उसे मानकर मोक्ष संभव हो सके। दार्शनिक प्रक्रिया निरुद्देश्य नहीं है, मोक्ष, दुःखाभाव या आनंद की प्राप्ति उसका एक मात्र लक्ष्य है। मोक्ष दशा की वास्तविकता में भारतीय दर्शन का दृढ़ विश्वास है। मोक्ष एक ऐसी अवस्था है जिस में समस्त दुःखों का अंत हो जाता है और अनंत आनंद की प्राप्ति होती है। अस्तु, दुःखकी भावना से आरंभ होकर भारतीय दर्शन का अंत एक आनंदमय आदर्श की साधना में होता है। अतः उसे दुःखवाद अथवा निराशावाद नहीं कहा जा सकता।

भारतीय दर्शनका दुःखवाद उस वियोगिनी के आँसुओं की तरह है जिसे अपने प्रियतम के आने का दृढ़ विश्वास है, परंतु जो वियोग की अवधि निश्चित रूप से नहीं जानती। यही नहीं भारत की दार्शनिक वियोगिनी यह भी जानती है कि वह अपने प्रयत्नों से धीरे-धीरे वियोग की घड़ियों

को कम कर सकती है। संसार अपने साधारण रूप में दुःखमय है; किंतु दुःख ही जीवन की अंतिम नियति नहीं है। इस दुःख का एक कारण है, इसके निवारण और आनंद की प्राप्ति का एक साधन है। अज्ञान समस्त दुःखों का मूल है। ज्ञान-द्वारा आनंद की प्राप्ति की जा सकती है। आनंदमय आदर्श और साधना-द्वारा उसकी प्राप्ति में भारतीय दर्शन का अखंड विश्वास है; अतः दुःखकी भावना में जन्म लेने पर भी उसे आशावादी होने का श्रेय देना होगा। लौकिक क्षेत्रों में भी प्राचीन भारतीयों ने जैसे विशाल साम्राज्यों तथा अन्य विभूतियों का निर्माण किया उन्हें देखते हुये यह नहीं कहा जा सकता कि उनमें प्रयत्नशीलता; कर्मण्यता अथवा जीवनोचित उमंग या उत्साह की कोई कमी थी।

**मोक्ष**

जिस प्रकार सभी दर्शन संसार को दुःखमय मानते हैं, उसी प्रकार इस दुःखमय संसार से मुक्ति को सभी दर्शन अपना परम लक्ष्य भी मानते हैं। संसार मनुष्य के भौतिक जन्म का कर्म-क्षेत्र है। जन्म के साथ देह धारण कर जीव इस संसार में आता है। जीवन भर कर्म करके अंत में देह त्याग करता है, किंतु देह-त्याग से आत्मा को मुक्ति नहीं मिलती। कर्मों का शुभाशुभ फल होता है और उस फल को भोगने के लिये जीव को पुनः पुनः जन्म लेना पड़ता है। यों जन्म-जन्मांतर की परंपरा में भटकता हुआ जीव मोक्ष-पर्यंत अनेक दुःख और कष्ट भोगता है। दुःख की भावना से द्रवित होकर भारतीय विचार सदा इस दुःखमय संसार और जन्म परंपरा से मुक्ति के उपाय खोजते रहे। सब ने मोक्ष को जीवन का परमार्थ और निःश्रेयस माना है, यद्यपि उस मोक्ष के स्वरूप और उसकी प्राप्ति के साधनों के विषय में बहुत मतभेद है। भारतीय दर्शन में मोक्ष की कल्पना इतनी मौलिक, महत्वपूर्ण तथा सर्वमान्य है कि उसे मोक्ष-शास्त्र कह देना अनुचित न होगा।

भारतीय दर्शन का दृष्टिकोण व्यावहारिक रहा है। अतः मोक्ष के

स्वरूप का बौद्धिक निरूपण मात्र करके भारतीय विचारक संतुष्ट नहीं रहे। मोक्ष-प्राप्ति के व्यावहारिक साधनों की खोज भी उनका एक मुख्य उद्देश्य रही है। विचार-भेद के कारण मोक्ष की अनेक रूप से कल्पना की गई है। उसकी प्राप्ति के साधन भी अनेक माने गये हैं। किंतु सभी दर्शन सामान्य रूप से मोक्ष को दुःख का अंत मानते हैं। वेदांत में आकर मोक्ष को दुःखाऽभाव मात्र न मानकर अनंत आनंद-मय भी माना गया है। किंतु जन्म-कर्म-बंधन रूप दुःखमय संसार से मुक्ति रूप मोक्ष में सभी दर्शनों का समान विश्वास है।

**ज्ञान की महिमा** मोक्ष के स्वरूप और उसकी प्राप्ति के साधनों के विषय में मतभेद होते हुये भी सभी दर्शनों में एक समानता अवश्य है कि वे दुःखमय संसार-चक्र से मुक्ति को ही मोक्ष मानते हैं। सभी दर्शनों के अनुसार अज्ञान दुःख का मूल है और ज्ञान मोक्ष का साधन है। अज्ञान से अहंकार उत्पन्न होता है और अहंकार से कर्तृत्व-भावना। कर्तृत्व-भावना के कारण जीव कर्म-फल का भागी बनता है और जन्म-जन्मांतर में उसे भोगता रहता है। अतः अज्ञान ही इस संसार-बंधन और उसके दुःखों की जड़ है, यह भारतीय दर्शनों में अनेक प्रकार से बतलाया गया है। तत्त्व-ज्ञान इस दुःखमय संसार-बंधन से मोक्ष का उपाय है। 'ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः' (ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं हो सकती) यह हमारे दर्शन का अटल वाक्य है। ज्ञान से अहंकार और कर्तृत्वभाव का नाश होता है और जीव कर्म-बंधन तथा उसके फलस्वरूप संसार से मुक्त होता है। कर्म करते हुये भी ज्ञानी कर्म फल से लिप्त नहीं होता (न कर्म लिप्यते नरे)।

अस्तु, भारतीय दर्शनों में ज्ञान की महिमा सर्वत्र स्वीकृत की गई है। सभी दर्शनों में मोक्ष या निःश्रेयस को जीवन का चरम-लक्ष्य तथा ज्ञान को उस का परम साधन माना गया है, यद्यपि उस लक्ष्य तथा उस की प्राप्ति के साधन ज्ञान के स्वरूप की कल्पना विभिन्न

प्रकार से की गई है। सांख्य-योग में पुरुष के कैवल्य को मोक्ष और प्रकृति-पुरुष के विवेक-ज्ञान को उसका साधन माना गया है। न्याय वैशेषिक के अनुसार आत्मा की चेतनातीत अवस्था में आत्यंतिकी दुःख-निवृत्ति की प्राप्ति ही मोक्ष है और न्याय के सोलह तथा वैशेषिक के सात पदार्थों के लक्षण-साधर्म्य-वैधर्म्य-ज्ञान-पूवक तत्व-ज्ञान उस का साधन है। अद्वैत वेदांत में मोक्ष ब्रह्म प्राप्ति है, वह आत्म-ज्ञान अर्थात् आत्मा के वास्तविक स्वरूप के ज्ञान द्वारा ही साध्य है। विशिष्टाद्वैत में निःश्रेयस-प्राप्ति की साधना यद्यपि भक्ति को माना गया है, किंतु रामानुज की भक्ति भगवान् का ज्ञान विशेष ही है। बौद्ध-दर्शन में भी अविद्या को ही दुःख का मूल कारण माना गया है तथा ज्ञान से ही निर्वाण प्राप्त होता है। जैन-दर्शन में भी सम्यक् ज्ञान मोक्ष के तीन साधनों में एक मुख्य साधन है। यह एक साधारण सत्य है कि दुःख के कारण का ठीक-ठीक ज्ञान किये बिना हम उस से मुक्ति नहीं पा सकते। अज्ञान को हटा कर सत्य-ज्ञान का प्रकाशन करना ही दर्शन-शास्त्र का उद्देश्य है, इस प्रकार दर्शन-शास्त्र मोक्ष का अन्यतम साधन है। यहाँ केवल यह स्मरण रखना आवश्यक है कि यह मोक्ष-दायक ज्ञान बौद्धिक अवगम मात्र नहीं है। इस ज्ञान को वास्तव में आत्मिक अनुभव कहना अधिक उचित होगा। बौद्धिक अवगम उस ज्ञान का आरंभ मात्र है जिसका पर्यवसान आत्मिक अनुभव में होता है। आत्मिक अनुभव का स्वरूप प्राप्त कर लेने पर ही बौद्धिक अवगम मुक्ति का कारण बनता है। केवल बुद्धि के क्षेत्र में सीमित रहने तक पदार्थ-विश्लेषण और परिभाषाओं में ही ज्ञान की कृतकृत्यता रहती है। आत्मानुभव के एकत्व में रूढ़ होने पर ज्ञान अखिल सत्ता के संश्लिष्ट-संबोध का रूप प्राप्त कर मोक्षदायक बनता है।

**मत-भेद**

ऊपर कहा गया है कि मोक्ष जीवन का चरम लक्ष्य है और तत्व-ज्ञान उस का परम-साधन है। किंतु तत्व-ज्ञान क्या

है, इस विषय में तीव्र मतभेद है। किसी दार्शनिक समस्या पर दार्शनिकों का एक मत प्राप्त करना कठिन है। विचार-विभिन्नता दार्शनिक संप्रदायों की जननी है। दर्शन शास्त्र एक है, दार्शनिक उद्देश्य और प्रक्रिया एक है, किंतु दर्शन बहुत हैं। भारतवर्ष ने कम से कम बारह प्रसिद्ध दार्शनिक संप्रदायों को जन्म दिया है, जिनके विषय में हम इस पुस्तक में पढ़ेंगे। इन दर्शनों में तत्व के स्वरूप की कल्पना भिन्न भिन्न रूप से की गई है। चार्वाक-दर्शन के अनुसार केवल जड़ पदार्थ ( चार महाभूत ), जैन-दर्शन के अनुसार जीव-अजीव, बौद्ध-दर्शनों के अनुसार विज्ञान, शून्य आदि, सांख्य-योग के अनुसार प्रकृति-पुरुष, न्याय-वैशेषिक के अनुसार सोलह अथवा सात पदार्थ, मीमांसाके अनुसार पदार्थ, जगत् और आत्मा, अद्वैत के अनुसार केवल ब्रह्म और विशिष्टाद्वैत के अनुसार ब्रह्म, जीव और जगत् सत्य है।

यह मतभेद भारतीय मस्तिष्क की उर्वरता का परिचायक है। बिना मतभेद, आलोचना और प्रत्यालोचना के ज्ञान की किसी शाखा की उन्नति नहीं हो सकती। अंध-विश्वास अथवा बिना विचार किए दूसरे की बात मान लेने का स्वभाव सब प्रकार की उन्नति का घातक है। किसी जाति या राष्ट्र की उन्नति के लिए यह आवश्यक है कि उस का प्रत्येक सदस्य सतर्क रहे, अपने मस्तिष्क और बुद्धि को जागरूक रक्खे। जब भारत में यह जागरूकता और सतर्कता विद्यमान थी, तब ही भारत का स्वर्ण-युग था। भारत के पतन का एक बड़ा कारण यह भी हुआ कि कुछ काल बाद यहाँ के लोग स्वतंत्र विचार करना भूल कर 'विश्वासी' बन गए। विश्वास बुरी चीज़ नहीं है, पर केवल विश्वास आध्यात्मिक उन्नति में बाधक है। विचार या मनन करने का काम हमारे लिए कोई दूसरा नहीं कर सकता। यह संभव नहीं है कि विचार कोई दूसरा करे और दार्शनिक हम बन जायँ। 'मैं ब्रह्म हूँ' कहने मात्र से कोई वेदांती नहीं बन सकता, महावाक्यों का अर्थ हृदयंगम करने के

लिए लंबी तैयारी की ज़रूरत है। खेद की बात है कि आज भारतवर्ष में ऐसे अकर्मण्य वेदांती बहुत हैं। भगवद्गीता में कहा है—'उद्धरेदात्मनात्मानम्', अर्थात् आप अपना उद्धार करे, परंतु कुछ भोले लोगों का विचार है कि ऋषियों की शिक्षा में विश्वास कर लेना ही आत्म-कल्याण के लिए यथेष्ट है। यदि आप जीवित रहना चाहते हैं तो विचार-पूर्वक जीवित रहिए, विचारशीलता ही जीवन है। आप के संप्रदाय के कोई आचार्य बहुत बड़े विद्वान् थे, इस से यह सिद्ध नहीं होता कि आप अपने आचार्य को ठीक-ठीक समझ भी सकते हैं। याद रखिए कि किसी भी आचार्य को बुद्धि-हीन अनुयायी की अपेक्षा बुद्धिमान् प्रतिपक्षी अधिक प्रिय होगा।

फिर ऋषियों में विश्वास करने से काम भी तो नहीं चल सकता। ऋषियों में मतभेद है और आप को किसी न किसी ऋषि में अविश्वास करना ही पड़ेगा। आप सांख्य और वेदांत दोनों के एक साथ अनुयायी नहीं बन सकते, न आप नैयायिक और अद्वैतवादी ही एक साथ हो सकते हैं। सब आचार्यों का सम्मान करना चाहिए, सब ऊँचे दर्जे के विचारक थे, परंतु इस का अर्थ किसी के भी सिद्धांतों को अक्षरशः मान लेना नहीं है। आप को सत्य का भक्त बनना चाहिए न कि किसी ऋषि विशेष का। सत्य का ठेका किसी ने नहीं ले लिया है; यह आवश्यक नहीं है कि शंकराचार्य ही ठीक हों और रामानुज गलत हों। संप्रदायवादी प्रायः अपने आचार्य का अक्षर-अक्षर मानने को तैयार रहते हैं और दूसरे आचार्यों की प्रत्येक बात ग़लत समझते हैं। यह हठधर्मी और मूर्खता है। हमारा कर्तव्य यह है कि हम सब मतों का आदर-पूर्वक अध्ययन करें, और सब से जो संगत प्रतीत हों वह सिद्धांत ले लें। ठीक तो यही है कि हम विश्व भर के विद्वानों का आदर करें, परंतु कम से कम अपने देश के विचारकों का अध्ययन करते समय उदारता और सहानुभूति से काम लेना चाहिए।

सचमुच ही वह देश अभागा कहा जायगा जिस में विचार-वैचित्र्य नहीं है। यदि भारतवर्ष ने अपने लंबे इतिहास में केवल एक ही दार्शनिक संप्रदाय को जन्म दिया होता तो वह विचारशीलों का देश नहीं कहा जाता। जहाँ प्रत्येक व्यक्ति स्वतंत्र विचार करता है। वहाँ संघर्ष अनिवार्य है। स्वतंत्र-चेता विचारक तोते की तरह दूसरों की युक्तियों की आवृत्ति करके संतुष्ट नहीं रह सकते। विचारों की विभिन्नता किसी जाति के जीवित होने का चिह्न है। परंतु इस का अर्थ व्यावहारिक फूट नहीं है। व्यावहारिक बातों में एकमत होना कठिन नहीं है। संसार के सारे धर्म प्रायः एक-सी नैतिक शिक्षा देते हैं। चोरी और व्यभिचार को सब मतों ने बुरा कहा है और सत्य बोलने की प्रशंसा सभी ने मुक्त-कंठ से की है।

**साधना की एकता**

तत्व-दर्शन में गहरे भेद होने पर भी साधना के विषय में भारतीय दर्शनों का प्रायः एकमत है। इंद्रियों और मन का निग्रह, सत्य, अहिंसा, मैत्री, करुणा आदि का उपदेश सभी दर्शनों और आचार्यों ने किया है। प्राणायाम और यौगिक क्रियाओं के महत्व को सभी स्वीकार करते हैं। सभी पुनर्जन्म और कर्म-विपाक ( जैसी करनी वैसी भरनी ) में विश्वास रखते हैं। सभी का लक्ष्य मोक्ष है। भारत के अधिकांश दर्शन 'जीवन्मुक्ति' के आदर्श को मानते हैं। मोक्ष केवल वाद-विवाद की वस्तु नहीं होनी चाहिए। ऐसा न हो कि साधक मरने के बाद कुछ भी प्राप्त न करे और अपनी साधना को व्यर्थ समझे। साधना फलवती तब है जब उसका फल प्रत्यक्ष हो, इसी जन्म में मिल सके। यदि दर्शनों के अध्ययन और चरम-तत्त्व के ज्ञान का इस लोक में कुछ भी प्रभाव नहीं होता तो परलोक में ही होगा, इसकी क्या गारंटी है? हमारे ऋषियों और आचार्यों के जीवन ने उनकी शिक्षा को व्यवहार में सत्य-सिद्ध कर दिखाया। उन सब का जीवन शांत, शुद्ध तथा छल-कपट और लोभ से मुक्त रहा है। इस जीवन की योरुपीय दार्शनिकों के जीवन से कोई तुलना नहीं की जा सकती। अनंत और असीम

पर विचार करके भी योरुपीय विचारक अपने को तुच्छ संघर्षों से अलग रखने में असमर्थ रहे। जहाँ भारत के दार्शनिकों ने राजा और उसके ऐश्वर्य को कभी परवाह न की, जहाँ वे संसार के अधिकारों और संपत्ति से कहीं ऊँचे उठे रहे, वहाँ योरुप के विचारक अपने-अपने देशों की गवर्नमेंटों से डरते हुए दिखाई देते हैं। अफ़लातून, अरस्तू, हीगल, फ़िश्ते आदि सभी राजनीतिक संकीर्णता में लिप्त रहे। व्यक्तिगत चरित्र की दृष्टि से भारतीय दर्शनिकों की सार्वभौम गरिमा उन्हें योरुपीय विचारकों से कहीं ऊँचा स्थापित कर देती है। हमारे आचार्यों ने देश के मस्तिष्क को ही नहीं जीवन और चरित्र को भी प्रभावित किया है। उन की निःस्वार्थता सत्यपरता, निर्लोभता, विद्वत्ता और वाग्मिता सभी अनुकरणीय रही हैं। आज भी उन की सौम्य मूर्तियाँ हमारे देश की स्मृति को पवित्र बना रही हैं।

**संगीतमयता**

भारतीय दर्शन की यह विशेषता उल्लेखनीय है। हमारे यहाँ श्लोक-रचना का गुण साधारण-सी बात थी। अपने मंगलाचरण या व्याख्या में कहीं भी भारतीय दार्शनिक अपने काव्य-गत पक्षपात का परिचय दे देते हैं। 'सांख्यका-रिका' जैसी महत्वपूर्ण पुस्तकें पद्य में हैं। गीता दार्शनिक और धार्मिक ग्रंथ तो है ही, उस में सरस कविता भी है। हमारे पुराण दार्शनिक विचारों से भर पड़े हैं। श्री शंकराचार्य ने विवेकचूड़ामणि जैसे ग्रंथों में अपने गूढ़ दार्शनिक विचारों का सरस प्रतिपादन किया है। विद्यारण्य की 'पंचदशी', सर्वज्ञका मुनि का 'संक्षेप शारीरक', सुरेश्वर की 'नैष्कर्म्य-सिद्धि' आदि पद्य-ग्रंथ हैं। विश्वनाथ की 'कारिकावली' न्याय की प्रसिद्ध पुस्तक है। पद्य में दार्शनिक रचनाएँ भारत की एक स्पृहणीय विशेषता है। प्लेटो के संवादों तथा कुछ प्राचीन ग्रीक दार्शनिकों को छोड़ कर, योरुपीय दर्शन में सरसता का पाया जाना कठिन है। विशेषतः जर्मनी के दार्शनिक सरल-रीति से विचार करना जानते ही नहीं। कांट की और

कहते हैं। इस प्रकार असंग और बसुबंधु की मुक्ति अश्वघोष की अपेक्षा वेदांत से अधिक मिलती है।

## सर्वास्तित्ववाद

## सौत्रांतिक और वैभाषिक संप्रदाय

सौत्रांतिक और वैभाषिक हीनयान के दार्शनिक संप्रदाय हैं दोनों यथार्थवादी हैं अर्थात् वाह्य विश्व की मन अथवा ज्ञान के बाह स्वतंत्र सत्ता मानते हैं; अनेकवादी हैं अर्थात् तत्त्व पदार्थ को अनेकात्मक घोषित करते हैं; और नैरात्म्यवादी हैं अर्थात् स्थिर आत्म तत्त्व में विश्वास नहीं करते। वे सर्वास्तिवादी कहलाते हैं क्योंकि वे बाहरी और भीतरी, भौतिक एवं अभौतिक, सब पदार्थों को यथार्थ मानते हैं।

कात्यायनी पुत्र का 'ज्ञान प्रस्थान' जिस पर बाद में 'महाविभाषा' टीका लिखी गई, शारिपुत्र का 'धर्मस्कन्ध', पूर्ण का 'धातुकाय', मौद्गलायन का 'प्रज्ञ सं शास्त्र', वसुमित्र का 'प्रकरण पाद' आदि प्राचीन ग्रंथों में [1] तथा वसुबंधु का 'अभिधर्मकोश' बाद के ग्रंथों में प्रसिद्ध हैं। डॉ० दासगुप्त धर्मकीर्ति के 'न्याय बिन्दु' को, धर्मोत्तर टीकाकार के बल पर, सौत्रांतिक कृति बतलाते हैं। [2]

## विज्ञानवाद की आलोचना

विज्ञानवाद के खण्डन एवं वाह्य जगत की स्वतंत्र सत्ता के मण्डन में सौत्रांतिकों ने अनेक तर्क दिये हैं। उन में मुख्य ये हैं :—

(१) सौत्रांतिक वाह्य जगत और अंतर्जगत दोनों की स्वतंत्र सत्ता

---

[1] दे० कीथा, बुद्धिस्ट फ़िलासफी, पृ० १२४

[2] दे० हिस्टरी, भाग १, पृ० १५१

मानते हैं। विज्ञानवादी कहता है कि भ्रांतिवश ( आत्म-ख्याति ) आंतरिक मनोदशाएं या विज्ञान वाह्य जैसे प्रतीत होते हैं। वास्तव में वाह्य कुछ है नहीं। किंतु यह अयुक्त है। जिस प्रकार रज्जु में सर्प का भ्रम उसी को हो सकता है जिस ने सर्प को देखा है उसी प्रकार आंतरिक विज्ञान में वाह्यता का भ्रम उसी को होगा जिसे 'बाहरपन' का अनुभव है। यदि ऐसा न हो तो विष्णुमित्र में बंध्यापुत्र होने की भांति भी होनी चाहिए।

(२) सहोपलंभ नियम भी यह सिद्ध नहीं करता कि वस्तुएं विज्ञान मात्र हैं। जब-जब हमें किसी वस्तु का ( घट का ) अनुभव होता है, तब-तब यह महसूस होता है कि वस्तु बाहर है और वस्तु-ज्ञान आंतरिक। शुरू से ही यह प्रतीति होती है कि वस्तु की सत्ता वस्तु-ज्ञान से अलग है। इस प्रतीति में अविश्वास करने का कोई कारण नहीं।

(३) यदि दृष्ट घट-घट ज्ञान से अथवा द्रष्टा से अभिन्न है तो यह प्रतीति होनी चाहिए कि मैं 'घट हूँ।' किंतु ऐसी प्रतीति किसी को नहीं होती, अतः घट और घट-ज्ञान ज्ञेय और ज्ञाता, अलग-अलग सत्ताएं हैं।

सौत्रांतिकों के अनुसार प्रेक्षण अथवा प्रत्यक्ष-ज्ञान के चार हेतु हैं; विषय या पदार्थ जो विज्ञान (चेतना) को अपना आकार देता है; चेतन चित्त; विशिष्ट इंद्रिय (चक्षु, घ्राण आदि): तथा प्रकाश आदि सहकारी कारण। ये कारण चित्त में पदार्थ की प्रातलिपि उत्पन्न करते हैं, जिस के बल पर वाह्य पदाथ का अनुमान किया जाता है। इस प्रकार सौत्रांतिक वस्तु जगत को अनुमेय मानते हैं। हमें प्रत्यक्ष विज्ञानों का होता है; विज्ञानों के बल पर, उन की विचित्रता अथवा विविधता के कारण की खोज करते हुए, हम वाह्य वस्तु-जगत का अनुमान करते हैं। इस प्रकार सौत्रांतिकों अनुसार वाह्य विश्व अनुमान-गम्य है, प्रत्यक्ष-

गम्य नहीं। इसीलिए सौत्रांतिक दर्शन को 'बाह्यनुमेयवाद' भी कहते हैं। इस के विपरीत वैभाषिक लोग बाह्य विश्व को प्रत्यक्षगम्य बतलाते हैं। उक्त दोनों संप्रदायों में यही प्रमुख भेद है।

## सामान्य सिद्धांत

अब हम सर्वास्तिवादियों के कतिपय सामान्य सिद्धांतों का वर्णन करेंगे। वे लोग क्षणिकवादी और नैरात्म्यवादी हैं। न भौतिक जगत में न मानसिक जगत में कोई ऐसा तत्त्व है जो स्थिर एवं अविकारी हो। जो सत् है वह क्षणिक है। भूत और भौतिक, चित्त और चैत्त (चित्त के कार्य या विकार) यही चार प्रकार के पदार्थ हैं। सर्वास्तिवादी रमाणुवादी भी है। पृथ्वी के परमाणु काठिन्य स्वभाव वाले हैं, जल के स्नेह-स्वभाव, अग्नि के उष्ण-स्वभाव, वायु के गतिस्वभाव। यही परमाणु पृथिव्यादि संघात के रूप में इकट्ठे हो जाते हैं। मानसिक जगत पाँच स्कंध से निर्मित है। विषय सहित इंद्रियों को रूपस्कंध कहते हैं; अहंता का अनुभव विज्ञान-स्कंध है; सुखादि का अनुभव वेदना स्कंध है; गो, अश्व आदि नाम-विशिष्ट सविकल्पक प्रत्यय संज्ञा स्कंध है; राग, द्वेष, मोह आदि संस्कार स्कंध है। विज्ञान-स्कंध ही चित्त कहलाता है। इन स्कंधों से भिन्न कोई स्थिर आत्मा नहीं है।[1]

## क्षणिकवाद

'प्रतीत्यसमुत्पाद' का सिद्धांत यह बतलाता है कि वस्तुओं का अस्तित्व हेतुओं (कण्डिशन्स) पर निर्भर करता है। प्रत्येक घटना सकारण है और प्रत्येक घटना दूसरी घटना या घटनाओं को जन्म देती है। इस प्रकार घटनाओं का प्रवाह चलता रहता है। इस प्रवाह

---

[1] दे० ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य (२।२।१८) तथा उस पर रत्नप्रभा और भामती।

के बाहर स्थिर तत्त्वों (जैसे आत्मा) की खोज व्यर्थ है। कोई वस्तु या तत्त्व कारण हीन अथवा शाश्वत नहीं है, न कोई घटना दूसरी घटना को उत्पन्न किये बिना नष्ट होती है। बुद्ध का सिद्धांत शाश्वतवाद और विनाशवाद दोनों से बच कर मध्यमार्ग का अवलंब लेता है। 'प्रतीत्य-समुत्पाद, बौद्ध-दर्शन का महत्त्वपूर्ण अंग है। प्रारंभ में क्या था और अंत में क्या रहेगा इन प्रश्नों को बचा कर बौद्ध सिद्धान्त वस्तुओं के वर्त्तमान स्वरूप का विश्लेषण प्रस्तुत करता है।

सर्वास्तिवादियों को 'प्रतीत्य-समुत्पाद' का मंतव्य मान्य है, पर साथ ही वे वस्तुओं को क्षणिक सिद्ध करने के लिए एक और युक्ति देते हैं। यह युक्ति सत्पदार्थ के लक्षण या स्वरूप से प्राप्त होती है। किं: उस लक्षण और युक्ति का वर्णन करने से पहले हम बौद्धों के सामान्य-संबंधी मत का उल्लेख करेंगे।

**सामान्य लक्षण का, निषेध**

मनुष्यत्व बहुत से मनुष्यों में रहता है इसलिए मनुष्यत्व को सामान्य या जाति कहते हैं। इसी प्रकार घटत्व जाति पटत्व जाति आदि मानी जाती हैं। नैयायिकों के इस मत का बौद्ध लोग खंडन करते हैं। घट ही वास्तविक है, घटत्व ( घड़ापन ) वास्तविक नहीं है। वैभाषिकों और सौत्रांतिकों का कथन है कि 'घटत्व' या 'मनुष्यत्व' केवल कल्पना की चीज़ें हैं; इन की कहीं सत्ता नहीं है। प्रत्येक वस्तु का अपना अलग गुण है; सामान्य गुण नहीं पाए जाते। संसार के सारे पदार्थ 'स्वलक्षण' हैं; स्वलक्षणों का समुदाय ही जगत है। सामान्य-लक्षणों का अभाव है; अथवा वे कल्पना की चीज़ें हैं। वैभाषिकों के मत में इसी प्रकार गुण, कर्म, नाम, और द्रव्य भी काल्पनिक हैं। यह हमारी बुद्धि की धारणाएं मात्र हैं। वाह्य जगत में इन जैसी कोई वस्तु नहीं है। सर्वास्तित्ववादियों का यह मत कुछ-कुछ अरस्तू और कांट से मिलता है। अरस्तू ने सामान्यों ( यूनिवर्सल्स ) की अलग सत्ता

नहीं मानी और कांट ने भी द्रव्य, गुण आदि की धारणाओं को मनः सापेक्ष या बुद्धि-सापेक्ष ठहराया है।

सत्पदार्थ का लक्षण

नैयायिकों के मत में सत्पदार्थ उसे कहते हैं जिस का सत्ता सामान्य से योग हो ( सत्तासामान्ययोगित्वं सत्त्वम् ) असत् पदार्थ वह है जिस का 'सत्ता' नामकस महासामान्य से संबंध नहीं है। 'अश्वत्व' 'गोत्व' 'घटत्व' आदि जातियां छोटी या कम व्यापक जातियां हैं; इन्हें अपर सामान्य कहते हैं। पशुत्व जाति अश्वत्व या गोत्व की अपेक्षा बड़ी है अर्थात् ज़्यादा व्यापक है इसलिए पशुत्व जाति अश्वत्व की अपेक्षा 'पर सामान्य' हैं। 'सत्ता' जाति सब से बड़ी जाति है; सत्ता की अपेक्षा कोई जाति 'पर' नहीं है। इस सत्ता जाति से जिस का योग हो वह 'सत्पदार्थ' है।

बौद्ध लोग इस मत का खंडन करते हैं। यदि हम नैयायिकों का मत मानें तो स्वयं 'सत्ता' जाति में सत्पदार्थ का यह लक्षण नहीं घटता, इसलिए नैयायिकों का लक्षण 'अव्याप्त' है। फिर बौद्ध-विचारक सामान्य लक्षण या जाति के पृथक् अस्तित्व में विश्वास भी नहीं रखते। प्रश्न यह है कि बौद्धों के मत में सत्पदार्थ का क्या लक्षण है ?

सत्पदार्थ वह है जो कुछ करे, जिस में अर्थ-क्रिया-कारिता हो (अर्थ-क्रियाकारित्वं सत्त्वम् )। जो कुछ करता नहीं वह असत्यदार्थ है। सत्पदार्थ की मुख्य पहचान यही है कि वह अपने अस्तित्व के प्रत्येक क्षण में कुछ करता है। सत्पदार्थ प्रतिक्षण अपने कार्यों को उत्पन्न करता रहता है। प्रत्येक सत्पदार्थ प्रत्येक क्षण में किसी कार्य का कारण होता है; वह कुछ न कुछ कार्य उत्पन्न करता रहता है। सत्पदार्थ के इस लक्षण से 'क्षणिक-वाद' का सिद्धांत सिद्ध होता है।

संसार के सारे पदार्थ क्षणिक हैं: वे प्रतिक्षण बदलते रहते हैं। विश्व

क्षणिकवाद

में कुछ भी स्थिर नहीं है। आध्यात्मिक जगत और भौतिक जगत में सभी कुछ परिवर्तनशील है, जिन्हें हम 'वही कह कर पहचानते और स्मरण करते हैं वे वास्तव में 'वही' नहीं होते। जीवन के किन्हीं दो क्षणों में हम स्वयं 'वही नहीं रहते। क्षणिकवाद की युक्ति सत्पदार्थ की परिभाषा से प्राप्त होती है। 'सर्वदर्शनसंग्रह' में इस युक्ति को स्पष्ट रूप से व्यक्त किया गया है। कार्य को उत्पन्न करने का अर्थ है कारण का कार्यरूप में परिणत हो जाना। मिट्टी घट नामक कार्य को उत्पन्न करती है इस का अर्थ है कि मिट्टी घट-रूप हो जाती है। हम देख चुके हैं कि सत्पदार्थ का लक्षण 'कुछ करते रहना' अर्थात् अनवरत कार्यों को उत्पन्न करते रहना है। इस का अर्थ यह हुआ कि प्रत्येक सत्पदार्थ प्रतिक्षण कार्य उत्पन्न करता रहता है अथवा कार्यरूप होता रहता है। प्रत्येक सत्पदार्थ प्रतिक्षण अपना स्वरूप परिवर्तित करता रहता है। इस का साफ़ अर्थ यही है कि प्रत्येक सत्पदार्थ क्षणिक है ( यत्सत् तत्क्षणिकम् )।

आप कहेंगे कि 'सत्पदार्थ वह है जो कार्य उत्पन्न करे', इसे मान कर भी क्षणिकवाद से बचा जा सकता है। यह क्या ज़रूरी है कि एक सत्पदार्थ अभी अपना कार्य उत्पन्न करे। मिट्टी आज या अभी ही घड़ा क्यों बन जाय, कल क्यों न बने? लेकिन बौद्ध इस आलोचना से सहमत नहीं होंगे। मान लीजिए कि विवाद-ग्रस्त सत्पदार्थ 'क' है जो कि 'ख' 'ग' आदि कार्यों को उत्पन्न करने की क्षमता रखता है। यदि 'क' में 'ख' को उत्पन्न करने की क्षमता है तो वह 'ख' को तुरंत उत्पन्न कर डालेगा; और यदि उस में यह क्षमता नहीं है तो वह 'क' को कभी उत्पन्न नहीं करेगा। 'ख' को उत्पन्न करने की क्षमता रखते हुए 'क' अकर्मण्य रहे अर्थात् 'ख' को उत्पन्न न करे, यह असंभव है। यदि 'ख' को उत्पन्न करने के लिए 'क' को किसी और वस्तु 'व' की आवश्यकता पड़ती है तो कहना चाहिए कि 'क' में 'ख' को उत्पन्न करने की क्षमता नहीं है। परंतु

यदि 'क' में किसी भी कार्य को उत्पन्न करने की क्षमता नहीं है तो वह 'है' वह सत्पदार्थ है, इसी में संदेह है।

प्रत्येक वर्तमान पदार्थ को या तो अपना कार्य अभी उत्पन्न करना चाहिए या कभी नहीं। 'ख' को उत्पन्न करने की क्षमता रखते हुए यदि 'क' आज अकर्मण्य रह सकता है तो कल क्यों नहीं रह सकता? जो वर्तमान क्षण में कुछ नहीं कर सकता उस से भविष्य में क्या आशा की जा सकती है? और अगर 'क' अभी 'ख' को उत्पन्न करता है तो इस का अर्थ यह है कि 'क' 'ख' में परिणत हो जाता है, बदल जाता है। 'क' के नष्ट होने पर ही 'ख' उत्पन्न होता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि सारे सत्पदार्थ क्षणिक हैं।

**क्षणिकवाद की आलोचना**

भारतवर्ष के प्रायः सभी बौद्धेतर विचारकों ने क्षणिकवाद का खण्डन किया है। 'सर्वदर्शनसंग्रह' में जैनों की ओर से क्षणिकवाद की समीक्षा इस प्रकार की गई है :—

> कृतप्रणाशा कृतकर्मभोग भवप्रमोक्षस्मृतिभंग- दोषान्
> उपेक्ष्य साक्षात्क्षणभंगमिच्छन्नहो महासाहसिकःपरोऽसौ।

अर्थात् क्षणिकवाद को मानने पर किये हुये कर्मों का फल नहीं मिल सकता, इसलिए 'कृतप्रणाश' (कृत कर्म के फल की अप्राप्ति) दोष आता है। इसी प्रकार वर्त्तमान कर्त्ता को जो कर्मफल प्राप्त होता है वह भी ठीक नहीं, क्योंकि जिन कर्मों का फल मिल रहा है वे अन्य क्षणिक कर्त्ता ने किये थे। यह 'अकृत कर्मभोग' अथवा 'अकृताभ्यागम' दोष हुआ। क्षणिकवाद को मानकर बंध-मोक्ष की व्यवस्था भी नहीं हो सकती। स्मृति भी असंभव हो जायगी क्योंकि जिस ने अनुभव किया था वह कर्त्ता स्मरण करते समय मौजूद नहीं हो सकता।

सांख्य-सूत्र कहता है कि क्षणिकवाद कार्य-कारणभाव का विघातक है। क्योंकि,

पूर्वापाये उत्तरा भोगात्। ( १।३६ ) पूर्वस्य कारणस्य अपाय काले उत्तरस्य कार्यस्य उत्पस्यनौचित्यात्। (विज्ञानभिक्षु)

जब तक कार्य उत्पन्न होता है तब तक क्षणिक होने से कारण नष्ट हो चुकता है। नष्ट हुए कारण से कार्य की उत्पत्ति नहीं हो सकती।

नैयायिकों ने बौद्धों की सत्पदार्थ की परिभाषा का खंडन किया है। 'अर्थ-क्रिया कारिता' सत् पदार्थ का लक्षण है। इस का अर्थ है कि किसी पदार्थ को जानने के लिए उस की 'अर्थक्रियाकारिता' या व्यावहारिक योग्यता को जानना चाहिए। इस का अर्थ यह है कि आप किसी पदार्थ को जानने के लिए उस के कार्य का ज्ञान प्राप्त करें। पर उस कार्य का ज्ञान कैसे होगा? कार्य के कार्य—ज्ञान से। यदि क-ख-ग-घ कारण-कार्य शृंखला है तो 'क' को जानने के लिए 'ख' का ज्ञान आवश्यक है; 'ख' को जानने के लिए 'ग' का' और इसी प्रकार आगे। यह अनवस्था दोष है; आप 'क' को कभी नहीं जान सकते।

## वैभाषिक संप्रदाय

वैभाषिकों और सौत्रांतिकों के प्रायः सब सिद्धांतों में मतैक्य है। भेद यही है कि वैभाषिक जगत को अनुमेय न मानकर प्रत्यक्ष-गम्य मानता है। सौत्रांतिकों की भाँति वैभाषिक मानते हैं कि वाह्य जगत तथा अंतर्जगत दोनों यथार्थ हैं। किंतु वस्तु-जगत को प्रत्यक्ष-ग्राह्य मानना चाहिए। प्रत्यक्ष के बिना अनुमान भी संभव नहीं है। धुएँ की उपस्थिति से अग्नि का अनुमान किया जा सकता है क्योंकि हम पहले धुएँ और अग्नि दोनों को साथ प्रत्यक्ष से ग्रहण कर चुके हैं। जिस ने कभी अग्नि

देखा ही नहीं है वह धुएँ की उपस्थिति से उस का अनुमान कैसे करेगा ? यदि बाह्य पदार्थों का कभी प्रत्यक्ष नहीं होता तो उन का अनुमान भी नहीं हो सकता। इसलिये या तो हम वस्तु-जगत की स्वतंत्र-सत्ता से इनकार करके विज्ञानवाद को स्वीकार करें या फिर यह मानें कि वस्तु-जगत का विज्ञानों के साथ ही प्रत्यक्ष होता है। वैभाषिक बाह्य प्रत्यक्षतावाद का समर्थक है।

बाद के बौद्ध दर्शन में मुख्यतः निम्न विषयों पर आलोचना-प्रत्यालोचना पाई जाती है—प्रत्यक्ष, अनुमान, क्षणिकवाद और अर्थ क्रियाकारिता। इन विषयों पर हिंदू तथा बौद्ध विचारक एक दूसरे से अनवरत झगड़ते रहे। पाँचवी शताब्दी ईसवी से बौद्ध तर्कशास्त्र में विशेष प्रगति होती पाई जाती है।

## बौद्ध तर्कशास्त्र

बौद्धों का प्रथम महान् तर्कशास्त्री दिङ्नाग (४२५ ईसवी) है। उस का प्रमुख ग्रंथ 'प्रमाण समुच्चय' है जो संस्कृत में उपलब्ध नहीं है। दूसरा ग्रंथ 'न्यायमुख' भी अप्राप्य है। 'प्रमाणसमुच्चय' पर धर्मकीर्त्ति का प्रसिद्ध 'प्रमाणवार्तिक' कर्णकगोमी की टीका सहित हाल ही में किताबमहल, प्रयाग से प्रकाशित हुआ है। 'प्रमाणवार्तिक' पर मनोरथनंदी की टीका भी मिली है। 'वार्तिक' बौद्ध-तर्कशास्त्र का सर्व श्रेष्ठ ग्रंथ है। धर्मकीर्ति की अन्य कृतियों में 'न्यायबिंदु' (जिस पर धर्मोत्तर ने टीका लिखी है तथा 'हेतुबिंदु' उल्लेखनीय हैं। धर्मकीर्ति के 'प्रमाणविनिश्चयं' 'सन्तानान्तरसिद्ध' तथा 'संबंधपरीक्षा' नामक ग्रंथ तिब्बती अनुवादों में ही उपलब्ध हैं।

दिङ्नाग और धर्मकीर्त्ति की गणना विश्व के महान् तर्कशास्त्रियों में होनी चाहिए।

## प्रत्यक्ष और अनुमान

दिङ्नाग की कृतियों के कुछ अंश बाहरी स्रोतों से प्राप्त हो कर छपे हैं। आचार्य के मत में प्रत्यक्ष उस ज्ञान को कहते हैं जो विशुद्ध इंद्रिय-जन्य है और जिस में नाम-जाति आदि का समावेश नहीं है (प्रत्यक्षं कल्पनाऽपोढं नामजात्याद्यसंयुतम्)। मतलब यह कि जिसे हिंदू दार्शनिक सविकल्पक प्रत्यक्ष कहते हैं वह वास्तव में प्रत्यक्ष नहीं; उस में बौद्धिक कल्पना का अंश आ जाता है। सविकल्प प्रत्यक्ष वस्तुतः बौद्धिक ज्ञान है, इंद्रिय-जन्य प्रत्यक्ष मात्र नहीं। असली प्रत्यक्ष ज्ञान में नाम, जाति आदि की चेतना नहीं हो सकती; वह केवल 'स्वलक्षण' को ग्रहण करता है। वस्तुओं का कोई सामान्य गुण प्रत्यक्ष द्वारा गृहीत नहीं होता। धर्मकीर्ति कल्पनाऽपोढ अभ्रांत ज्ञान को प्रत्यक्ष कहता है। असली प्रत्यक्ष केवल वस्तु द्वारा उत्पन्न होता है, उस में बुद्धि की कल्पनाओं का हाथ नहीं रहता।

अनुमान अविनाभाव अथवा व्याप्ति संबंध पर निर्भर करता है। चार्वाक का यह कहना ठीक नहीं कि अनुमान अप्रमाण है। वास्तव में अनुमान की अप्रमाणता भी अनुमान द्वारा ही सिद्ध हो सकती है, प्रत्यक्ष द्वारा नहीं। अतः चार्वाक की स्थिति ठीक नहीं।

अविनाभाव संबंध या तो कार्य-कारण संबंध पर निर्भर करता है या फिर तादात्म्य पर। धूम और वह्नि में कार्य-कारण संबंध है, वृक्ष और शिंशपा (शीशम) में तादात्म्य।

आचार्य धर्मकीर्ति के अनुसार हेतु तीन प्रकार का होता है, कार्य लक्षण, स्वभावलक्षण तथा अनुपलब्धि लक्षण।[1] इस मत में मात्र अन्वय (जहाँ-जहाँ धूम होता है वहाँ-वहाँ वह्नि होती है) और व्यतिरेक

---

[1] दे० प्रमाणवार्तिक, पृ० २०

( जहा अग्नि नहीं वहाँ धूम भी नहीं ) से व्याप्ति का निश्चय नहीं हो सकता। ( नैयायिक लोग अन्वय-व्यतिरेक द्वारा व्याप्ति की सिद्धि करते हैं। )

आचार्य दिङ्नाग का यह मत मालूम पड़ता है कि अनुमिति-ज्ञान वस्तुओं के अपने गुणों या संबंधों को न बतला कर बुद्धि-कल्पित गुण संबंधों को ग्रहण कराता है; अनुमान स्वलक्षणों को नहीं पकड़ता अपितु सामान्य संबंधों में रमता है और ये संबंध वाह्य-जगत पर बुद्धि द्वारा आरोपित होते हैं।[1] यह मत जर्मन दार्शनिक काण्ट की याद दिलाता है।

---

[1] दे० कीथ, बुद्धिस्ट फ़िलासफ़ी, पृ० ३०६

## दूसरा अध्याय

# न्याय-वैशेषिक

इस के बाद जिन संप्रदायों का वर्णन किया जायगा वे 'आस्तिक दर्शन' कहलाते हैं। वेद या श्रुति में विश्वास ही उन की आस्तिकता है। न्याय और वैशेषिक में बहुत कुछ सैद्धांतिक सादृश्य है; भेद शैली या आलोचना-प्रकार मात्र का है। वैशेषिक की तत्वदर्शन में अधिक अभिरुचि है और न्याय की प्रमाण-शास्त्र या तर्कशास्त्र में। सर्वसाधारण में नैयायिक का अर्थ तार्किक समझा जाता है। वस्तुतः न्याय और वैशेषिक एक दूसरे के पूरक या सहायक हैं। दोनों को मिलाकर ही संपूर्ण दर्शन बनता है। दोनों के अनुयायियों ने भी इस बात को समझ लिया था। यही कारण है कि कुछ काल के बाद दोनों दर्शनों पर सम्मिलित ग्रंथ लिखे जाने लगे। इस प्रकार के ग्रंथों में अन्नभट्ट का 'तर्कसंग्रह' और विश्वनाथ की 'कारिकावली' सब से प्रसिद्ध हैं।

**न्याय का साहित्य**

न्याय का साहित्य बहुत विस्तृत है और आयतन में शायद वेदांत से ही कम है। गौतम का 'न्यायसूत्र सबसे प्राचीन ग्रंथ है। 'न्यायसूत्र' का ठीक समय नहीं बताया जा सकता। 'भारतीय तर्कशास्त्र का इतिहास' (अंगरेज़ी में) के प्रसिद्ध लेखक श्री सतीशचंद्र विद्याभूषण न्याय के प्रवर्त्तक मेधातिथि गौतम का समय (५५०—५०० ई० पू०) बतलाते हैं।[1] अष्टावक्र का

---

[1] पृ० १७

भी लगभग यही समय है।[1] भारतीयों ने वाद-विवाद और शास्त्रार्थ करना ईसा से पहले बहुत पहले सीख लिया था। वृहदारण्यक में तो गार्गी जैसी स्त्रियां भी शास्त्रार्थ में निपुण बतलाई गई हैं। गार्गी को याज्ञवल्क्य भी कठिनता से निरुत्तर कर सकें। जनक जैसे प्राचीन राजा पण्डितों का शास्त्रार्थ सुनते थे। महाभारत में नारद के विषय में लिखा है—पंचावयव युक्तस्य वाक्यस्य गुणदोषवित्[2] अर्थात् कोई नारद पंचावयव-युक्त वाक्य के गुण-दोषों को जानने वाले थे। न्यायशास्त्र का सब से प्राचीन नाम 'आन्वीक्षिकी' है कौटिल्य के अर्थ-शास्त्र ( तृतीय शताब्दी ई० पू० ) में आन्वीक्षिकी का नाम आदरपूर्वक लिया गया है।

आन्वीक्षिकी, त्रयी वार्त्ता दण्डनीतिश्चेतिविद्याः।[3]
प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम्।
आश्रयः सर्व धर्माणां शाश्वदान्वीक्षिकी मता।[4]

अर्थात् आन्वीक्षिकी, त्रयी (वेद), वार्त्ता और दण्डनीति यह चार विद्याएं हैं। इस उद्धरण में आन्वीक्षिकी का नाम सब से पहले लिखा गया है। न्याय को हेतु-विद्या भी कहते हैं 'न्याय' शब्द पारिभाषिक है। पंचावयवों का समूह न्याय कहलाता है; अंगरेज़ी में इसे 'सिलॉजिज़्म' कहते हैं। कौटिल्य ने लगभग ३२ पारिभाषिक शब्दों की सूची दी है। अत्यंत प्राचीन ब्राह्मण ग्रंथों और उपनिषदों में प्रत्यक्ष, ऐतिह्य, अनुमान तर्क, वाद, मुक्ति, निर्णय, जल्प, प्रयोजन, प्रमाण, प्रमेय, वितण्डा आदि

---

[1] वही, पृ० ४३
[2] वही, पृ० ५
[3] वही, पृ० ३८
[4] वही, पृ० ३८

शब्द प्रयुक्त पाये जाते हैं। चरक संहिता में मेधातिथि गौतम के सिद्धांतों का वर्णन है।

न्याय सूत्रों[1] पर वात्स्यायन का 'न्याय भाष्य' सब से प्राचीन टीका है। वात्स्यायन ने विज्ञानवाद और क्षणिकवाद का खण्डन किया है। उन का समय चौथी शताब्दी ईसवी समझना चाहिए। दिङ्नाग (५०० ई०) ने वात्स्यायन की आलोचना की जिस का उत्तर उद्योतकर (६०८—६८८) ने अपने वार्त्तिक में दिया। उद्योतकर शायद हर्षवर्धन के समकालीन थे। उन का वार्त्तिक प्रोफ़ेसर रेण्डिल के शब्दों में, तर्कशास्त्र पर एक महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है जिस का स्थान विश्व-साहित्य में है।[2] वार्तिक पर प्रसिद्ध वाचस्पति मिश्र (८४१ ई०) ने 'तात्पर्यटीका' लिखी जिस पर श्री उदयानाचार्य (१० वीं शताब्दी) ने 'तात्पर्यटीका परिशुद्धि' की रचना की। वाचस्पति मिश्र ने अपनी तात्पर्य-टीका दिङ्नाग के समर्थक धर्मकीर्त्ति के 'न्यायबिंदु' ग्रंथ के उत्तर में लिखी थी। 'न्याय सूची निबंध' और 'न्याय सूत्रोद्धार' का नाम भी वाचस्पति की कृतियों में है। उदयनाचार्य का सब से प्रसिद्ध ग्रंथ 'कुसुमाञ्जलि' है जिस में ईश्वर की सत्ता सिद्ध करने के लिए अनेक प्रमाण विस्तार-पूर्वक दिये गये हैं। उन्हों ने 'किरणावली' और 'न्यायपरिशिष्ट' भी लिखे। जयंतभट्ट ने सूत्रों पर 'न्यायमञ्जरी' लिखी। इस का समय निश्चित नहीं है[3]।

दसवीं शताब्दी के बाद न्याय-वैशेषिक पर मिलाकर ग्रंथ लिखे जाने लगे। बारहवीं शताब्दी में गंगेश ने 'तत्त्वचिंतामणि' लिखकर

---

[1] श्री विद्याभूषण के मत में सूत्रों के लेखक अक्षपाद हैं जिनका समय १५० ई० पू० है। वह मत वात्स्यायन और उद्योतकर के अनुकूल हैं देखिये, वह, पृ० ४७

[2] इंडियन लाजिक, पृ० ३५

[3] विद्याभूषण के अनुसार जयंत भट्ट का समय दसवीं सदी है।

नव्य-न्याय की नींव डाली। 'तत्त्वचिन्तामणि' युग-प्रवर्तक ग्रंथों में है। इस पुस्तक ने नैयायिकों की युक्तिशैली अथवा तर्क करने की रीति को बिलकुल बदल दिया। जटिल परिभाषाओं की सृष्टि हुई। नवीन नैयायिक 'घट' की जगह 'घटत्वावच्छिन्न' कहना पसंद करते हैं। नव्य-न्याय ने सभी दर्शनों को प्रभावित किया है। अलंकारशास्त्र भी इस के प्रभाव से नहीं बचा। 'तत्त्वचिंतामणि' की रचना के बाद सूत्रों का अध्ययन कम हो गया। सूत्रों के अध्ययन का पुनरुज्जीवन हमारे समय में हुआ है। इस में संदेह नहीं कि नव्य नैयायिकों में शब्दाडंबर बहुत हैं और दार्शनिकता कम। फिर भी युक्तियों की अभिव्यक्ति को वैज्ञानिक बनाने में नव्यन्याय का काफ़ी हाथ रहा है।

'तत्त्वचिंतामणि' पर अनेक टीकाएं और उपटीकाएं लिखी गईं। वासुदेव सार्वभौम (१५०० ई०) की 'तत्त्वचिंतामणि व्याख्या' और रघुनाथ की 'दीधिति' प्रसिद्ध हैं। गंगेश के बाद नव्य न्याय में सब से बड़ा नाम गदाधर मिश्र (१६५० ई०) का है जिन्हों ने 'दीधिति' पर टीका लिखी। बाद के ग्रंथों में तर्कसंग्रह, कारिकावली, तर्कामृत, तर्क-कौमुदी आदि उल्लेखनीय हैं। इन का समय सोलहवीं और सत्रहवीं शताब्दियां समझना चाहिए।

वरदराज की 'तार्किकरक्षा' और केशव मिश्र की 'तर्कभाषा' न्याय-वैशेषिक का सम्मिलित वर्णन करनेवाले आरंभिक ग्रंथ हैं जो ग्यारहवीं और बारहवीं शताब्दी में लिखे गए। इन में वैशेषिक पदार्थ न्यायोक्त 'प्रमेय' के अंतर्गत वर्णित हैं। शिवादित्य की 'सप्त पदार्थी' में वैशेषिक न्याय का संनिवेश किया गया है।

**वैशेषिक का साहित्य**

वैशेषिक का उत्तरकालीन साहित्य न्याय से भिन्न नहीं है। तर्क-संग्रह को वैशेषिक और न्याय दोनों का ही ग्रंथ कह सकते हैं। वैशेषिक सूत्रों पर प्रशस्तपाद ने

'पदार्थ धर्मसंग्रह' लिखा है। इसपर चार टीकाएं लिखी गईं —व्योमशिवाचार्य की 'व्योमवती', श्रीधर की 'न्यायकन्दली', उदयन की 'किरणावली' और श्रीवत्स की 'लीलावती'। शंकरमिश्र का 'वैशेषिकसूत्रोपस्कार' आधुनिक रचना है जो बड़े महत्त्व की है। अन्य ग्रंथों का वर्णन ऊपर कर चुके हैं। वैशेषिककार कणाद का नाम उलूक और कणभुक भी है; वैशेषिक मत को औलूक्य-दर्शन भी कहते हैं।

**न्याय-दर्शन का परिचय**

न्यायदर्शन पर अनेक ग्रंथ लिखे जाने पर भी न्यायसूत्रों का महत्त्व कम नहीं हुआ है। न्याय-सूत्र की शैली बड़ी वैज्ञानिक और भाषा प्रौढ़ है। प्रमाणों तथा तर्कशास्त्र के प्रश्नों में आचार्य की विशेष रुचि दिखाई देती है। पहले सोलह ज्ञेयपदार्थों का नामोद्देश है; फिर उन के लक्षण दिये गये हैं; उस के बाद लक्षणों की परीक्षा है। पूर्वपक्ष का प्रतिपादन करने में आचार्य हमेशा निष्पक्षता और उदारता से काम लेते हैं। प्रतिपक्षी की कठिन से कठिन शंकाओं को उठाने से वे नहीं डरते। सूत्रकार का अपने सिद्धांतों में अटल विश्वास और उन पर अभिमान जगह-जगह प्रकट होता है। युक्तियों की सूक्ष्मता से मन मुग्ध हो जाता है। न्यायदर्शन में पाँच अध्याय हैं और प्रत्येक अध्याय में दो आह्निक। प्रत्येक आह्निक में साठ-सत्तर से अधिक सूत्र नहीं है। अंतिम अध्याय सबसे छोटा है। नीचे हम न्याय के कुछ सूत्र अनुवाद सहित देते हैं जिस से पाठकों को सूत्रों की शैली और गांभीर्य का कुछ अनुमान हो जाय।

प्रमाण-प्रमेय-संशय-प्रयोजन-दृष्टान्त-अवयव-तर्क-निर्णय-वाद-जल्प-वितण्डा-हेत्वाभासच्छल-जाति-निग्रह-स्थानां तत्व-ज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः। १।१।१

प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टांत, सिद्धांत, अवयव, तर्क,

निर्णय, वाद, जल्प, हेत्वाभास, वितण्डा, छल, जाति और निग्रहस्थानों के तत्त्वज्ञान से निःश्रेयस् (मुक्ति) की प्राप्ति होती है। (१।१।१)

प्रत्यक्षानुमानोपमान शब्दाः प्रमाणानि। १।१।३

प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द यह चार प्रमाण हैं (।१।१।३)

इंद्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि-व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्। १।१।४

इंद्रिय और अर्थ या विषय के संनिकर्ष (संबंध या संपर्क) से उत्पन्न ज्ञान को, जिस में संदेह न हो और जो व्यभिचारी भी न हो, प्रत्यक्ष कहते हैं। (१।१।४)

[दूर से रेता पानी दिखाई देता है और स्थाणु (सूखा वृक्ष) पुरुष जैसा दीखता है; यह प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं हुआ क्योंकि यह संदिग्ध और व्यभिचारी है। प्रत्यक्षज्ञान केकारण इंद्रियां 'प्रत्यक्ष प्रमाण' कहलाती हैं यथार्थ ज्ञान को 'प्रमा' कहते हैं; प्रमाणों द्वारा जाननेवाले की 'प्रमाता' संज्ञा है; जिस वस्तु का ज्ञान होता है उसे 'प्रमेय' कहते हैं। ]

अथ तत्पूर्वकं त्रिविधमनुमानं पूर्ववच्छेषवत्सामान्यतोदृष्टंच ।१।१।५

अनुमान तीन प्रकार का है पूर्वत्, शेषवत् और सामान्यतोदृष्ट। अनुमान प्रत्यक्ष-पूर्कक होता है; व्याप्ति का प्रत्यक्ष हुए बिना अनुमान नहीं हो सकता। [कारण द्वारा कार्य का ज्ञान 'पूर्ववत्' अनुमान है जैसे घनघोर बादलों को देखकर वृष्टि का अनुमान करना। कार्य को देखकर कारण का अनुमान करना 'शेषवत्' अनुमान है जैसे भीगे फर्श को देखकर 'वृष्टि हुई है' ऐसा अनुमान करना। धुएं को देखकर वह्नि का अनुमान 'सामान्यतोदृष्ट' है। ] (१।१।५)

प्रसिद्धसाधर्म्यात्साध्यसाधनमुपमानम् १।१।६

प्रसिद्ध साधर्म्य (गुणों की समता) से साध्य का साधन उपमान

प्रमाण है। ['नीलगाय गौ के समान होती है' यह सुनकर कोई व्यक्ति बन में जाकर नीलगाय की पहचान कर सकता है] (१।१।६)

आप्तोपदेशः शब्दः। १।१।७

आप्तों का उदेपश शब्द प्रमाण है। (१।१।७)

आत्मशरीरेंद्रियार्थ बुद्धिमनःप्रवृत्तिदोषप्रेत्यभावफलदुःखापवर्गास्तु-प्रमेयम् ।१।१।९

आत्मा, शरीर, इंद्रिय, अर्थ, बुद्धि, मन, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख और अपवर्ग यह प्रमेय हैं; (१।१।९)

[आत्मा के गुण इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुख और ज्ञान हैं। कर्मों में प्रवृत्त करानेवाले 'दोष' हैं। पुनरुत्पत्ति को प्रेत्यभाव कहते हैं। प्रवृत्ति-दोषों का परिणाम 'फल' कहलाता है। अपवर्ग मोक्ष का नाम है। दुःखों से अत्यंत मुक्त होना अपवर्ग है।]

पहले अध्याय में सोलह पदार्थों का नाम और लक्षण बताकर शेष ग्रंथ में उन लक्षणों की परीक्षा की गई है। द्वितीय अध्याय में प्रतिपक्षी पूर्वपक्ष करता है कि 'संशय' या 'संदेह' होना ही असंभव है जिसे दूर करने के लिये विवाद और शास्त्रोपदेश किया जाय। जिस वस्तु को जानते हैं उस के विषय में संदेह नहीं होता; जिस को नहीं जानते उस के बारे में भी संदेह संभव नहीं है। अज्ञात-वस्तु के विषय में प्रश्न कैसे हो सकता है? इसलिये संशय नहीं होता। ऋषि का उत्तर है कि वाद-विवाद की सत्ता ही संशय का अस्तित्व सिद्ध करती है। अन्यथा वाद-विवाद और झगड़ा न हो सकता।

प्रमाणों द्वारा सब प्रमेयों को जाना जाता है, फिर प्रमाणों का किस के द्वारा जाना जाय? यह महत्त्वपूर्ण प्रश्न है। सूत्रकार उत्तर देते हैं कि जैसे दीपक और पदार्थों के साथ अपने को भी प्रकाशित करता है उसी प्रकार प्रमाण अपनी सिद्धि भी करते हैं। जब हम प्रमाणों की परीक्षा

करते हैं तब वे 'प्रमेय' बन जाते हैं। सब प्रमाणों का प्रतिषेध भी बिना प्रमाण के नहीं हो सकता इसलिये प्रमाणों को मानना अनिवार्य है। जैसे बाट पहले स्वयं तोले जाकर बाद को सब चीज़ों को तोलने के काम आते हैं इसी प्रकार 'प्रमाण' कुछ देर को प्रमेय बनकर भी बाद को 'प्रमेयों' के ज्ञान का साधन बन जाते हैं।

इस के बाद हम वैशेषिक दर्शन का परिचय और उस के कुछ सूत्र अनुवाद और व्याख्या सहित देते हैं।

**वैशेषिक का परिचय**

वैशेषिक दर्शन में दस अध्याय हैं जिन में से प्रत्येक में दो आह्निक हैं। अंतिम तीन अध्यायों में न्याय-दर्शन की भाँति प्रमाणों, कारणता आदि का विचार है। व्यवहार-शास्त्र के प्रश्नों पर छठवें अध्याय में विचार किया गया है। चौथे अध्याय में परमाणुवाद का वर्णन है। शेष अध्यायों में द्रव्यादि पदार्थों का विवेचन किया गया है। वैशेषिक का आरंभ 'अब धर्म की व्याख्या करेंगे' इस सूत्र से होता है। दूसरे सूत्र में धर्म का लक्षण दिया है।

यतोऽभ्युदय निःश्रेयससिद्धिः स धर्मः (१।१।२)

अर्थात् जिस से संसार में अभ्युदय हो और जिस से मोक्ष प्राप्ति हो वह धर्म है। धर्म से मोक्ष किस प्रकार प्राप्त हो सकता है?—

धर्मविशेषप्रसूतात् द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेष-समवायानांपदार्थानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्वज्ञानान्निःश्रेयसम्। १।१।४

"धर्मविशेष से उत्पन्न द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष और समवाय इन छः पदार्थों के साधर्म्य-वैधर्म्य-पूर्वक तत्वज्ञान से मुक्ति या निःश्रेयस की प्राप्ति होती है। (१।१।४)"

पृथिव्यापस्तेजो वायुराकाशं कालो दिगात्मामन इतिद्रव्याणि १-१-५

पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा और मन ये द्रव्य हैं-१-१-५,

रूपरसगन्धस्पर्शाःसंख्याःपरिमाणानि पृथक्त्वंसंयोगविभागौ परत्वापरत्वे बुद्धयः सुखदुःख इच्छाद्वेषौ प्रयत्नाश्च गुणाः-१-१-६-

रूप, रस, गंध, स्पर्श, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष और प्रयत्न यह गुण हैं। (१।१।६) सूत्रकार के अनुसार पदार्थों की संख्या छः और गुणों की सत्रह है।

सदनित्यं द्रव्यवत्कार्यं कारणं सामान्यविशेषवदिति द्रव्यगुणकर्मणा-विशेषः-१-१-८

सत्ता, अनित्यता, द्रव्यवत्ता, कार्यत्व, कारणत्व, सामान्य और विशेष वाला होना यह द्रव्य, गुण, कर्म के सामान्य धर्म हैं। (१।१।८)

क्रियागुणवत् समवायिकारणमिति द्रव्यलक्षणम् १-१-१५ कारण भावात्कार्याभावः-१-२-१.

क्रिया और गुणवाला, समवायिकारण द्रव्य होता है। (१।१।१५) कारण भावात्कार्याभावः-१-२।१ न तु कार्याभावात्कारणाभावः-१-२-२.

कारण के अभाव से कार्य का अभाव होता है। (१।२।१) पर कार्य के अभाव से कारण का अभाव नहीं होता। (१।२।२)

सामान्यं विशेष इति बुद्ध्यपेक्षम्-१-२-३

सामान्य और विशेष बुद्धि की अपेक्षा से हैं अर्थात् सामान्य और विशेष की सत्ता बुद्धि के आधीन या बौद्धिक है; यह देश-काल में रहने वाली चीजें नहीं हैं। (१।२।३)

रूपरसगन्धस्पर्शवती पृथिवी-२-१-१

रूप, रस गंध, स्पर्शवाली पृथ्वी है (२।१।१)

रूपरसस्पर्शवत्यापो द्रवाः स्निग्धाः-२-१-२

जल में रूप, रस, स्पर्श, द्रवत्व और स्निग्धता गुण हैं। (२।१।२)

नित्येष्वभावादनित्येषु भावात्कारणे कालाख्येति २-२-६

नित्य पदार्थों में काल का अनुभव नहीं होता, अनित्यों में होता है। इसलिये काल को उत्पत्तिवाले पदार्थों का निमित्तकारण कहते हैं। (२।२।६)

सदकारणवन्नित्यम्-४-१-१

सत् और कारणहीन पदार्थ को नित्य कहते हैं। (४।१।१)

क्रियागुणव्यपदेशाभावात् प्रागसत्-६-१-१

क्रिया और गुण का व्यपदेश (कथन) न होने के कारण उत्पत्ति से पहले कार्य असत् होता है।(६।१।१)

तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम्-१०-२-६

ईश्वर का वचन होने के कारण...वेदों का प्रामाण्य है। १०।२।६

## न्याय-दर्शन

न्याय-सूत्र के आरंभ में जिन सोलह पदार्थों की गणना की गई है उन का उल्लेख पीछे हो चुका है। यहाँ हम उन की संक्षिप्त व्याख्या देते हैं।

१—प्रमाण—यथार्थ ज्ञान को प्रमा तथा यथार्थ ज्ञान के साधन को प्रमाण कहते हैं। न्यायदर्शन के अनुसार प्रमाण चार हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द। इन का विस्तृत विवेचन यथास्थान किया गया है।

२—प्रमेय—प्रमेय का अर्थ प्रमाण का विषय है। प्रमाण यथार्थ-ज्ञान के साधन हैं और उन के द्वारा जो विषय जाने जाते हैं वे प्रमेय कहलाते हैं। न्यायसूत्र में बारह प्रमेय गिनाये गये हैं जो इस

प्रकार हैं—आत्मा, शरीर, इंद्रिय, अर्थ (इंद्रियों के विषय) बुद्धि अथवा ज्ञान, मन अथवा अन्तःकरण, प्रवृति अथवा वाणी, मन और शरीर की चेष्टा, दोष (राग-द्वेषादि), प्रेत्यभाव (पुनर्जन्म), फल (सुखदुखानुभाव), दुःख (पीड़ा, संताप) और अपवर्ग (मोक्ष अर्थात् अत्यंत दुःख निवृत्ति)। यह प्रमेय विषयों की संपूर्ण सूची नहीं है। इस में केवल उन बारह प्रमेयों की गणना की गई है जिन का ज्ञान मोक्ष के लिए आवश्यक है।

३—संशय—अनिश्चय की अवस्था का नाम संशय है। जब एक ही वस्तु के विषय में अनेक विकल्पों की उत्पत्ति होती है तो मन में संदेह उत्पन्न होता है कि उन में कौन ठीक है। किसी निर्णायक-विशेष लक्षण के अभाव में यह ठीक निश्चय नहीं हो पाता। जैसे दूर कोई वस्तु दिखाई देने पर संशय होता है कि 'यह स्थाणु है अथवा पुरुष'।

४—प्रयोजन—कार्य के उद्देश्य का नाम प्रयोजन है। प्रत्येक बुद्धिमान् मनुष्य किसी न किसी उद्देश्य को ध्यान में रख कर ही कार्य में प्रवृत्त होता है, वह उद्देश्य चाहे किसी वस्तु को प्राप्त करना हो अथवा किसी वस्तु से बचना।

५—दृष्टांत—एक सामान्य सिद्धांत को पुष्ट करने के लिए जो उदाहरण दिया जाता है उसे दृष्टांत कहते हैं। वही उदाहरण दृष्टांत बन सकता है जो दोनों पक्षों के लिए मान्य हो। 'यहाँ धूम है अतः यहाँ अग्नि अवश्य होनी चाहिए' इस वाद के प्रसंग में रसोई का दृष्टांत दिया जा सकता है, क्योंकि रसोई में धूम के साथ अग्नि की उपस्थिति सब को मान्य है।

६--सिद्धांत— किसी दर्शन में यथार्थ रूप से स्वीकृत सिद्धांत को कहा जाता है। जैसे न्यायदर्शन में आत्मा का चैतन्य नित्य गुण नहीं माना गया है, यह न्याय-दर्शन का सिद्धांत है।

७—अवयव—अनुमान प्रमाण में जिन पाँच वाक्यों की परंपरा द्वारा निष्कर्ष निकाला जाता है उन्हें अवयव कहते हैं। अवयव का अर्थ अंग है। अनुमान के अवयव न्याय के अंग हैं। अनुमान प्रमाण के प्रसंग में इन की पूर्ण व्याख्या की जायगी।

८—तर्क किसी अविज्ञात (भले प्रकार से अज्ञात) विषय के कारणोपपत्ति द्वारा सम्यक् ज्ञान के लिये जो ऊहा की जाती है उसे तर्क कहते हैं। यह यथार्थज्ञान का अनुग्राहक है।

९—निर्णय—पक्ष-प्रतिपक्ष का विवेचन कर प्रमाणों द्वारा अर्थ-निश्चय का नाम निर्णय है।

१०—वाद—न्याय नियमों के अनुसार तत्व-निर्णय के लिये जो पक्ष-प्रतिपक्ष-ग्रहण-पूर्वक विवाद होता है वह वाद है। प्रमाण और तर्क इस के साधन हैं।

११—जल्प—व्यर्थ के विवाद का नाम जल्प है। इस का उद्देश्य तत्व-निर्णय न होकर यथा कथंचित विजय है। छल, जाति और निग्रह-स्थान इस के साधन हैं।

१२—वितण्डा—प्रतिपक्ष की स्थापना से रहित जल्प का नाम वितण्डा है। जल्प में दोनों पक्ष न्याय्य-अन्याय्य किसी भी विधि से अपने पक्ष की स्थापना तथा विरुद्ध पक्ष का खण्डन कर विजय की चेष्टा करते हैं। वितण्डा में केवल विरुद्ध पक्ष का खण्डन ही होता है।

१३—हेत्वाभास—आभास का अर्थ मिथ्या प्रतीति है। अनुमान की सिद्धि हेतु द्वारा की जाती है। जहाँ हेतु का आभास मात्र होता है। अर्थात जहाँ हेतु दिखाई देता है किंतु वास्तविक हेतु नहीं होता उसे हेत्वाभास कहते हैं। यह पाँच प्रकार का होता है। अनुमान के प्रसंग में इस का विवेचन किया जायगा।

१४—छल—अभीष्ट से भिन्न अर्थ की कल्पना द्वारा किसी के वचन

का विघात छल कहलाता है। जैसे 'नव-कम्बलोऽयं माणवकः' वाक्य में 'माणवक के पास नवीन कम्बल हैं' इस अभीष्ट अर्थ के स्थान पर 'माणवक के पास नौ कम्बल हैं' इस अर्थ की कल्पना कर के 'माणवक' के पास एक ही कम्बल है, नौ नहीं' इस तर्क द्वारा उस का खण्डन करना छल है।

१५—जाति—जाति एक पारिभाषिक शब्द है। अस्थिर तर्क का नाम जाति है। किसी प्रकार के भी साधर्म्य या वैधर्म्य द्वारा खण्डन करना जाति है।

निग्रहस्थान—तर्कप्रसंग को जिस स्थान पर आकर पराजय स्वीकार करनी पड़ती है उसे निग्रहस्थान कहते है। विप्रतिपत्ति ( विपरीत अर्थ ग्रहण) अथवा अप्रतिपत्ति (अर्थ का अग्रहण) दो मुख्य पराजय के आधार होते हैं।

## ज्ञान मीमांसा

न्याय-दर्शन के आधार-भूत उक्त सोलह पदार्थों में 'प्रमाण' सर्व प्रथम है। यद्यपि अन्य दर्शनों की भाँति न्याय में भी निःश्रेयस को जीवन का परम लक्ष्य माना गया है, किंतु वह निःश्रेयस तत्त्व-ज्ञान द्वारा प्राप्य है। यह तत्त्वज्ञान प्रमाणादि षोडश पदार्थों का यथार्थ ज्ञान है। प्रमाण यथार्थज्ञान के साधन हैं। अतः प्रमाण-मीमांसा का न्यायदर्शन में विशेष महत्त्व है। न्याय-दर्शन के अनुसार प्रमाण चार हैं—प्रत्यक्ष अनुमान, उपमान और शब्द। इन प्रमाणों के विस्तृत विवेचन के पूर्व यह समझ लेना आवश्यक है।

दीपक के प्रकाश के समान आत्मा का चैतन्य गुण है। जिस प्रकार दीपक का प्रकाश वस्तुओं के स्वरूप को प्रकट कर देता है उसी प्रकार आत्मा का चैतन्याऽऽलोक पदार्थों के स्वरूप को प्रकाशित कर

देता है। प्रकाशन के साथ साथ ही पदार्थों के स्वरूप का अनुभव आत्मा में होता है। इसी अनुभव का नाम ज्ञान है। इसी अनुभव की आवृत्ति को स्मृति कहते हैं। यह अनुभव दो प्रकार का होता है— यथार्थ और अयथार्थ। वस्तु का जैसा वास्तविक स्वरूप है उस के तत्प्रकारक ज्ञान को यथार्थ ज्ञान माना जाता है। वस्तु के वास्तविक स्वरूप से भिन्न-प्रकारक ज्ञान को अयथार्थ ज्ञान कहते हैं। यथार्थज्ञान को प्रमा और अयथाथ ज्ञान को अप्रमा कहते हैं।

अयथार्थ ज्ञान कई प्रकार का होता है, जिन में स्मृति, संशय, भ्रम और तर्क मुख्य हैं। वृक्ष का प्रत्यक्ष अनुभव प्रमा है, क्योंकि वृक्ष का जो यथार्थ स्वरूप है, उसी का अनुभव होता है और हमें निश्चय रहता है कि हमारा ज्ञान यथार्थ है। स्मृति को प्रमा न मानने का कारण यह है कि स्मृति पदार्थ साक्षात् उपस्थित नहीं होता वरन् स्मृति में उस के पूर्वानुभव की आवृत्ति होती है। संशय को अनिश्चित ज्ञान होने के कारण अप्रमा माना जाता है। संशय में मन द्विविधा में रहता है और पदार्थ का यथार्थ स्वरूप निश्चित नहीं कर पाता। भ्रम में यद्यपि तत्काल में संदेह तो नहीं होता फिर भी पदार्थ का यथार्थज्ञान होने के कारण भ्रम भी अप्रमा है। तत्काल में कोई संदेह न होते हुए भी भविष्य के अनुभव से भ्रम की अयथार्थता स्पष्ट हो जाती है। तर्क भी पदार्थका ज्ञान न होने के कारण अप्रमा है। जो अर्थ अभी तक अविज्ञात है उस को कारणोपपत्ति द्वारा जानने के लिए जो ऊहा की जाती है उसे तर्क कहते हैं। प्रत्यक्ष अनुभव द्वारा ही बाद में तर्क की यथार्थता अथवा अयथार्थता निश्चित की जा सकती है। तब तक यथार्थता-निश्चय के अभ के कारण तर्क को अप्रमा ही मानना होगा।

अयथार्थ ज्ञान के उक्त चार प्रकारों में भ्रम अथवा भ्रांति अथवा

**अन्यथा-ख्याति**

भ्रांति की सबसे अधिक विवेचना हुई है। स्मृति और तर्क साक्षात् अनुभव नहीं हैं। एक पूर्वानुभव की आवृत्ति है और दूसरी भविष्यत् अनुभव की कल्पना। अतः पूर्वोत्तर साक्षात् अनुभव के साथ विमर्श द्वारा उन की यथार्थता अथवा अयथार्थता निश्चित की जाती है। संशय साक्षात् अनुभव है, किंतु स्वयं ही संदिग्ध और अनिश्चित होने के कारण अयथार्थ है। किंतु भ्रांति एक निश्चित साक्षात् अनुभव है। जब हम को शुक्ति में रजत दिखाई देता है तो हमारे ज्ञान में किसी प्रकार का अनिश्चय नहीं रहता। हम साक्षात् एक पदार्थ को देखते हैं। हमें विश्वास रहता है कि यह पदार्थ रजत है। पास जाने पर तथा हाथ में उठाने पर ही यह ज्ञात होता है कि यह रजत नहं शुक्ति है। हमारा ज्ञान भ्रम पूर्ण तथा अयथार्थ था। यहाँ प्रश्न यह उठता है कि उस भ्रांति का कारण क्या है? हमें शुक्ति में रजत क्यों दिखाई देता है? भिन्न भिन्न दर्शनों में भ्रांति की भिन्न-भिन्न प्रकार से व्याख्या की गई है।

भ्रांति तत्काल में तो एक निश्चित अनुभव-रूप है किंतु उत्तर कालीन अनुभव से उस का भ्रांतित्व स्पष्ट होता है। अनुभवकाल में शुक्ति रजतरूप ही दिखाई देता है, मृगजल में साक्षात् जल का ही अनुभव होता है। आगे बढ़ कर देखने तथा हाथ में उठाने पर ज्ञान होता है कि 'यह रजत नहीं शुक्ति है', जल पान करने के लिए निकट जाने पर ज्ञात होता है कि 'यह जल नहीं बालुका है'। अतः न्यायदर्शन में प्रवृत्ति-संवाद को प्रामाण्य का निकष माना गया है। न्याय के प्रामाण्यवाद को परतः प्रामाण्यवाद कहा जाता है, क्योंकि इस के अनुसार प्रामाण्य का निकष ज्ञान के ही अंतर्गत नहीं है, वरन् उस के बहिः प्रयोजन में है। ज्ञान प्रवृत्ति का प्रेरक है। सफल प्रवृत्ति का आधारभूत-ज्ञान यथार्थ है और असफल प्रवृत्ति का आधारभूत-ज्ञान

अयथार्थ है। मृगजल के निकट जाने पर उस से तृष्णा शांत नहीं की जा सकती। शुक्ति-रजत से अलंकार नहीं गढ़ाये जा सकते। मीमांसा के स्वतः प्रामाण्यवाद का खण्डन न्याय में इस आधार पर किया गया है कि यदि ज्ञान स्वतः प्रमाण होता तो उस में संशय का अवकाश न रहता। सभी ज्ञान यथार्थ होता। किंतु यह असत्य है। अतः ज्ञान स्वतः प्रमाण नहीं हो सकता।

भ्रांति के विषय में नैयायिकों का मत है कि भ्रांति विषयीमूलक है, विषयमूलक नहीं। भ्रांति में पदार्थ का मिथ्या ज्ञान होता है, किंतु इस से पदार्थ की यथार्थता में कोई अंतर नहीं आता। भ्रांति विषयगत नहीं, ज्ञानगत है; अतः उस का कारण ज्ञानगत-दोष में है। इसे न्यायदर्शन में अन्यथाख्याति कहा गया है। इंद्रियगत दोष के कारण सामान्य-लक्षणों के बीच विशिष्ट लक्षणों के ग्रहण और विवेक में दोष आ जाने के कारण भ्रांति उत्पन्न होती है। सामान्य लक्षण ( जैसे शुक्ति तथा रजत का सामान्य गुण कांति ) अन्य पदार्थ में भी पाये जाने के कारण अन्य पदार्थ का स्मरण हो आता है किंतु यह शुक्ति में रजत का भ्रम स्मृति नहीं है। हमें रजत का प्रत्यक्ष अनुभव होता है। स्मृति के द्वारा ज्ञान-लक्षण-सन्निकर्ष होता है और तज्जन्य अलौकिक प्रत्यक्ष द्वारा रजत का अनुभव होता है।

रजत-धर्म का मानसिक उदय होते ही जहाँ जहाँ पहले रजत देखी थी वहाँ वहाँ की रजत का अलौकिक प्रत्यक्ष होता है। गुण और गुणी का समवाय संबंध है। दोनों को अलग-अलग नहीं किया जा सकता। इसलिए रजत से गुणों का मानसिक उदय पहले देखी हुई रजत के प्रत्यक्ष का कारण हो जाता है। इस अलौकिक प्रत्यक्ष से देखी हुई रजत के गुणों का आरोप समीपवर्ती शुक्ति में कर दिया जाता है, जिस से मिथ्याज्ञान या भ्रम होता है। भ्रम में एक पदार्थ का स्वरूपतः

बोध न होकर अन्यथा ज्ञान होता है, इसीलिए इसे अन्यथा-ख्याति कहते हैं। अन्यथाख्याति का शाब्दिक अर्थ अन्य वस्तुके गुणों का अन्य वस्तु में प्रतीति होना है।

न्याय की यह भ्रांति व्याख्या वैशेषिक, कुमारिल, रामानुज तथा जैनियों को मान्य है। किंतु प्रभाकर बौद्ध और अद्वैत-वेदांत का मत इस से भिन्न है। योगाचार के अनुसार विज्ञान मात्र सत्य है। विज्ञान से अतिरिक्त किसी बाह्य पदार्थ की सत्ता नहीं है। जब कोई बाह्य विषय ही नहीं है तो भ्रांति का कारण विषयगत हो नहीं सकता। वह केवल ज्ञान-गत है। अतः योगाचार सिद्धांत का नाम आत्मख्याति या ज्ञानकारक ख्याति है। इस सिद्धांत का खण्डन न्यायदर्शन में इस तर्क द्वारा किया गया है कि यदि विज्ञान मात्र ही सत्य है तो फिर विभिन्न विज्ञानों में विवेक का आधार क्या है? विज्ञानमात्र के आधार पर यथार्थ और अयथार्थ विज्ञान का विवेक नहीं हो सकता।

माध्यमिक अखिल सत्ता का निषेध करते हैं। उन के अनुसार एक-मात्र शून्य ही सत्य है। उन के मतानुसार भ्रम में असत् की सतवत् प्रतीति होती है। अतः उन का सिद्धांत असत्ख्याति कहलाता है। इस के विरुद्ध नैयायिकों का यह तर्क है कि शुक्ति रजत का भ्रम निराधार नहीं हो सकता। असत् से भ्रम की भी उत्पत्ति नहीं हो सकती।

वेदांत का सिद्धांत अनिर्वचनीय ख्याति कहलाता है। इंद्रियदोष के कारण तथा अविद्या और पूर्व संस्कारों द्वारा एक अनिर्वचनीय रजत की उत्पत्ति होती है, जो न सत् है और न असत्। इस के विरुद्ध नैयायिकों का यह आक्षेप है कि यदि रजत की उत्पत्ति होती है तब तो भ्रम नहीं उस का यथार्थ ज्ञान होना चाहिये।

प्रभाकर मीमांसकों का मत सबसे भिन्न है वह अख्याति अथवा

विवेकाऽख्याति कहलाता है। इस के अनुसार भ्रम में प्रत्यक्ष अनुभव और स्मृति के बीच विवेक का अभाव रहता है। इस के विरुद्ध नैयायिकों का यह आक्षेप है कि भ्रम स्मृति नहीं प्रत्यक्ष अनुभव है। भ्रम निवारण होने पर हम यही कहते हैं कि "जो मैंने देखा वह रजत नहीं है, यह नहीं कि जिस का मैंने स्मरण किया वह रजत नहीं है।

अस्तु अन्य सिद्धांतों की अपेक्षा न्याय का अन्यथा-ख्याति सिद्धांत भ्रम की अधिक संगत व्याख्या है। किसी न किसी रूप में यह अन्य सिद्धांतों में भी व्याप्त है। भ्रम वस्तुतः प्रत्यक्ष ज्ञान है। उस के सभी अवयव अनुभव-गत तथ्य हैं केवल उन में एक असंगत संबंध की कल्पना से वहाँ भ्रम हो जाता है। ज्ञान लक्षणा प्रत्यासत्ति द्वारा पूर्वानुभूत रजत का वर्तमान में अलौकिक प्रत्यक्ष होता है। अन्यथा-ख्याति के आलोचकों का कथन है कि' अलौकिक प्रत्यक्ष' मानना संगत नहीं है। यदि 'अलौकिक प्रत्यक्ष' मान लिया जाय तो हर समय हर पदार्थ का प्रत्यक्ष होना चाहिये। अलौकिक-प्रत्यक्ष का सिद्धांत मनुष्य को सर्वज्ञ बना देता है जो अनुभव के विरुद्ध है।

अन्य सब प्रमाणों का आधार होने के कारण प्रत्यक्ष सब प्रमाणों में प्रधान है। न्यायसूत्र की परिभाषा के अनुसार इंद्रिय और विषय के सन्निकर्ष से उत्पन्न ज्ञान का नाम प्रत्यक्ष है। इस के साथ साथ यह ज्ञान अव्यपदेश्य, अव्यभिचारी और व्यवसायात्मक होना चाहिये। इस परिभाषा में इंद्रियार्थ सन्निकर्ष ही प्रत्यक्ष का विशिष्ट लक्षण है, अतः उत्तरकालीन नैयायिकों ने इंद्रियार्थ-सन्निकर्ष मात्र को प्रत्यक्ष का लक्षण माना है। भाष्यकार के

**प्रत्यक्ष प्रमाण**

---

[1] इंद्रियार्थ सन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम् १-१-४

अनुसार परिभाषा में 'अव्यपदेश्य' पद प्रत्यक्ष का शब्द प्रमाण से भेद करने के लिए है। प्रत्यक्ष अशाब्द प्रमाण है। आत्मगत अनुभवास्था में ही वह प्रत्यक्ष प्रमाण कहलाता है। व्यवहार में शब्द रूप में अभिव्यक्त कर देने पर वह प्रत्यक्ष न रह कर शब्द प्रमाण हो जाता है। 'अव्यभिचारि' पद प्रत्यक्ष का भ्रम विवेक करने के लिये है। किंतु उत्तर न्याय में भ्रम में 'अलौकिक प्रत्यक्ष' माना गया है, अतः उत्तरकालीन परिभाषा में से 'अव्यभिचारि' पद निकाल दिया है। 'व्यवसायात्मक' पद प्रत्यक्ष का संशय से विवेक करने के लिये है। प्रत्यक्ष एक निश्चित ज्ञान है।

प्रत्यक्ष प्रमाण के अनेक प्रकार से अनेक भेद किये गये हैं। सबसे पहले प्रत्यक्ष दो प्रकार का माना गया है—लौकिक और अलौकिक। लौकिक प्रत्यक्ष इंद्रिय तथा विषय के साधारण सन्निकर्ष द्वारा उत्पन्न होता है। अलौकिक प्रत्यक्ष किसी असाधारण रूप से इंद्रिय तथा विषय का सन्निकर्ष होता है। लौकिक प्रत्यक्ष दो प्रकार का होता है—बाह्य मानस अथवा आंतरा बाह्यप्रत्यक्ष बहिरिंद्रियों के साथ विषय के सन्निकर्ष से उत्पन्न होता है। बहिरिंद्रियाँ पाँच हैं, अतः इन के संनिकर्ष से उत्पन्न बाह्य लौकिक प्रत्यक्ष पाँच प्रकार का है—चाक्षुष' श्रौत, स्पर्शन, रासन तथा घ्राणज। अंतरिंद्रिय केवल एक है जिसे मनस् अथवा अन्तः करण कहा जाता है। अतः आन्तर प्रत्यक्ष केवल एक प्रकार का होता है। उसे मानस प्रत्यक्ष कहते हैं। मानस प्रत्यक्ष द्वारा आंतरिक भावों का ज्ञान होता है, जो बहिरिंद्रियों के विषय नहीं हैं। इस उभयविध लौकिक प्रत्यक्ष के तीन प्रकार हैं। निर्विकल्पक, सविकल्पक और प्रत्यभिज्ञा। सन्निकर्ष के प्रथम क्षण में पदार्थ की सत्ता मात्र का जो बोध होता है उसे निर्विकल्पक प्रत्यक्ष कहते हैं। यह अप्रकारक ज्ञान होता है क्योंकि इस में किसी प्रकार-विशेष के रूप में अर्थ का ज्ञान नहीं हो पाता। 'हम कुछ' देखते हैं' इस प्रकार का ज्ञान जिस में इस 'कुछ' प्रकार -विशेष रूप से निरूपण नहीं हो

पाता, निर्विकल्पक ज्ञान कहलाता है। प्रकार-विशेष से विशिष्ट ज्ञान सविकल्पक प्रत्यक्ष कहलाता है। जब निर्विकल्पक ज्ञान के निष्प्रकारक केवल 'कुछ' का विशिष्टरूप से ग्रहण होता है, तब उसे सविकल्पक ज्ञान कहते हैं। सविकल्पक प्रत्यक्ष में हम "कुछ" देखते हैं, के स्थान पर हम वृक्ष देखते हैं, ऐसा ज्ञान होता है। प्रत्यभिज्ञा एक पूर्वानुभूत पदार्थ का तद्रूप से पुनः अभिज्ञान है। 'यह वही पुरुष है जिसे मैंने कल देखा था' यह प्रत्यभिज्ञा प्रत्यक्ष का स्वरूप है।

अलौकिक प्रत्यक्ष तीन प्रकार का होता है—सामान्यलक्षण, ज्ञानलक्षण और योगज। अलौकिक प्रत्यक्ष में किसी असाधारण सन्निकर्ष द्वारा उन विषयों का प्रत्यक्ष होता है जो साधारण इंद्रियोंद्वारा ग्राह्य नहीं है। सामान्य-लक्षण द्वारा सामान्य अथवा जाति का ग्रहण होता है। न्यायमतानुसार सामान्य अथवा जाति एक स्वतंत्र पदार्थ है जिस की स्वतः सत्ता है। जाति केवल एक शब्दःअथवा कल्पना नहीं है, वरन् वह एक वास्तविक पदार्थ है और उस का सामान्य लक्षण अलौकिक प्रत्यक्ष द्वारा बोध होता है। अलौकिक प्रत्यक्ष का दूसरा भेद ज्ञानलक्षण है। इस का एक असाधारण सन्निकर्ष द्वारा ऐसे विषय का बोध होता है जो साधारण रूप से सन्निकृष्ट नहीं होता। भ्रम में शुक्ति में रजत का प्रत्यक्ष ज्ञानलक्षण-जन्य ही होता है। जब हम यह कहते हैं कि 'कमल कोमल दिखाई देता है' तो कमल की कोमलता का ज्ञान लक्षण-सान्निकर्ष द्वारा अलौकिक प्रत्यक्ष होता है। कोमलता स्पर्श द्वारा ज्ञेय है, चक्षु दर्शन द्वारा नहीं। किंतु यहाँ दर्शन मात्र से ही यह :बोध हो जाता है कि 'कमल कोमल' है। स्पर्श द्वारा पूर्वानुभूत कोमलता के संस्कार के उद्भवन से जो असाधारण सन्निकर्ष उत्पन्न हो जाता है, उसे ज्ञानलक्षण सन्निकर्ष कहते हैं। योगज प्रत्यक्ष द्वारा अतींद्रिय और अलौकिक पदार्थों का साक्षात् ज्ञान होता है। सिद्ध पुरुषों, मुक्तों और

युक्तों को अलौकिक आत्मशक्ति द्वारा देवता, परमाणु परमेश्वर आदि ऐसे पदार्थों का प्रत्यक्ष बोध होता है, जो अन्यथा अवगम्य नहीं है।

प्रत्यक्ष ज्ञान के विषय में इतना और जान लेना आवश्यक है कि यह केवल इंद्रिय और अर्थ ( विषय ) के सन्निकर्ष से ही उत्पन्न नहीं होता। इंद्रियार्थ संन्निकर्ष के साथ-साथ आत्मा का मन से और मन का इंद्रिय से सन्निकर्ष भी आवश्यक है। सभी प्रमाणों में सामान्य रूप से अपेक्षित होने के कारण पिछले दो सन्निकर्ष प्रत्यक्ष के विशिष्ट लक्षण नहीं हैं, किंतु आवश्यक हैं। न्याय-दर्शन में आत्मा को विभु और मन को अणु माना गया है। विभु होने के कारण आत्मा का सदा सभी इंद्रियों से संयोग रहता है। अतः एक ही साथ कई इंद्रियों के सन्निकर्ष से उत्पन्न कई ज्ञान व्यक्तियों का एक ज्ञान में संकर हो सकता है। किंतु ज्ञान का यह यौगपद्य नैयायिकों को मान्य नहीं। एक काल में एक ही ज्ञान हो सकता है। ज्ञान केवल आत्मेंद्रिय और इंद्रियार्थ सन्निकर्ष से नहीं उत्पन्न होता। वरन् उन के साथ-साथ मन और इंद्रिय का सन्निकर्ष भी होने पर होता है। मन अणु है। अतः एक काल में एक इंद्रिय के साथ ही उस का सन्निकर्ष हो सकता है। मन की तीव्र गति के कारण ऐसा प्रतीत होता है कि हम एक ही पल में देखते, सुनते और अनेक क्रियायें करते हैं। वास्तव में एक काल में एक ही ज्ञान होता है। और उस ज्ञानके लिये मन का इंद्रिय के साथ सन्निकर्ष आवश्यक है। जब हमारा मन कहीं दूसरी जगह होता है तब हम आँखें खुली रहने पर भी नहीं देखते, और कान होते हुये भी नहीं सुनते। तीर बनाने वाले ने गुज़रती हुई राजा की सेना को नहीं देखा। दुष्यंत के ध्यान में लीन शकुंतला के महर्षि दुर्वासा के आगमन का बोध न हुआ।

प्रत्यक्ष के वर्णन में हमने देखा कि प्रत्यक्ष-ज्ञान का कारण या करण

(इंद्रियां) प्रत्यक्ष-प्रमाण कहलाती हैं। इसी

**अनुमान प्रमाण** प्रकार अनुमिति का करण अनुमान प्रमाण है। अनुमिति अथवा अनुमान-जन्य ज्ञान फल है और व्याप्तिज्ञान करण है। पाठकों को सुविधा के लिये हम कुछ परिभाषाएं देते हैं। उन्हें ठीक-ठीक ध्यान में रखकर ही अनुमान-प्रकरण समझ में आ सकता है। यहाँ पाठकों को हम बतलादें कि न्यायदर्शन में अनुमान प्रमाण बहुत ही महत्त्वपूर्ण और कठिन विषय है।

व्याप्ति—'जहाँ जहां धुँआ होता है वहां वहां अग्नि होती है' इस साहचर्य (एक साथ होने के) नियम को व्याप्ति कहते हैं। रसोई-घर में धूम और अग्नि के साहचर्य का अनुमान हुआ है जिस के बल पर पर्वत में धूम देख कर वह्नि का अनुमान किया जाता है।

पक्ष—अग्नि साध्य है; पर्वत में अग्नि है यह सिद्ध करना है। जहां साध्य की संदिग्ध सत्ता हो उसे 'पक्ष' कहते हैं। पर्वत 'पक्ष' है।

सपक्ष—जहां साध्य (अग्नि) की उपस्थिति निश्चित है वह स्थान या वस्तु सपक्ष कहलाती है। रसोई घर (महानस) सपक्ष है।

विपक्ष—जहां साध्य (अग्नि) का अभाव निश्चित है उसे 'बिपक्ष' कहते हैं जैसे 'सरोवर'। सरोवर में अग्नि के अभाव का निश्चय है।

व्यापक और व्याप्य—इस उदाहरण में अग्नि व्यापक है और धूम व्याप्य। बिना अग्नि के धूम नहीं रह सकता। धूम की उपस्थिति अग्नि की उपस्थिति से व्याप्त है।

पक्ष-धर्मता—व्याप्य (धूम) का पर्वतादि में रहनेवाला होना 'पक्ष धर्मता' है।

परामर्श—व्याप्ति-सहित (जहां जहां धूम होता है वहां वहां अग्नि होती है इस ज्ञान सहित) पक्षधर्मता का ज्ञान (पर्वत में धूम है, यह ज्ञान) परामर्श कहलाता है।

अनुमिति—परामर्श से उत्पन्न ज्ञान को अनुमिति कहते हैं। 'पर्वत अग्निवाला है।' यह ज्ञान अनुमिति है। यह ज्ञान 'वह्निव्याप्य अथवा अग्नि से व्याप्त धूमवाला यह पर्वत है' इस परामर्श से उत्पन्न होता है।

अनुमान प्रमाण—अनुमिति का करण या असाधारण कारण ही अनुमान प्रमाण है। प्रत्यक्ष प्रमाण की तरह अनुमान-प्रमाण कोई इंद्रिय नहीं है। नैयायिक लोग आंख, कान आदि इंद्रियों को प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं। अनुमान-प्रमाण किसी इंद्रिय का नाम नहीं है।

वास्तव में 'लिंग परामर्श' को अनुमान कहते हैं। यह लिंग परामर्श क्या है? लिंग परामर्श को 'तीसरा ज्ञान' भी कहते हैं। रसोई घर में धूम और अग्नि की व्याप्ति ग्रहण करके जो धूम का ज्ञान होता है वह 'प्रथम ज्ञान' है। पक्ष (पर्वत) में धूम का ज्ञान 'द्वितीय ज्ञान' है। वहीं धूम का अग्नि द्वारा व्याप्य होने का ज्ञान 'तृतीय ज्ञान' है, इसी को 'लिंग परामर्श' कहते हैं। ( देखिये तर्कसंग्रह, पदकृत्य, चंद्रजसिंह-कृत )।

**पञ्चावयव वाक्य अथवा न्याय**

अँगरेज़ी में इसे सिलौजिज़्म कहते हैं। नैयायिक दो प्रकार का अनुमान मानते हैं, स्वार्थ और परार्थ। स्वार्थानुमान अपने लिए होता है और परार्थानुमान दूसरों को समझाने के लिए। परार्थानुमान में पंचावयव-वाक्य की आवश्यकता होती है; स्वार्थानुमान में केवल तीन ही अवयव (पहले तीन या अंतिम तीन) अपेक्षित होते हैं। पांच अवयवों के नाम क्रमशः प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय और निगमन है।

पर्वत अग्निवाला है—यह प्रतिज्ञा है।

क्योंकि उसमें धुँआ है—यह हेतु है।

जहां जहां धूम होता है वहां वहां अग्नि होती है जैसे रसोई घर में —यह उदाहरण है।

वैसा ही, अग्नि के व्याप्य धूमवाला, यह पर्वत है—यह उपनय है।

इसलिए यह पर्वत अग्नि वाला है—यह निगमन है।

योरुप के कुछ पंडितों ने अवयवों की संख्या पर आक्षेप किया है।

**पांच अवयव क्यों ?**

योरुपीय सिलॉजिज़्म में, जिस का स्वरूप यूनान के प्रसिद्ध दार्शनिक अरस्तू ने स्थिर किया था, तीन ही वाक्य का अवयव होते हैं। आलोचकों का कहना है कि नैयायिकों ने व्यर्थ ही अनुमान-प्रक्रिया को जटिल बना दिया है। इस का उत्तर कई प्रकार से दिया गया है।

पहला उत्तर यह है कि उक्त आक्षेप निराधार है। स्वार्थानुमान में नैयायिक भी तीन अवयव मानते हैं। भारत के दूसरे मतों ने कम अवयव माने हैं [1]। वेदांत-परिभाषा तीन अवयवों के पक्ष का मंडन करती है। कुछ बौद्ध तर्क-शास्त्रियों ने तो दो ही अवययों को यथेष्ट माना है। पर देखने की बात यह है कि पाँच अवयवों का एक आलंकारिक प्रभाव होता है। अनुमान-प्रक्रिया बिलकुल स्पष्ट हो जाती है।

दूसरा उत्तर यह है कि अरस्तू का 'न्याय' या सिलॉजिज़्म न्याय की दृष्टि से सदोष है। अरस्तू के पहले दो 'प्रेमिसेज़' न्याय के परामर्श वाक्य में संमिलित हो जाते हैं। परामर्श को ही नैयायिक अनुमान का हेतु मानते हैं। 'वह्नि व्याप्य धूमवानयं पर्वतः' (वह्नि जो व्याप्य है ऐसे धूमवाला यह पर्वत है), वास्तव में यह परामर्श वाक्य ही अनुमान का

---

[1] वेदांत परिभाषा [ सटीक, बंबई ] पृ० २१२
नतु पंचावयवरूपा अवयवत्रयेणैव व्याप्तिपक्षधर्मतयोरुपदर्शन संभवे-ऽधिकावयव द्वयस्य व्यर्थत्वात् ।

कारण है। भारतीय सिलॉजिज्म का एक गुण यह है कि उस का 'मेजार प्रेमिस' अपनी यथार्थता के लिए परमुखापेक्षी नहीं है। यहां 'इंडक्शन' और 'डिडक्शन' दोनों परामर्श वाक्य में मिल जाते हैं। अनुभव और तर्क दोनों से काम लिया जाता है। बर्नार्ड बोसांक्वेट की भाषा में हम कह सकते हैं कि दी इंडियन सिलॉजिजम कंटेंस इट्स ओन नैसेसिटी भारतीय सिलाजिज़्म की यह संपूर्णता सर्वथा श्लाघनीय है। अरस्तू का न्याय इस प्रकार है :—

सब मनुष्य मरणशील हैं;
सुकरात मनुष्य है;
इसलिए, सुकरात मरणशील है।

यहां पहले वाक्य की सत्यता स्वतः-सिद्ध नहीं है; उस के लिए प्रमाण अपेक्षित है। न्याय की भाषा में हम इसे इस प्रकार कहेंगे :—

सुकरात में मर्त्यता या मरणशीलता है;
क्योंकि सुकरात में मनुष्यता है।
जहां जहां मनुष्यता है वहां वहां मर्त्यता है, जैसे देवदत्त में।
सुकरात में मनुष्यता है जो कि मर्त्यता से व्याप्त है,
इसलिए सुकरात में मर्त्यता है।

चौथा वाक्य लिंगपरामर्श है जिस में अरस्तू के पहले दोनों वाक्यों का सत्य निहित है; इस मिश्रित वाक्य के बिना अनुमान समझ में नहीं आ सकता। न्याय के अनुमान में व्याप्ति को सत्य उदाहरण द्वारा सुबोध बना दिया जाता है; उदाहरण से व्याप्ति की सिद्धि होती है, यह समझना भ्रम है। व्याप्ति की झूठी सिद्धि करने का भार नैयायिक प्रतिपक्षी पर डाल देता है, जब कि अरस्तू के सिलॉजिज़्म में मेजार प्रेमिस के सत्य होने का प्रमाण अनुमान करनेवाले को देना चाहिए।

लिंग-परामर्श अनुमिति का करण है, यह बताया जा चुका है।

रूप में विष्णु को परम-सत्य मानने के कारण इन्हें वैष्णव-संप्रदाय भी कहा जा सकता है ।

## १—निंबार्काचार्य

काल-क्रम की दृष्टि से वेदांत के आचार्यों में रामानुज के बाद निंबार्क का नाम प्रथम उल्लेखनीय है । इनका समय रामानुज के कुछ ही बाद ग्यारहवीं शताब्दी समझना चाहिये । यह तेलेगू ब्राह्मण थे । बिलारी प्रांत में निंबपुर नामक ग्राम इनका निवास स्थान था । निंबार्क रचित 'दशश्लोकी' के टीकाकार हरिव्यासदेव के अनुसार इनके पिता का नाम जगन्नाथ और माता का नाम सरस्वती था । इनके रचे हुये कई ग्रंथ कहे जाते हैं जिनमें 'वेदांतपारिजातसौरभ' और 'सिद्धांत रत्न' अधिक प्रसिद्ध तथा महत्त्व-पूर्ण हैं । 'वेदांतपारिजातसौरभ' ब्रह्मसूत्रों के ऊपर निंबार्क-कृत भाष्य है और निंबार्क संप्रदाय का मूल-ग्रंथ है । 'सिद्धांत-रत्न' दश श्लोकों में निंबार्क-मत का सार है और श्लोक-संख्या के कारण 'दश-श्लोकी' के नाम से भी प्रसिद्ध है ।

शंकराचार्य के अद्वैत-वेदांत के निर्गुण ब्रह्म और मायावाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया-रूप से जिन वेदांत संप्रदायों का उदय हुआ उनमें सामान्य रूप से ब्रह्म को सगुण तथा जीव और जगत् को सत्य माना गया है । उनमें केवल विशेष सिद्धांतों के विषय में मत भेद है । निंबार्क का मत द्वैताद्वैत कहलाता है, जो भास्कराचार्य के भेदाभेदवाद से समानता रखता है । रामानुज के समान निंबार्क के मतानुसार भी तीन चरम तत्त्व हैं अर्थात् चित्, अचित् और ईश्वर । जीव और जगत् की कोई पृथक् सत्ता नहीं है; वे सदा ईश्वर के आश्रित हैं और इस दृष्टि से वे ईश्वर से अभिन्न हैं । यह अभिन्नता निंबार्क मत में अद्वैत का अंश है । किंतु जीव और जगत् का ईश्वर से नितांत एकत्व नहीं है; उनका

ईश्वर से भिन्न एक विविक्त स्वरूप है। यह स्वरूप-भेद द्वैत का अंश है। भेद और अभेद का इस प्रकार समन्वय होने के कारण निंबार्क मत द्वैताद्वैत कहलाता है। रामानुज के समान तत्त्व-त्रय को मानते हुये भी निंबार्क-मत एक अंश में रामानुजमत से भिन्न है—रामानुज का आग्रह अद्वैत के प्रति अधिक है, किंतु निंबार्क-मत में अद्वैत और द्वैत दोनों का समान महत्त्व है। रामानुज के समान भेद अद्वैत का विशेषण मात्र है, अतः गौण नहीं वरन् सम-सत्ताक है।

निंबार्क मत में भी चित्, अचित् और ईश्वर तीन चरम तत्त्व माने गये हैं। अन्य प्रकार से इन्हें भोक्ता, भोग्य और नियंता भी कहा गया है।

१—चित्-चित् तत्त्व-जीव है। जीव ज्ञान-स्वरूप है। किंतु वह ज्ञान का आश्रय अर्थात् ज्ञाता तथा कर्म का आश्रय अर्थात् कर्त्ता है, शंकर के जीव की भाँति ज्ञान-मात्र तथा अकर्त्ता नहीं। ज्ञान जीव का स्वरूप ही नहीं, गुण अथवा धर्म भी है। गुण और गुणी अथवा धर्म और धर्मी का तादात्म्य नहीं होता। उनमें अपृथक्भाव होते हुये भी भेद है। जिस प्रकार सूर्य प्रकाशमय तथा प्रकाश का आश्रय दोनों है, उसी प्रकार जीव भी ज्ञानमय तथा ज्ञानाश्रय दोनों है। जीव कर्त्ता भी है। प्रत्येक अवस्था में जीव का कर्तृत्व वर्त्तमान रहता है। सांसारिक अवस्था में तो जीव का कर्तृत्व सर्वमान्य है। शंकराचार्य की भाँति जो मुक्तावस्था में जीव का कर्तृत्व नहीं मानते उनसे निंबार्क का मतभेद है। जिस प्रकार सांसारिक अवस्था में जीव का कर्तृत्व अनुभवसिद्ध है, उसी प्रकार मुक्तावस्था में जीव का कर्तृत्व श्रुति सम्मत है। जिस प्रकार 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः' 'स्वर्गकामो यजेत' आदि श्रुतियाँ संसार अवस्था में आत्मा के कर्तृत्व का प्रतिपादन करतीं हैं, उसी प्रकार 'मुमुक्षुर्ब्रह्मोपासीत' 'शान्त उपासीत' आदि श्रुतियों से मुक्तावस्था में भी उपा-

सना आदि रूप से जीव का कर्तृत्व सिद्ध होता है। जीव के कर्तृत्व की निषेधक श्रुतियों का तात्पर्य केवल यही है कि जीव का कर्तृत्व स्वतंत्र रूप से नहीं है। जीव ईश्वर के आश्रित है; ईश्वर अंतर्यामी तथा जीव और जगत् का नियंता है। प्रत्येक कर्म में ईश्वर का नियंत्रण रहने के कारण जीव स्वतंत्र कर्त्ता नहीं है।

जीव ज्ञाता तथा कर्त्ता होने के साथ-साथ भोक्ता भी है। किंतु ज्ञान और कर्म की भाँति अपने भोग की प्राप्ति के लिये भी वह ईश्वर के आश्रित है। चैतन्यात्मक और ज्ञानाश्रय रूप से ईश्वर के समान होते हुये भी जीव का ईश्वर से व्यावर्त्तक एक विशेष गुण नियम्यत्व है। ईश्वर नियंता है और जीव सदा नियम्य है। मुक्त अवस्था में भी जीव ईश्वर के अधीन और आश्रित रहता है।

परिमाण में जीव अणु है तथा संख्या में नाना है। अणु होते हुये भी जीव का ज्ञान गुण व्यापक है। जिस प्रकार दीपक का प्रकाश दूर तक व्याप्त रहता है उसी प्रकार जीव का चैतन्य समस्त देह में व्याप्त रहता है। भिन्न-भिन्न देहों में भिन्न-भिन्न जीव हैं। इस प्रकार जीवों की संख्या अनंत है। शंकर के कतिपय अनुयायियों का एक जीववाद निंबार्क को मान्य नहीं। ये अणु और अनंत जीव ईश्वर के अंश हैं। अंश का अर्थ अवयव अथवा विभाग नहीं; ईश्वर कोई अंश-संघात अथवा विभज्य समष्टि नहीं है। अंश का अर्थ शक्तिरूप है। ईश्वर सर्वशक्तिमान् है। वह अपनी अनंत शक्ति द्वारा अनंत शक्तिरूपों में व्यक्त होता है। ईश्वर की अनंत शक्ति का रूप होने के कारण जीव ईश्वर का अंश है।

ये जीव दो प्रकार के होते हैं एक जो मुक्त है और परमानंद की अवस्था को प्राप्त है; दूसरे जो संसार चक्र में फंसे हुये हैं। मुक्त जीव भी दो प्रकार के होते हैं—एक जो नित्यमुक्त और सदा परमानंद को प्राप्त हैं जैसे गरुड़, विश्वक्सेन आदि दूसरे जो साधना-द्वारा संसार चक्र

से मुक्त होकर परमानंद की प्राप्ति करते हैं। संसार चक्र में आबद्ध जीव अनादि अज्ञान के परिणाम-भूत कर्म के संसर्ग से अपने मूल स्वरूप से च्युत हो जाते हैं। अज्ञान आवरण से उनका मूल आनंद-रूप तिरोहित हो जाता है। भगवान् के प्रसाद से यह अज्ञान बंधन छिन्न हो सकता है और जीव अपने पूर्णानंद रूप को प्राप्त होता है।

२—**अचित्**—अचित् तत्त्व का अर्थ चेतना-हीन पदार्थ है। यह तीन प्रकार का होता है (१) प्राकृत, (२) अप्राकृत और (३) काल। (१) प्राकृत पदार्थ से अभिप्राय महत्तत्त्व से लेकर महाभूत पर्यंत जगत् से हैं जो प्रकृति से उत्पन्न है। यह प्रकृति सांख्य की प्रकृति के समान ही त्रिगुणात्मक अर्थात् सत्व, रजस्, तमस् से युक्त है। किंतु यह प्रकृति सांख्य-प्रकृति के समान स्वतंत्र नहीं वरन् ईश्वर-द्वारा नियंत्रित है। (२) अप्राकृत वे पदार्थ कहलाते हैं जो प्राकृतिक अर्थात् प्रकृति के गुणों से निर्मित नहीं हैं। जैसे भगवान् का लोक, भगवान् के अलंकार आदि। निंबार्क का यह अप्राकृत तत्त्व रामानुज के शुद्ध सत्व या नित्य-विभूति के समान ही है। (३) काल प्राकृत तथा अप्राकृत दोनों से भिन्न तत्त्व है। जगत् के समस्त पदार्थों के निरंतर परिणाम का कारण काल ही है। संसार चक्र का नियामक होते हुये भी काल ईश्वर के लिये नियम्य है। काल अखण्डरूप है, यद्यपि उसके औपाधिक भेद हैं। स्वरूप से नित्य होते हुये भी वह कार्य रूप से अनित्य है।

३—**ईश्वर**—निंबार्क मत में भी ब्रह्म की कल्पना रामानुज-मत की भाँति सगुण रूप से की गई है, यद्यपि दोनों कल्पनाओं में कुछ अंतर है। सगुण ब्रह्म का ही नाम ईश्वर है। निंबार्क ने कृष्ण को परमेश्वर माना है। यह ईश्वर जीव और जगत् का नियंता तथा

अविद्यादि दोषों से रहित और समस्त कल्पना गुणों से युक्त है। वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध ये चार व्यूह उस ईश्वर के अंग हैं। यह व्यूहों की कल्पना पांचरात्रमत तथा रामानुजमत के समान ही है। यह ईश्वर मत्स्य—कूर्मादि रूप से जगत् में अवतरित होता है और जगत् का उपादान तथा निमित्त कारण है। ईश्वर के उपादान कारण होने का अर्थ यह है कि वह चित् और अचित् शक्तियों के सूक्ष्म रूप से स्थूल रूप में अभिव्यक्त होने का कारण है। कर्मानुरूप फल और उनके भोग-साधनों की योजना का व्यवस्थापक होने के कारण वह संसार का निमित्त कारण है। अतः सृष्टि का अर्थ केवल सूक्ष्म की स्थूल रूप में अभिव्यक्ति है। इस प्रकार सृष्टि सूक्ष्म तत्त्व का स्थूल रूप में 'परिणाम' है। शंकराचार्य का 'विवर्तवाद' निंबार्क को मान्य नहीं है। ब्रह्म में अध्यस्त होने के कारण जगत मिथ्या विवर्त मात्र नहीं है, क्योंकि अन्यत्र वस्तुतः वर्तमान पदार्थ का ही अन्य पर अध्यास हो सकता है। रामानुज की जीव-जगत् विशिष्ट ब्रह्म की उपादान-कारण-कल्पना से निंबार्क के ईश्वर की कल्पना कुछ भिन्न है। रामानुज जिसे ब्रह्म का शरीर कहते हैं, उसे निंबार्क शक्ति कहते हैं। रामानुज के अनुसार जगत् ब्रह्म की विशेषण भूत प्रकृति का परिणाम है, निंबार्क के अनुसार वह ब्रह्म की शक्ति का परिणाम है। दोनों के अनुसार यह परिणाम ब्रह्म को नहीं छूते। ब्रह्म नित्य स्वरूप में संस्थित रहता है।

चित्, अचित् और ईश्वर इन तीन तत्वों के संबंध की कल्पना निंबार्क मत की मौलिकता है। कहा जा चुका है कि निंबार्क का मत द्वैताद्वैत है। इस मत का आधार उक्त तीन तत्वों के संबंध में द्वैत और अद्वैत का समन्वय है। जीव, जगत् और ईश्वर न एक-दूसरे से अत्यंत भिन्न हैं और न उनका पूर्ण तादात्म्य ही है। अतः इस संबंध

को न द्वैत कह सकते हैं और न अद्वैत। किंतु साथ ही यह संबंध द्वैत और अद्वैत दोनों है। द्वैत-परक तथा तथा अद्वैत-परक श्रुतियाँ दोनों समान रूप से सत्य हैं। एक को मानने पर अन्य श्रुतियों का विरोध होगा। श्रुतियों में ईश्वर के उन गुणों का वर्णन किया गया है जो जीव और जगत् में नहीं पाये जाते, अतः भेद अथवा द्वैत अंश का स्वीकरण आवश्यक है। किंतु इस अर्थ में उनमें अद्वैत अथवा अभेद भी है कि चित् और अचित् की कोई स्वतंत्र सत्ता नहीं है; वे सदा ईश्वर के आश्रित हैं। ईश्वर और जीव का संबंध दीपक और प्रकाश के समान द्वैताद्वैत है। ईश्वर और जगत् का संबंध अहि-कुण्डल के समान द्वैताद्वैत है।

निंबार्क मत में स्वीकृत तीन तत्त्वों में ईश्वर परम तत्त्व है। रामानुज के नारायण और लक्ष्मी के स्थान पर निंबार्क ने कृष्ण और राधा को स्थापित किया है। जीव के लिये संसार-बंधन से मोक्ष प्राप्त करने के लिये कृष्ण की भक्ति परम मार्ग है। यह भक्ति भगवान् के अनुग्रह से प्राप्त होती है। प्रपत्ति तथा अन्य गुणों से जीव भगवत्कृपा के योग्य बनता है। भक्ति का अर्थ रामानुज की भांति ध्यान या उपासना नहीं वरन् अनुराग या प्रेम है। प्रपत्ति का अर्थ एक मात्र ईश्वराश्रय की भावना है। भक्ति से भगवत्साक्षात्कार होता है। यही मोक्ष है और यह शरीरावस्था में संभव नहीं है। अतः निंबार्क मत में जीवन्मुक्ति मान्य नहीं है।

## २—मध्वाचार्य

शंकर के आलोचक वेदांत के आचार्यों में मध्व का नाम प्रमुख है। मध्व के द्वैतवाद में अद्वैतवाद का विरोध प्रबलतम रूप में व्यक्त हुआ। द्वैतवाद में अद्वैतवाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया का पर्यवसान-सा

प्रतीत होता है। शंकर ने द्वैत का निराकरण कर अद्वैतवाद का स्थापन किया। रामानुज ने अद्वैत को प्रधान मानते हुये द्वैत को उसका विशेषण मानकर दोनों के समन्वय पूर्वक विशिष्टाद्वैत का मंडन किया। निंबार्क ने अद्वैत और द्वैत दोनों तत्वों को समान महत्त्व देकर द्वैताद्वैत का समर्थन किया और इस प्रकार द्वैत को रामानुज की अपेक्षा अधिक महत्त्व दिया। मध्व ने भेद को मुख्य मान कर अद्वैतवाद के विरुद्ध द्वैतवाद की प्रतिष्ठा की। इस प्रकार शंकर के अद्वैतवाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया का पर्यवसान मध्व के द्वैतवाद में हुआ।

दक्षिण देश में 'उडिपी' नामक स्थान आज मध्व संप्रदाय का केंद्र है। उसी के पास रजतपीठ नामक स्थान पर जो वर्त्तमान कल्याणपुर का समस्थानीय माना जा सकता है, सन् ११९९ में मध्वाचार्य का जन्म हुआ। मध्वाचार्य पूर्णप्रज्ञ तथा आनंद तीर्थ के नाम से भी प्रसिद्ध हैं। इनके पिता का नाम मध्यगेह भट्ट तथा गुरु का नाम अच्युतप्रेक्ष था।

भारतवर्ष के मुख्य तीर्थों में पर्यटन कर मध्वाचार्य ने अपने द्वैतमत का प्रचार किया। इनके रचे हुये ३७ ग्रंथ कहे जाते हैं जिनमें कुछ प्रमुख ग्रंथों के नाम ये हैं (१) ब्रह्मसूत्र भाष्य; (२) अनुव्याख्यान (भाष्य में मंडित मत की पोषक अल्पाक्षरावृत्ति ); (३) दशोपनिषद् भाष्य; (४) गीताभाष्य; (५) महाभारत तात्पर्यनिर्णय; (६) भागवत तात्पर्यनिर्णय; (७) गीतातात्पर्यनिर्णय; (८) उपाधि खण्डन; (९) मायावाद खण्डन; (१०) प्रपंचमिथ्यानुमान खण्डन; (११) तत्त्वविवेक। मध्व के अनुयायियों में जयतीर्थ अपनी प्रतिभा और पाण्डित्य के लिये प्रसिद्ध हैं। इन्होंने मध्व के भाष्यों पर विद्वत्तापूर्ण वृत्ति ग्रंथों की रचना कर द्वैतसिद्धांत का प्रबल परिपोषण किया। जयतीर्थ की 'वादावली' तथा व्यासराज का 'भेदोज्जीवन' द्वैतवाद के प्रसिद्ध वाद-ग्रंथ हैं।

मध्वाचार्य का सिद्धान्त द्वैतवाद कहलाता है। मध्व मत में अद्वैत का खण्डन करके भेद अथवा द्वैत का स्थापन किया गया है। मध्व और उनके अनुयायियों ने अद्वैतवाद का खण्डन किया है। तथा शंकराचार्य के अध्यास और विवर्त्त सिद्धांत की आलोचना की है। मध्व ने इस बात पर ज़ोर दिया है कि भ्रम या भ्रांति भी सर्वथा नियम-हीन नहीं होती। रस्सी में सर्प का भ्रम होता है, शुक्ति में रजत का। यदि भ्रम में वस्तु के आधार का नियम न हो तो रस्सी में ही सर्प का भ्रम क्यों हो, रस्सी में हाथी का भ्रम क्यों न हो ? भ्रम के लिये दो वास्तविक पदार्थों का होना आवश्यक है। सर्प और रजत की वास्तविक सत्ता है, इसलिये उनका भ्रम होता है। यदि जगत् की वास्तविक सत्ता नहीं तो ब्रह्म में उसका अध्यास या भ्रम भी नहीं हो सकता।

मध्व ने निबार्काभिमत अद्वैत और द्वैत के समन्वय को अस्वीकृत कर भेद का प्रतिपादन किया है। उनके अनुसार भेद और अभेद दोनों का एक कोटि में प्रतिपादन व्याघात-दोषयुक्त है। द्वैत और अद्वैत दोनों की एकत्र स्थिति असम्भव है। और न अतद्वैवदियों का अभिमत जगन्मिथ्यावाद मध्व को मान्य है। यदि जगत् में प्रत्येक वस्तु मिथ्या है तो जगन्मिथ्या है अथवा बाध्य है यह कथन भी मिथ्या है। इस प्रकार जगत् की सत्यता ही सिद्ध होती है। जगत् का अंत में बाध हो जाता है, इसका कोई प्रमाण नहीं है। जगत् की सत्ता का कभी तिरोधान नहीं होता। जगत् मिथ्या नहीं यथार्थ है। यदि भ्रम भी हो तो उससे जगत् की असत्ता सिद्ध नहीं होतो वास्तविक सत्ता के आधार के बिना भ्रम अकल्पनीय है। अद्वैतवदियों की इष्ट अनिर्वचनीय कोटि भी मध्व को मान्य नहीं। शंकर की सत् और असत् से विलक्षण अनिर्वचनीय कोटि का मध्व ने खण्डन किया है। सत् और असत् से भिन्न कोई

तीसरी कोटि नहीं है। जगत् सत् है, क्योंकि वह वर्तमान है। उसकी सत्ता का बाध कभी नहीं होता।

इस प्रकार जगत् की सत्ता का समर्थन कर मध्व में द्वैतवाद का प्रतिपादन किया है। संसार में भेद नहीं है अभेद ही है, अथवा भेद अवास्तविक या मायिक है, यह कहना साहस मात्र है। भेद वस्तुओं का वास्तविक स्वरूप है। वह साक्षात् अनुभव सिद्ध है। साक्षात् अनुभव की सत्यता का प्रत्याख्यान किसी तर्क द्वारा नहीं किया जा सकता। श्रुति भी भेद का प्रतिपादन करती है। जीव और ईश्वर के स्वरूप का भेद श्रुतियों से स्पष्ट है। ईश्वर जगत् का सृष्टा और सर्वज्ञ तथा सर्व शक्तिमान् है। जीव में ये गुण नहीं हैं। अतः भेद प्रत्यक्ष तथा श्रुति उभयथा सिद्ध है। भेद की वास्तविकता को माने बिना जगत का कोई व्यवहार हीं चल सकता। गुरु और शिष्य, पिता और पुत्र, पति और पत्नी के संबंध भेद की सत्ता सिद्ध करते हैं। यदि भेद न हो तो समाज और उसके व्यवहारों का लोप हो जाय। पाप और पुण्य, ज्ञान और अज्ञान का भेद तो अद्वैतवादियों को भी मानना पड़ेगा। यदि प्रमा और अप्रमा (यथार्थ ज्ञान और अयथार्थ ज्ञान) में भेद नहीं है तो दार्शनिक चिन्तन की आवश्यकता ही क्या है?

मध्व के अनुसार पाँच प्रकार के भेद मूल और नित्य हैं :—

१- ईश्वर और जीव का भेद—ईश्वर सर्वज्ञ और सर्व शक्तिमान् है, जीव अल्पज्ञ और अल्प शक्तिमान् है। अतएव उनमें भेद है।

२—ईश्वर और जड़ जगत् का भेद—जीव की भांति जड़ जगत् भी ईश्वर से भिन्न है। एक चेतन है, दूसरा जड़; एक सृष्टा है, दूसरा सृष्टि, एक नियामक है और दूसरा नियम्य।

३— जीव और जगत् का भेद—जीव चेतन है और जगत् जड़। प्राणधारी और प्राण—शून्य पदार्थों की भिन्नता बालक भी

जानते हैं। उसे सिद्ध करने के लिये प्रमाण की आवश्यकता नहीं है।

४—जीव और जीव का भेद—जीव अनेक हैं और उनके अनुभवों में भेद है। अन्यथा सुख, दुःख, हर्ष, शोक आदि अनुभव सबको साथ-साथ होते। मोक्षावस्था में भी जीवों के अनुभव विलक्षण होते हैं।

५—जड़ और जड़ का भेद—जिस प्रकार एक जीव दूसरे जीव से भिन्न है, उसी प्रकार एक जड़ पदार्थ भी दूसरे जड़ पदाथ से भिन्न है। कुर्सी और मेज़ अलग-अलग है।

इस भेदवाद के आधार पर मध्व ने अपने द्वैत सिद्धांत का निर्माण किया है। उनके अनुसार दो मूल तत्त्व हैं—स्वतंत्र आर परतंत्र। केवल विष्णु स्वतन्त्र है शेष सब परतंत्र हैं। परतंत्र पदार्थों के दो भेद हैं—भाव और अभाव। सत्तावान् पदार्थ भाव कोटि में है। प्रागभाव ध्वंसाभावादि अभाव कोटियाँ है। भाव पदार्थ भी दो प्रकार के होते हैं—चेतन, और अचेतन या जड़। चेतन जीव दुःखानुषक्त और दुःखाननुषक्त दो प्रकार के होते हैं। दुःखानुषक्त के मुक्त और दुःखाबद्ध दो भेद हैं। दुःखाबद्ध के मोक्षार्ह और अमोक्षार्ह दो प्रकार हैं। भक्ति-साधना द्वारा ईश्वरानुग्रह के अधिकारी मोक्षार्ह हैं। राक्षस, पिशाचादि नीचजन अमोक्षार्ह और अनंत बंधन के अधिकारी हैं। अचेतन अथवा जड़ पदार्थ भी तीन प्रकार के होते हैं—नित्य, अनित्य तथा नित्यानित्य। वेद नित्य हैं। पदार्थ-जगत् अनित्य है। पुराण, प्रकृति आदि नित्यानित्य हैं; ये स्वरूप से नित्य, किंतु संसार-क्रम में अनित्य हैं।

अन्य प्रकार से मध्व ने कुछ वैशेषिक के समान पदार्थों का विभाजन किया है। माध्व के अनुसार नौ पदार्थ हैं—द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, विशिष्ट अंशी, शक्ति, सादृश्य और अभाव।

द्रव्य बीस हैं—परमात्मा, लक्ष्मी, जीव, अव्याकृताकाश, प्रकृति, त्रिगुण, महत् अहंकार, बुद्धि, मनस, इंद्रिय, भूत, मात्र ( तंमात्र ) अविद्या, वर्ण, अन्धकार वासना, काल और प्रतिबिम्ब। गुण वैशेषिक के समान ही माने गये हैं, केवल शम, कृपा, तितिक्षादि मानसिक गुणों का समावेश और कर दिया गया है ! कर्म वह है जो साक्षात् अथवा आरात् रूप से पुण्य अथवा पाप का कारण होता है। वह तीन प्रकार का होता है—विहित, प्रतिषिद्ध और उदासीन। जाति या सामान्य न्याय वैशेषिक के समान नित्य नहीं है वरन् नित्य द्रव्यगत सामान्य नित्य तथा अनित्यद्रव्यगत सामान्य अनित्य है। विशेष अनंत हैं। शक्ति चार प्रकार की होती है (१) परमात्मा की अचिंत्य शक्ति ( २ ) पदार्थों की सहज शक्ति या कारण शक्ति जो परिणाम का कारण है। (३) प्रतिष्ठा द्वारा देव प्रतिमाओं आदि में संस्कार कार्य द्वारा उत्पन्न आधेय शक्ति। (४) पद-शक्ति। सादृश्य का अर्थ समानता है, जो दो भिन्न पदार्थों के बीच होती है। अभाव तीन प्रकार का होता है—प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव और अन्योन्याभाव।

मध्व मत की उक्त पदार्थ-मीमासा में ईश्वर, जीव, और जगत् तीन पदार्थ मुख्य हैं। इन तीन पदार्थों का भेद और इनकी प्रमुखता सभी अद्वैतेतर वेदांतों में समान है, यद्यपि इनके स्वरूप और संबंध के विषय में उनमें परस्पर भेद है।

ईश्वर—अन्य वैष्णव संप्रदायों की भाँति मध्व ने भी अद्वैत के निर्गुण ब्रह्म का निराकरण कर सगुण परमेश्वर को परम सत्य माना है। मध्व के मतानुसार निर्गुण ब्रह्म शून्य-कल्प ही है सगुण ब्रह्म अथवा परमेश्वर ही परम सत्य है। वह अनन्त गुणों का आगार है। निर्गुण सूचक श्रुतियाँ ईश्वर में हेय गुणों का निराकरण करती हैं। वह विश्व का स्रष्टा

और नियंता है। किंतु मध्व परमात्मा को सृष्टि का उपादान कारण नहीं मानते वह केवल निमित्त कारण है। वह जीव और जगत् से भिन्न तथा दोनों का नियामक है। सृष्टि का सृजन, संरक्षण, संहार, नियंत्रण, तथा जीवों के ज्ञान, बंध, मोक्ष आदि ईश्वर के गुण हैं। उसका ज्ञान-रूप अलौकिक शरीर है। वह ईश्वर एक होकर भी अनेक रूपों में व्यक्त होता है। उसके सभी अवतारों में गुण कर्मादि रूप से समान है। लक्ष्मी उसकी सहचरी तथा शक्ति है परमात्मा से अत्यंत भिन्न होकर भी लक्ष्मी उसके पूर्ण आश्रित है। वह नित्य मुक्त है।

जीव—जीव अज्ञान, मोह, दुःख आदि दोषों से युक्त तथा संसरण शील होते हैं। ये संख्या में अनंत तथा एक—दूसरे से भिन्न हैं। मुख्यतया जीव तीन प्रकार के होते हैं—मुक्ति योग्य, नित्यसंसारी तथा तमोयोग्य। मुक्ति प्राप्त करने के अधिकारी जीव देव, ऋषि, पितृ, चक्रवर्त्ती तथा उत्तम मनुष्य रूप पाँच प्रकार के होते हैं। नित्य संसारी जीव कर्मानुसार सदा स्वर्ग-नरकादि लोकों में विचरण करते रहते हैं। वे कभी मुक्ति नहीं पाते। दैत्य राक्षस, पिशाच तथा अधम मनुष्य ये चार तमोयोग्य जीव हैं। संसार दशा की भाँति मुक्तावस्था में जीवों के आनंदानुभव सर्वथा एक से नहीं होते, उनमें कुछ व्यक्तिगत भेद रहता है।

**जगत्**—जगत् का उपादान कारण प्रकृति है; ईश्वर केवल निमित्त कारण है। सृष्टि की कल्पना माध्व मत में सांख्य के समान ही है।

**मोक्ष-साधना**—भक्ति द्वारा मोक्ष प्राप्त होता है। परमेश्वर की पूर्ण और निष्काम भक्ति मोक्ष का एक मात्र साधन है। परमेश्वर के गुण और महिमा के ज्ञान-पूर्वक परम-स्नेह का नाम भक्ति है। परमेश्वर

के गुणों के ज्ञान से उस पर निर्भर होने की भावना उत्पन्न होती है। ज्ञान से भक्ति उत्पन्न होती है। पवित्र जीवन व्यतीत करने से सत्य की उपलब्धि होती है। गुरु के चरणों में बैठ कर नियम-पूर्वक वेदाध्ययन करने से तत्त्व बोध हाता है किंतु सब कुछ करने पर भी बिना भगवान् की कृपा के न ज्ञान हो सकता है और न मोक्ष। परमेश्वर कृपा कर अज्ञानियों को ज्ञान और ज्ञानियों को मोक्ष प्रदान करता है। जीव परमात्मा पर अवलम्बित होते हुये भो कर्म करने में स्वतंत्र है, और साधना द्वारा सत्व-शुद्धि कर ज्ञान, भक्ति और माक्ष का अधिकारी बन सकता है। ज्ञान के लिये वैराग्य शम, दमादि का संपादन तथा स्वाध्याय, शरणागति, गुरु-सेवा शास्त्र-श्रवण, मनन, ईश्वरार्पण बुद्धि और ईश्वरोपासना आवश्यक हैं।

मध्व-मत के अनुसार मोक्ष ब्रह्म के साथ तादात्म्य की प्राप्ति नहीं है। ब्रह्म-जीव का भेद नित्य है। मुक्त जीव ईश्वर की विभूति और आनद के भागी हो जाते हैं। किंतु रामानुज के मत की भाँति सभी जीव समान रूप से ब्रह्म के पूर्ण-आनंद के अधिकारी नहीं होते। वे अपनी सामर्थ्य के अनुसार उसमें भाग लेते हैं। प्रत्येक जीव का मुक्तावस्था में आनंदानुभव भिन्न होता है। उनकी बुद्धियाँ, इच्छायें और उद्देश्य एक हो जाते हैं, यही उनकी एकता है। एकता का अर्थ तादात्म्य नहीं है।

### ३—वल्लभाचार्य

वल्लभाचार्य का सिद्धांत शुद्धाद्वैत के नाम से विख्यात है। संप्रदाय-परंपारा के अनुसार विष्णुस्वमी इसके मूल प्रवर्त्तक माने जाते हैं। किंतु इस संप्रदाय के प्रचार और प्रसिद्धि का श्रेय वल्लभाचार्य को है। वल्लभ का जन्म सन् १४७६ ई० में हुआ। इनके पिता लक्ष्मण भट्ट

नामक तैलंग ब्राह्मण थे। काशी यात्रा के मार्ग में इनका जन्म हुआ था। इनका जीवन-क्षेत्र भी उत्तर भारत में रहा। मथुरा तथा वृंदावन इनके कार्य-क्षेत्र के केंद्र रहे। 'अणुभाष्य' के नाम से प्रसिद्ध ब्रह्मसूत्र का भाष्य वल्लभ की मुख्य रचना है 'तत्त्वदीप निबंध' में भागवत के सिद्धांतों का प्रतिपादन है। 'सुबोधिनी' नाम भागवत की टीका भी वल्लभमत का महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है। वल्लभाचार्य के बाद उनके द्वितीय पुत्र श्री विट्ठलनाथ जी ने पिता के ग्रंथों पर टीका टिप्पणी लिखकर पुष्टिमार्ग की पर्याप्त प्रतिष्ठा की। पुरुषोत्तम जी वल्लभ संप्रदाय के एक विद्वान् टीकाकार हैं। 'भाष्य प्रकाश' नामक टीका लिखकर इन्होंने वल्लभ के 'अणुभाष्य' के गूढ़ार्थ की मार्मिक अभिव्यंजना की है। विट्ठलनाथ जी के पुत्र गिरिधर महाराज का 'शुद्धाद्वैतमार्तण्ड' वल्लभमत का विवेचक प्रख्यात ग्रंथ है।

माया से अलिप्त शुद्ध ब्रह्म को परम सत्य मानने के कारण वल्लभ-वेदान्त का नाम 'शुद्धाद्वैत' है। यह ब्रह्म निर्गुण नहीं सगुण है, तथा माया-संबंध-रहित अद्वितीय तत्त्व है। जीव और जगत् सत्य हैं, माया नहीं, फिर भी ब्रह्म के अद्वैत रूप से कोई विरोध नहीं है। इस प्रकार अन्य वैष्णव-वेदांतों में स्वीकृत तीन तत्त्व—ब्रह्म,, जीव और जगत् —वल्लभ को भी मान्य है। किंतु मध्वमत की भांति उनका भेद नहीं वरन् अद्वैत वल्लभ को इष्ट है। वल्लभ मत में उनकी कल्पना निम्न प्रकार है।

ब्रह्म –एक अद्वैत ब्रह्म ही परम तत्त्व है। वह एक, शुद्ध, अद्वैत, नित्य, सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, सर्वगुण-संपन्न तथा सच्चिदानंद स्वरूप है वह अनंत-ऐश्वर्य-युक्त है तथा उस ऐश्वर्य के कारण परस्पर विरोधी गुणों की भी सत्ता उसमें संभव है। अतः निगुण तथा सगुण दोनों

रूपों में ब्रह्म का निरूपण करने वाली श्रुतियाँ समान रूप से सत्य हैं। विरुद्ध धर्मों की सत्ता माया-प्रतिभास नहीं वरन् स्वाभाविक है भगवान् अनेक रूप होकर भी एक हैं; अणोरणीयान् महतोमहीयान् हैं; पूर्ण स्वतंत्र हो कर भी भक्त के पराधीन हैं यह अनंत अलौकिक ऐश्वर्य से संपन्न एक शुद्ध अद्वैत ब्रह्म ही अनेक रूपों में व्यक्त होता है। यह संसार उस की लीला का विलास है। संसार रूप में व्यक्त होने पर भी उसके स्वरूप में कोई भेद नहीं आता। अहि-कुण्डल के समान संसार भी ब्रह्म का ही लीला-रूप है। ब्रह्म जगत् का उपादान तथा निमित्तकारण दोनों हैं। वह जगत् का स्रष्टा है और संपुर्ण सृष्टि में व्याप्त है। सृष्टि में व्याप्ति की दृष्टि से वल्लभ उपादान कारण की अपेक्षा ब्रह्म को समवायी कारण कहना अधिक उचित समझते हैं। उपादान कारण की कल्पना में उपादान-पदार्थ के परिणाम या विकार की आपत्ति होती है। समवायी कारण रूप से ब्रह्म संपूर्ण सृष्टि में व्याप्त है। अपनी अनंत शक्ति से सच्चिदानंद—ब्रह्म बहुरूप से व्यक्त होता है। बृहदारण्यक उपनिषद् के अनुसार एकाकी अवस्था में रमण न कर सकने के कारण उसने अनेक रूप से होने की इच्छा की और वह अनेक जीव और बहुरूप जगत् के रूप में व्यक्त होता है। भगवान् के सत् चित् और आनंद रूप के आविर्भाव-तिरोभाव द्वारा सृष्टि और मोक्ष होते हैं। सत् रूप से ब्रह्म सर्वत्र व्याप्त और वर्तमान है आनंद के तिरोहित होने से जीव की सृष्टि होती है। चित् के भी तिरोहित होने से भौतिक जगत् की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार संपूर्ण सृष्टि ब्रह्मरूप ही है—सर्वं खल्विदं ब्रह्म। इस ब्रह्म के तीन रूप होते हैं—( १ ) आधिदैविक रूप जो परब्रह्म, परमेश्वर, सच्चिदानंद लीलापुरुषोत्तम श्रीकृष्ण जो अनंत गुण और ऐश्वर्य संपन्न हैं तथा जो भक्त द्वारा प्राप्य है। ( २ ) आध्यात्मिक रूप जो अक्षर ब्रह्म है तथा जो समस्त गुणों के तिरोभाव के कारण निर्गुण

रूप तथा ज्ञानी द्वारा ज्ञेय है। (३) अंतर्यामिन् रूप जो विष्णु के विविध अवतारों में व्यक्त होता है। जड़ जगत् भी ब्रह्म का आधिभौतिक रूप है।

जीव—जीव ब्रह्म का ही रूप तथा अंश है। जिस प्रकार अग्नि से स्फुलिंग प्रकट होते हैं उसी प्रकार जीव ब्रह्म के अंश मात्र हैं। अंश तथा अंशी के समान जीव और ब्रह्म में अभेद है। भगवान् अपने आनंदांश को तिरोहित करके अनेक जीव रूप से व्यक्त हो कर रमण करते हैं। भेद केवल लीला के लिये है, अभेद ही वास्तविक है। सब कुछ वस्तुतः ब्रह्मरूप ही है। रामानुज आदि की भाँति वल्लभ भेद को भी वास्तविक नहीं मानते। भक्ति और ज्ञान द्वारा जीव के तिरोहित आनंद का मोक्षावस्था में आविर्भाव होता है। जीव ज्ञाता, ज्ञानस्वरूप तथा अणु है। वह ब्रह्म का अंश रूप तथा नित्य और सत्य है। अणु होते हुये भी चंदन-गंध की व्याप्ति के समान चैतन्य की व्याप्ति के कारण व्यापक या विभु है। जीव तीन प्रकार का होता है—(१) शुद्ध (२) संसारी और (३) मुक्त। (१) आनंदांश के तिरोधान होने पर अविद्या से संबंध होने के पूर्व जीव 'शुद्ध' कहालाता है। (२) अविद्या के संबंध से जन्म-मरण के चक्र में संसरण करने वाला जीव 'संसारी' कहलाता है। (३) भगवान् के अनुग्रह से जीवों के आनंद अंश का प्रादुर्भाव होता है और मुक्त होकर जीव सच्चिदानंद रूप प्राप्त कर भगवान् से अभिन्न हो जाता है।

जगत्—जगत् के विषय में वल्लभ 'अविकृत परिणामवाद' को मानते हैं। जगत् वस्तुतः ब्रह्मात्मक ही है। चित् और आनंद का तिरोधान होने से केवल सत् रूप से ब्रह्म की अभिव्यक्ति ही जगत् है। सृष्टि और प्रलय का अर्थ जगत् रूप से ब्रह्म का आविर्भाव और तिरोभाव है, । ब्रह्म रूप

से जगत् नित्य तथा सत्य है, । माया अथवा मिथ्या नहीं। सृष्टि और प्रलय ब्रह्म की ही शक्तियाँ हैं। शक्ति का शक्तिमान् से अभेद है। अतः जगत् न मिथ्या है, और न ब्रह्म से नितांत भिन्न है । अहि—कुण्ड-ल्वत् जगत् का ब्रह्म से अभेद संबंध है। जिस प्रकार कुण्डलादि रूपों में परिणत होने पर भी सुवर्ण में किसी प्रकार का विकार उत्पन्न नहीं होता, उसी प्रकार जगद्रूप से परिणत होने पर भी ब्रह्म में किसी प्रकार का विकार नहीं होता।

पुष्टिमार्ग—इस प्रकार जीव जगत् आदि सब ब्रह्मरूप ही है। एक अद्वैत सच्चिदानंद ब्रह्म ही परम तत्त्व है। समस्त सृष्टि उसी का लीला विलास है। भगवान् श्रीकृष्ण परब्रह्म हैं। अनंत अलौकिक गुणों से संपन्न होने के कारण वे पुरुषोत्तम हैं। भगवान् के त्रिविध रूप के अनुसार साधन-मार्ग भी तीन हैं— आधिभौतिक कर्म मार्ग, आध्यात्मिक ज्ञान मार्ग और भक्ति का परम मार्ग । ज्ञान द्वारा निर्गुण रूप अक्षर ब्रह्म की ही प्राप्ति होती है। सच्चिदानंद सगुण रूप लीला पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण की प्राप्ति भक्ति द्वारा ही हो सकती है। भक्ति भी दो प्रकार की होती है—मर्यादा-भक्ति और पुष्टि-भक्ति। भक्त के प्रयत्न से साध्य भक्ति जिसकी प्राप्ति सचेष्ट यत्न और आचरण द्वारा की जा सकती है मर्यादा-भक्ति कहलाती है। जिसमें शास्त्र विहित नियम, आचार, वैराग्य आदि के द्वारा साधक भगवान् के सायुज्य की साधना करता है वह मर्यादा मार्ग की भक्ति है। एक मात्र भगवान् का आश्रय ग्रहण कर लेने पर अनन्य शरणागत भक्त को भगवत् कृपा से प्राप्त होने वाला भगवद्-नुग्रह पुष्टि भक्ति कहलाती है। इसमें किसी साधन की अपेक्षा नहीं होती केवल भगवान् के अनन्य प्रेम से वह प्राप्त होती है। भगवद्नुग्रह से प्राप्त होने वाली भक्ति का ही नाम पुष्टि भक्ति है। मर्यादा भक्ति में फल की अपेक्षा बनी रहती है; पुष्टि भक्ति में किसी प्रकार के फल

की आकांक्षा नहीं रहती। मर्यादा भक्ति से सायुज्य की प्राप्ति होती है, पुष्टिभक्ति का साध्य अभेद बोधन ही है। इस संसार से उद्धार पाने का सुगम उपाय पुष्टिभक्ति ही है। बिना भक्ति के भवसागर से पार होने का कोई उपाय नहीं है और बिना भगवद्नुग्रह के भक्ति प्राप्त नहीं होती। मनुष्य को भगवान् का अनन्य आश्रय और अनन्य प्रेम होना चाहिये। भक्ति ज्ञान रूप नहीं है। ज्ञान और भजन दो भिन्न भावनायें हैं। योग, ज्ञान और भक्ति का सहकारी हो सकता है।

भगवद्नुग्रह से भक्ति प्राप्त करने का प्रमुख उपाय अंतःकरण की शुद्धता है। शुद्धांतःकरण वालों पर भगवान् की कृपा होती है। अंतःकरण को शुद्ध करने के सोलह साधन बताये गये हैं—स्नान, यज्ञ और देवमूर्ति का पूजन तीन बाह्य साधन हैं। सर्वात्मरूप से ईश्वर का ध्यान चतुर्थ है। सत्व गुण का उत्कर्ष पंचम है। सर्वकर्मार्पण और आसक्ति का त्याग षष्ठ है। श्रद्धेय जनों का आदर सप्तम है। दीन-दया अष्टम है। सभी जीवों को अपने समान मानना तथा अपना सखा समझना नवम है। यम और नियम दशम तथा एकादश हैं। गुरु से शास्त्र-श्रवण द्वादश है। भगवन्नाम कीर्तन त्रयोदश है। सार्वभौम स्नेह और सहानुभूति चतुर्दश है। ईश्वर सायुज्य पंचदश है। अहंकाराभाव षोडश है। वल्लभ के अनुसार भगवद्नुग्रह से प्रेम रूप में भक्ति का बीज वर्तमान रहता है। दृढ़ होने पर यह त्याग, भक्ति-शास्त्र-श्रवण और भगवन्नाम कीर्तन से वर्द्धित होता है। भक्ति के विकाश-क्रम के भाव, प्रेम, प्रणय, स्नेह, राग, अनुराग, तथा व्यसन सात पर्व हैं। भक्ति की परमावस्था व्यसन है, जिसमें भगवान् के बिना रहना भक्त के लिये असंभव होता है। इस परम भक्ति में मनुष्य सब कुछ त्याग कर भगवत्प्रेम में निमग्न हो जाता है।

## ४—चैतन्य-संप्रदाय

चैतन्य—निंबार्क तथा वल्लभ के बाद वैष्णव धर्म के सुधारकों तथा प्रचारकों में चैतन्य का नाम विशेष उल्लेखनीय है। वस्तुतः चैतन्य वल्लभाचार्य के सम सामयिक ही थे। आपका समय सन् १४८५-१५३३ ई० है। चैतन्य का जन्म नवद्वीप में हुआ जो उस समय सिलहट तथा भारतवर्ष के अन्य भागों से आये हुये वैष्णवों का केंद्र बन रहा था। इनके पिता का नाम जगन्नाथ मिश्र और माता का नाम शचीदेवी था। चैतन्य का बचपन का नाम विश्वंभर था। विश्वरूप जो आगे नित्यानंद के नाम से प्रसिद्ध हुये तथा जिनका चैतन्य के जीवन में बडा महत्त्व है उनके बड़े भाई थे। चैतन्य की आरंभ से ही भक्ति के गीतों में बड़ी रुचि थी। पिता की मृत्यु के बाद वे पितृ-श्राद्ध के लिये गया गये, वहाँ उनकी बहुत से साधुओं और महात्माओं में भेंट हुई। वहीं पर ईश्वरपुरी से दीक्षा ग्रहण कर उन्होंने संसार-त्याग का निश्चय किया। लौटकर कुछ काल तक भागवत का अध्यापन करते रहे, किंतु शीघ्र ही माता की आज्ञा लेकर संन्यास ग्रहण कर लिया। उन्होंने अपना शेष समय कृष्ण-कीर्तन और नृत्य में बिताया। अधिकांश वे पुरी में रहे। कई बार प्रयत्न करने पर वे एक बार वृंदावन भी गये। वहाँ उनकी श्रीरूपगोस्वामी से भेंट हुई।

चैतन्य पर भागवत, विष्णु पुराण और हरिवंश पुराण का बहुत प्रभाव पड़ा। उनका जीवन भगवत्कीर्तन तन्मय नृत्य में ही व्यतीत हुआ। उनके रचित कोई ग्रंथ उपलब्ध नहीं हैं। चैतन्य का मूल-मत उनके अनुयायियों और प्रेमियों द्वारा लिखित जीवन चरितों में अंकित उनके उपदेशों से अनुमित किया जा सकता है। उन जीवनियों में काव्य और कल्पना का बाहुल्य होने के कारण चैतन्य के मल दार्शनिक

सिद्धांतों का निरूपण कठिन है। चैतन्य के युगल शिष्य श्री रूपगोस्वामी तथा श्री सनातन गोस्वामी ने प्रामाणिक ग्रंथों की रचना कर गौडीय वैष्णव मत का प्रतिष्ठापन किया। सनातन के छोटे भाई वल्लभ के पुत्र श्री जीवगोस्वामी चैतन्य-संप्रदाय की उज्वल बिभूति हैं। उनका विद्वत्ता-पूर्ण ग्रंथरत्न 'षटसंदर्भ' के नाम से विख्यात है। चैतन्य मत के प्रचारकों में श्री जीव गोस्वामी और बलदेव विद्याभूषण दो सबसे महत्त्वपूर्ण नाम हैं। चैतन्य मत की प्रमुख विशेषता उसकी भावुकता है। वल्लभ संप्रदाय में भक्ति में उपासना की विधि और चर्या ने अधिक महत्त्व ग्रहण कर लिया था। चैतन्य ने भावना को अधिक महत्त्व दिया। चैतन्य मत में भावमय प्रेम, कीर्तन आदि विधिवत् उपासना का स्थान ग्रहण कर लेते हैं।

जीव गोस्वामी—'षट्संदर्भ' के अंतर्गत 'भागवत-संदर्भ' में श्री जीव गोस्वामी ने 'अचिंत्य भेदाभेद' का प्रतिपादन किया है। भगवान् अनंत गुणों के निवास तथा आनंद स्वरूप हैं। वे आनंद विग्रह भी हैं। उनका आनंद उनके स्वरूप से एकाकार ही है। भगवान् के स्वरूप, विग्रह, गुण और शक्ति में किसी प्रकार का भेद या पार्थक्या नहीं है। भगवान् की शक्ति स्वाभाविक तथा अचिंत्य है। वह भगवान् से भिन्न या अभिन्न रूप से चिंतनीय नहीं है। वह भगवान् से बहिर्भूत या भिन्न भी नहीं हो सकती; स्वरूप से शक्ति का तादात्म्य होने पर परिणाम, सृष्टि, लीला आदि की व्याख्या कठिन है। भगवान् के स्वरूप की कल्पना में विरोधी गुणों का समन्वय 'अचिंत्यत्व' के सिद्धांत का मूल प्रयोजन है। जीव गोस्वामी के अनुसार भगवान् की तीन शक्तियाँ हैं—स्वरूप शक्ति, तटस्थ शक्ति और बहिरंगमाया शक्ति। स्वरूप शक्ति तो भगवान् के स्वरूप से एकाकार ही है। दूसरी तटस्थ शक्ति की प्रतीक शुद्ध जीव है। तीसरी बहिरंगमाया शक्ति का विकास जगद्रूप में होता

है, जिसका मूल 'प्रधान' है। इस प्रसंग को स्पष्ट करने के लिये सूर्य उसकी किरणें और उसके वर्णों की उपमा दी गई है। भगवान् सूर्य के समान है, जीव उनकी रश्मि रूप हैं, और भूत जगत् सूर्य के वर्ण स्फुरण के समान है। रामानुज तथा पांचरात्र मत में स्वीकृत भगवान् के चार व्यूहों में तीन व्यूह ही गौडीय वैष्णव मत में मान्य हैं। जिन तीन व्यूहों में भगवान् की विभूति को अभिव्यक्ति होती है उनमें प्रथम संकर्षण यह महाविष्णु है जो अखिल जीव-समष्टि और प्रकृति का स्वमी है, द्वितीय प्रद्युम्न है जो अखिल जीव-समष्टि का अंतर्यामी है। और तृतीय व्यष्टि रूप में प्रत्येक जीव का अन्तर्यामी है।

जीव अणु-परिमाण और अनंत हैं। वे ईश्वर के अंश हैं। जगत् ईश्वर की सृष्टि है, अतः सत्य है। सत्य ईश्वर मिथ्या जगत् की सृष्टि नहीं कर सकता। माया मिथ्या विक्षेप-शक्ति नहीं वरन् भगवान् की अचिंत्य शक्ति है। माया से भगवान् का संबंध तर्कातीत है। सृष्टि अज्ञान या अध्यास का कार्य नहीं वरन ईश्वर की अचिंत्य शक्ति का कार्य है। परमात्मा जगत् का निमित्त, कारण है; अपनी शक्तियों से युक्त परमात्मा जगत् का उपादान कारण भी है। अपनी अचिंत्य शक्ति से आत्मोपादान द्वारा ही जगत् की सृष्टि कर परमात्मा अपनी सृष्टि में प्रवेश कर उसका नियंत्रण करता है। अज्ञानी जगत् को दृश्य-विषय-रूप समझ कर भ्रांत होते हैं। शुद्धांतःकरण वाले विश्व में भगवान् का ही स्वरूप देखते हैं। परमेश्वर अपने स्वरूप में सदा अविकृत रहता है। वह सर्वशक्तिमान् है। अपने स्वरूप में स्थित रहते हुये ही अपनी स्वरूप-शक्ति के आविष्करण द्वारा वह भक्तों के सन्तोष के लिये लोक में अवतार ग्रहण करता है। भक्ति, भक्त और भगवान् का संबंध है। वस्तुतः भक्ति भक्त के स्वरूप में भगवान् की शक्ति की एक विशेष अभिव्यक्ति है। भक्ति के द्वारा भक्त भगवान् की स्वरूप शक्ति को

धारण करता है। यह स्वरूप शक्ति ह्लादिनी कहलाती है। ह्लादिनी का सार भक्ति है और वह शुद्ध आनंद स्वरूप है।

चैतन्य मत में भगवान की भक्ति ही जीवन का परम श्रेय है। ज्ञान भगवान् के अतिरिक्त अन्य विषयों से मन को हटाकर भगवान् में लीन होने में अत्यंत उपयोगी है। भक्ति का एक मात्र लक्ष्य भगवान् को प्रसन्न करना है, अतः उसे अहेतु की भक्ति भी कहते हैं। सच्चे भक्त को भगवान् के नाम-कीर्त्तन में स्वाभाविक आनंद आता है और भगवान् की लीलाओं के ध्यान में तन्मयता रहती है। ज्ञान और कर्म के मार्ग उसके लिये अपेक्षित नहीं हैं। केवल भक्ति से ही उसे परम लक्ष्य की प्राप्ति हो सकती है। भक्ति को स्वयं मोक्ष भी कहा गया है। भक्तितत्त्व-ज्ञान से कहीं श्रेष्ठ है; तत्त्वज्ञान तो भक्ति का फल है। भगवान् के नाम-कीर्तन और प्रीतिपूर्वक लीला चिंतन से समस्त कर्म-बंधन छिन्न हो जाते हैं। किंतु भक्ति की भावना सरलता से उत्पन्न नहीं होती। भगवान् में रुचि और उनके नाम-कीर्तन तथा लीला-चिंतन में आनंद बड़ी कठिनता से प्राप्त होते हैं। सच्चे भक्तों के सत्संग से धीरे-धीरे भगवान् की ओर भावना उत्पन्न होती है, और वह भागवत आदि के मनन से दृढ़ होती है। वस्तुतः वह भक्ति भगवान् की इच्छा से ही उत्पन्न होती है। भक्त की आत्मा में आत्म लाभ-शक्ति का आविष्करण ही भगवान् का अनुग्रह है। भक्ति के लिये किसी विधि, साधन अथवा चर्या की अपेक्षा नहीं है। भक्ति का सार भावना है। सर्वभूतों में भगवान् का स्वरूप तथा सर्वभूतों को भगवान् का तथा अपनी आत्मा में आविष्कृत परमात्मा का अंश देखने वाला भक्त सर्वोत्तम है। भगवान् में प्रीति, भक्तों में बंधुत्व, अज्ञानियों परदया, तथा शत्रुओं के प्रति उदासीनता का भाव रखने वाला भक्त मध्यम है। श्रद्धा और भक्ति से भगवद्मूर्ति की उपासना करने वाला तथा

भक्त और अन्यजनों के प्रति विशेष भावहीन भक्ति मंद श्रेणी का है। भगवान् की प्रीति ही परम पुरुषार्थ है। उसी से आत्यंतिक दुःख निवृत्ति और अनंत आनंद की प्राप्ति होती है। अत्यंत प्रगाढ़ भक्ति को प्रीति कहते हैं। प्रीति एक अत्यंत मार्मिक आंतरिक अनुभव है, उसके बाह्य लक्षण लौकिक शृंगार के समान होते हैं। आत्म विस्मृति इस प्रीति की पराकाष्ठा है। उस अवस्था में इसे महाभाव कहते हैं इसमें भगवान् के प्रति तीव्र ममत्त्व का भाव उत्पन्न होता है। भक्ति का एक दूसरा रूप शान्त भक्ति भी है जिसमें "ममत्त्व" के स्थान पर "तवत्त्व" का भाव होता है। भक्त भगवान् को अपना न मानकर अपने को भगवान् का मानता है। शान्त भक्ति में भगवान् के प्रति स्वामी तथा पालक का भाव होता है। भक्त भृत्य रूप से अपने को भगवान् का सेवक मानता है भगवान् को शिशु रूप में मानकर लालन-भाव से जो भक्ति होती है उसे वात्सल्य भक्ति कहते हैं। किंतु यह कहा जाता है कि दाम्पत्य-भाव को भक्ति में ही परम प्रीति और तीव्रतम आनंद की अनुभूति होती है। यद्यपि इसके बाह्य अनुभाव और लक्षण लौकिक काम-रति के ही समान होते हैं किंतु दोनों में एक महान् अंतर है। लौकिक रति में आत्मतृप्ति का लक्ष्य रहता है, तथा भगवद्रति में भगवान् की प्रसन्नता का लक्ष्य रहता है।

बलदेव विद्याभूषण—बलदेव जाति के वैश्य थे। ये उड़ीसा प्रांत के निवासी थे, तथा नित्यानंद की शिष्य परंपरा में थे। ब्रह्मसूत्र पर रचित उनका 'गोविंद भाष्य' उनका प्रमुख ग्रंथ है। 'गोविंद भाष्य' का सार उन्होंने स्वयं 'सिद्धांत-रत्न' नामक ग्रंथ में संगृहीत किया है। बलदेव के विचारों में मध्व का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है अतः उनके संप्रदाय को मध्व-गौडीय-संप्रदाय कहना अधिक उचित है।

बलदेव के अनुसार दुःख की आत्यंतिक निवृत्ति और अनंत-शाश्वत आनंद की प्राप्ति ही मनुष्य का परम लक्ष्य है। इस लक्ष्य की सिद्धि स्वज्ञान-पूर्वक, भगवान् के स्वरूपतः तथा सगुणरूपतः ज्ञान द्वारा हो सकती है। भगवान् का स्वरूप सच्चिदानंद है। चित् और आनंद को भगवान् का विग्रह भी कह सकते हैं। एक होकर भी भगवान् अपनी अचिंत्य शक्ति के द्वारा अनेक स्थानों पर तथा अपने अनेक भक्तों के रूप में व्यक्त होता है। किंतु बलदेव अपने मत को भेदाभेद से भिन्न मानते हैं। अभिनेता की भाँति स्वरूपतः एक रहते हुये भी भगवान् अनेक रूपों में व्यक्त होते हैं। अचिंत्य शक्ति होने के कारण वे तर्कातीत हैं। विरुद्ध गुणों का संबंध भी भगवान् में संभव है। जीव भगवान् से भिन्न तथा भगवान् के अंश और आश्रित है। भगवान् का आनंद, स्वरूप और परिमाण दोनों में, जीव के आनंद से भिन्न है। उनका ज्ञान भी भिन्न है। इस प्रकार ब्रह्म स्वरूपतः जीव और जगत् दोनों से भिन्न है। उपनिषदों के ऐक्यपरक वाक्यों का अर्थ तादात्म्य नहीं तदीयत्व है। जीव और जगत् ब्रह्म नहीं ब्रह्म के हैं। 'विशेष' की कल्पना बलदेव मत की मौलिक विशेषता है। इसमें भेदांश को जीव गोस्वामी की अपेक्षा अधिक महत्त्व दिया गया है। इस 'विशेष' की कल्पना में ही मध्व का प्रभाव दृष्टि-गोचर होता है। 'विशेष' भेद का प्रतीक है। जहाँ वास्तव में कोई भेद नहीं वहाँ विशेष की सहायता से भेद-प्रत्यय का विधान हो सकता है। फिर भी भेद काल्पनिक या मिथ्या नहीं है। भगवान् और उनके गुणों में, उनके स्वरूप और विग्रह में कोई भेद न होते हुये भी 'विशेषता' के कारण भेद-प्रत्यय भी सत्य है।

ईश्वर जगत् का निमित्त कारण तथा उपादान कारण दोनों हैं।

उसकी तीन प्रधान शक्तियाँ है—परमा-निष्णुशक्ति, क्षेत्रज्ञ-शक्ति और अविद्याशक्ति। परमाशक्ति रूप से ब्रह्म अपने अविकृत स्वरूप में स्थित रहता है। अन्य दो शक्तियाँ जीव और जगत् के रूप में व्यक्त होती है। भगवान् की भक्ति ही आनंद का परम साधन है। बलदेव भक्ति को भी ज्ञान-विशेष ही मानते हैं। भक्ति भगवान् की ह्लादिनी शक्ति का सार है। संतों का सत्संग भक्ति की प्राप्ति का उत्तम साधन है। हमारा बंधन सत्य है तथा मोक्ष भी नित्य और सत्य है। मोक्षावस्था में जीव का ब्रह्म से तादात्म्य नहीं होता; ब्रह्म से विशिष्ट रहकर ही वे परमानंद की प्राप्ति करते हैं।

— —

नवाँ अध्याय

# शैव और शाक्त संप्रदाय

पिछले अध्याय में वेदांत तथा वैष्णव संप्रदायों के विवेचन के बाद शैव और शाक्त संप्रदायों का भी कुछ परिचय देना आवश्यक है। आरंभ से ही शैव संप्रदाय वैष्णव संप्रदाय का प्रतियोगी रहा है। विष्णु तथा शिव (या रुद्र) दोनों ही देवताओं का उल्लेख ऋग्वेद में मिलता है। ऋग्वेद के पूर्वभाग में वरुण तथा आगे चल कर इंद्र का महत्त्व अधिक है। विष्णु इंद्र के सहायक हैं। रुद्र संहारक तथा पशु और जन के पालक होने के कारण विष्णु से अधिक महत्त्वपूर्ण दिखाई देते हैं। किंतु आगे चल कर ब्राह्मण युग में विष्णु का महत्त्व अधिक बढ़ गया और पौराणिक युग में तो विष्णु ने परमात्मा का स्थान ग्रहण कर लिया। विष्णु की कल्पना के साथ ही साथ शिव की कल्पना का भी विकास होता रहा। वैष्णव संप्रदायों की भाँति अनेक शैव संप्रदायों का भी उदय हुआ। अपने मधुर और कल्याणकर स्वरूप के कारण विष्णु अधिक लोक-प्रिय रहे हैं। किंतु रुद्र के शिव स्वरूप में मंगल-भावना का समावेश हो जाने पर शिवोपासना का भी प्रचार बहुत हुआ। साधारणतः उत्तर भारत में वैष्णव धर्म का तथा दक्षिण भारत में शैव संप्रदाय का अधिक प्रचार है।

वेदों में प्रकृति की प्रमुख शक्तियों को अनुप्राणित कर उन्हें देव-रूप

में प्रतिष्ठित किया गया है। प्रकृति के रुचिर और भयंकर दो रूप हैं। एक कल्याणकर और दूसरा विनाशक है। इनमें प्रकृति की विनाशक शक्ति के प्रतीक देवता का नाम रुद्र था। रुद्र का कोप पशुओं, बालकों आदि का रोगादि से नाश करता था। किंतु क्रुद्ध देवता को उपासना आदि द्वारा प्रसन्न भी किया जा सकता है। प्रसन्न होने पर यह संहारक रुद्र ही मंगलमय शिव बन जाता है। वह रोगों का निवारण तथा पशु-बालकों का पालन करता है। इस प्रकार रुद्र-शिव की कल्पना का आरंभ ऋग्वेद से ही पाया जाता है। यजुर्वेद के शततरुद्रीय अध्याय से उसकी प्रसिद्धि अधिक हुई। अथर्ववेद में इस कल्पना का और भी विकास हुआ। शतपथ ब्राह्मण तथा कौषीतकी ब्राह्मण में अथर्ववेदोक्त सात नामों में एक और जोड़कर आठ नामों से शिव की प्रतिष्ठा हुई। उसमें पहले चार—रुद्र, शर्व, उग्र और अशनि—संहार-सूचक हैं तथा शेष चार—भव, पशुपति, महादेव और ईशान मंगल सूचक हैं। तैत्तिरीय आरण्यक में समस्त जगत् रुद्र-रूप बतलाया गया है। श्वेताश्वेतर उपनिषद् में शिव की परमेश्वर के रूप में प्रतिष्ठा हुई, किंतु इस उपनिषद् में सांप्रदायिकता का कोई आभास नहीं मिलता। रुद्र जगत् के स्रष्टा, नियंता और लोक के अंतर्यामी हैं। वे सर्वज्ञ और सर्व-शक्तिमान् हैं। अथर्वशिरस् उपनिषद् में पशु, पाश आदि शैव-तंत्रों के पारिभाषिक पदों का प्रथम परिचय मिलता है। महाभारत में शैव मतों का वर्णन मिलता है। अर्जुन के शिव से पाशुपतास्त्र प्राप्त करने की कथा विख्यात है। वामन-पुराण में शैवों के चार संप्रदाय बतलाये गये हैं:—शैव, पाशुपत, कालदमन और कापालिक। शंकर के टीकाकारों ने भी उक्त चार शैव-संप्रदायों का उल्लेख किया है। किंतु 'कालदमन' के स्थान पर 'कारुक सिद्धांती' तृतीय संप्रदाय बतलाया है। भामतीकार वाचस्पति मिश्र ने 'कारुक सिद्धांती' को 'कारुणिक सिद्धांती

कहा है। रामानुज और केशव काश्मीरी भी उक्त चार संप्रदायों को मानते हैं किंतु उनके अनुसार तीसरे संप्रदाय का नाम कालामुख है। इस प्रकार शैव संप्रदाय मुख्यतः चार हैं—शैव, पाशुपत, कालामुख और कापालिक। इसके अतिरिक्त उत्तर तथा दक्षिण भारत में दो और शैव संप्रदाय प्रख्यात हैं एक काश्मीर-शैवमत तथा दूसरा वीर-शैवमत कहलाता है। शैव संप्रदायों में शिव को रुद्र, शिव, महेश्वर, महादेव, पशुपति आदि रूपों में परमेश्वर माना जाता है। शिव के साथ-साथ शक्ति को भी उमा, पार्वती, काली, कराली आदि रूपों में विष्णु की लक्ष्मी के समकक्ष माना जाता है। शक्ति को प्रधान मानने वाले संप्रदाय शाक्त-संप्रदाय कहलाते हैं। आगे शैव और शक्त संप्रदायों का संक्षिप्त परिचय दिया जाता है।

## १—शैव-सिद्धांत

शैव-सिद्धांत का प्रचार दक्षिण के तामिल प्रदेश में है। तामिल भाषा में रचित शैव भक्तों के रुचिर स्तोत्र और अन्य सिद्धांत-ग्रंथ इस मत की ख्याति के आधार हैं। ये भाषा-ग्रंथ भी श्रुति के समान आदरणीय माने जाते हैं। शैव-सिद्धांत के मूल आधार दो हैं एक वैदिक शैव मत की परंपरा तथा दूसरा 'आगम'। 'आगम' को शैव-सिद्धांत के नाम से भी पुकारते हैं। शैवों का विश्वास है कि भगवान् शंकर ने अपने भक्तों के उद्धार के लिये अपने पाँच मुखों से इन 'आगमों' का आविर्भाव किया। सद्योजात नामक मुख से—(१) कामिक, (२) योगज, (३) चिंत्य, (४) कारण, (५) अजित; वामदेव मुख से—(६) दीप्त, (७) सूक्ष्म, (८) सहस्र, (९) अंशुमान, (१०) सुप्रभेद; अघोर-मुख से-(११) विजय, (१२) निःश्वास, (१३) स्वायंभुव, (१४) अनल (१५) वीर; तत्पुरुष मुख से—(१६) रौरव, (१७) मुकुट, (१८) विमल, (१९)

चंद्रज्ञान, (२०) बिंब; ईशान मुख से -(२१) प्रोद्‌गीत, (२२) ललित (२३) सिद्ध, (२४) संतान, (२५) सर्वोच्चर, (२६) परमेश्वर, (२७) किरण, (२८) वातुल आगमों का उदय हुआ। इनमें प्रथम 'कामिक' आगम प्रधान है। इसके अतिरिक्त अनेक उपागम हैं। 'कामिक' के उपागमों में 'मृगेंद्र' प्रसिद्ध है। आगमों के साथ-साथ शैवाचार्यों के अनेक ग्रंथ हैं। ईसा की चौदहवीं शताब्दी में नीलकण्ठ ने शैवमत के वैदिक तथा आगम आधार के विधिवत् समन्वय का प्रयत्न किया। नीलकण्ठ का ब्रह्मसूत्र पर रचित शैव-भाष्य प्रख्यात है। उस पर अप्पय दीक्षित द्वारा रचित शिवार्कमणिदीपिका नामक टीका अत्यंत महत्त्वपूर्ण है।

शैव सिद्धांत के अनुसार शिव ही परमतत्त्व हैं। शिव अनादि, अनंत, शुद्ध सच्चिदानंद हैं। सच्चिदानंद का अर्थ स्वतंत्र सत्ता, विशुद्धि, अनंतप्रतिभा, अनंतज्ञान, सर्वपाश मुक्ति, अनंत प्रेम, अनंत शक्ति और अनंत आनंद है। शिव जीवों (पशुओं) को संसार-माया के 'पाश' से मुक्त करते हैं। वे जीवों के स्वामी हैं अतः उन्हें पशुपति भी कहते हैं। शैव सिद्धांत में तीन पदार्थ माने जाते हैं—पति (शिव), पशु (जीव) और पाश (जीव के बंधन)।

**पति**—पति से अभिप्राय शिव से है जो परमेश्वर हैं। शिव अनंत ऐश्वर्य से संपन्न, सर्वज्ञ और स्वतंत्र हैं। शिव नित्य मुक्त हैं। उनका कर्मफल रूप शरीर नहीं है। किंतु उनका शरीर शक्ति रूप है। इन शक्तियों को मंत्र कहते हैं। इस प्रकार शिव पंचमंत्रतनु हैं। ये पंच-मंत्र ही उनके शरीर के अंग हैं। ईशामंत्र उनका मस्तक है, तत्पुरुष उनका मुख है, घोर उनका हृदय है, वामदेव उनका गुह्य अंग है, और सद्योजात उनका पाद है। ईशानादि शक्ति से निर्मित शिव का यह शरीर 'शक्ति' कहलाता है। सृजन, पालन, संहार, तिरोभाव और

अनुग्रह करण इन्हीं शक्तियों द्वारा संपादित शिव के पांच कर्म हैं। शिव की दो अवस्थायें होती हैं—लयावस्था और भोगावस्था। जिस समय शक्ति समस्त व्यापारों को समाप्त कर स्वरूप मात्र में अवस्थान करती है वह शिव की लयावस्था है। जिस समय शक्ति उन्मेष को प्राप्त कर बिंदु को कार्योत्पादन के लिये अभिमुख करती है तथा कार्योत्पादन कर शिव के ज्ञान और क्रिया की समृद्धि करती है, वह शिव की भोगावस्था है।

पशु—पशु से अभिप्राय जीव से है, जो आकार में अणु तथा शक्ति में सीमित है। वह नित्य और व्यापक है। वह कर्त्ता है, सांख्य पुरुष के समान अकर्त्ता नहीं; और अनेक है, वेदांत के समान एक नहीं। बद्ध-दशा में वह पाश युक्त होने के कारण ज्ञान और शक्ति में सीमित है किंतु पाश से युक्त होने पर वह शिवत्त्व को प्राप्ति कर लेता है और उसमें निरतिशय ज्ञानशक्ति तथा क्रियाशक्ति का उदय होता है। मुक्त जीव शिव—कल्प होने पर भी स्वतंत्र नहीं होते वरन् शिव के अधीन रहते हैं। पशु ( जीव ) तीन प्रकार के होते हैं—(१) विज्ञानाकल, (२) प्रलयाकल, और (३) सकल। मल तीन प्रकार के होते हैं—आणव-मल, कार्मण मल तथा मायीय मल। जिन जीवों मे विज्ञान योग, संन्यास से या भोग मात्र से कर्म क्षीण हो जाते हैं तथा जिनमें कर्मक्षय के कारण शरीर बंध का उदय नहीं होता, उन्हें 'विज्ञानाकल' कहते हैं। 'विज्ञानाकल' पशुओं में केवल मल ( आणव मल) शेष रह जाता है। दूसरा प्रलय दशा में शरीर पात होने से मायीय मल से रहित किंतु आणव मल तथा कार्मण मल से युक्त 'प्रलयाकल' कहलाता है। तीसरा 'तीनों' मलों से युक्त 'सकल' कहलाता है। इनमें भी प्रथम 'विज्ञानाकल' 'समाप्त कलुष' और 'असमाप्त-कलुष' भेद से दो प्रकार का होता है। जब इन पशुओं का मल पक्व हो जाता है तो परम शिव

अपने अनुग्रह से उन्हें 'विद्येश्वर' पद प्रदान करते हैं। अपक्व मल वाले विज्ञानाकल जीवों को शिव दया से 'मंत्र' का स्वरूप प्रदान करते हैं। 'प्रलयाकल' भी दो प्रकार का होता है—पक्व मल और अपक्व मल। प्रथम मोक्ष को प्राप्त होते हैं। दूसरे पुर्यष्टक युक्त तथा कर्म वश नाना प्रकार के जन्मों में भ्रमण करते हैं। प्रति पुरुष में नियत, सृष्टि से लेकर कल्प अथवा मोक्ष तक रहने वाला, पृथिवी से लेकर कला पर्यंत तीस तत्त्वों से निर्मित सूक्ष्म देह को कहते हैं। 'सकल' भी पक्व कलुष' और 'अपक्व कलुष' भेद से दो प्रकार के होते हैं। इनमें 'पक्व कलुष वालों को परमेश्वर अपने शक्तिपात से मंत्रेश्वर पद प्रदान करते हैं। अपक्व-कलुष वाले अपने कर्मानुसार संसार में भ्रमण करते हुये नाना प्रकार के विषयों का उपभोग करते हैं।

पाश—जीवों के बंधन का नाम पाश है। पाश-बद्ध होने के कारण ही जीवों की 'पशु'—संज्ञा है। पाश चार प्रकार होते हैं—(१) मल, (२) कर्म, (३) माया और (४) रोधशक्ति। जो जीव की स्वाभाविक ज्ञान-क्रिया-शक्ति का आच्छादन करता है वह 'मल' कहलाता है। फलार्थी जीवों से सम्पाद्यमान धर्माधर्म रूप बीजांकुरवत् अनादि प्रवाहशील क्रिया का नाम 'कर्म' है। जिस में प्रलय काल में लीन होकर सर्गकल में जीव उत्पन्न होते हैं उसका नाम 'माया' है। 'रोधशक्ति' साक्षात् शिव की शक्ति है, जो उक्त तीन पाशों का नियमन तथा उसके द्वारा जीव के प्रकृत रूप का तिरोधान करने के कारण स्वयं पाश-रूप मानी जाती है।

मोक्ष और साधन—जीव का स्वाभाविक शिव रूप मलादि से आच्छादित हो जाता है; पाशबद्ध होकर वही 'पशु' कहलाता है। मलादि पाश से मुक्त होकर वह फिर शिवत्व की प्राप्ति कर सकता है।

इस मल-पाश से मुक्ति का क्या उपाय है? मुक्ति का परम साधन तो शिव का अनुग्रह ही है। शिव के अनुग्रह से जीव में 'शक्तिपात' होता है जिस से मलक्षय होता है। इस अनुग्रह-शक्ति को 'दीक्षा' कहते हैं। आचार्य रूप से स्वयं भगवान् शंकर ही 'दीक्षा' द्वारा शिष्य का संसार-बंधन से उद्धार करते हैं। शिव अनुग्रह परम साधन होते हुये भी नैतिक गुणों का अनुशीलन, योगादि साधन उपकारक हैं। मुक्त जीव का शिव से तादात्मय नहीं होता, वह शिव-रूप अथवा शिव-कल्प हो जाता है। सृजनादि पंच कर्मों को छोड़ कर वह सब प्रकार शिव के समान होता है।

## २—पाशुपत-मत

पाशुपत-मत प्रायः नकुलीश-पाशुपत-मत के नाम से प्रसिद्ध है। कदाचित् इसका यह नामकरण इसके प्रवर्तक के नाम के कारण हुआ है। नकुलीश या लकुलीश इसके आदि संस्थापक माने जाते हैं। भगवान् शंकर के १८ अवतारों में लकुलीश प्रथम अवतार माने जाते हैं। लगुड धारण करने के कारण इनका नाम लकुडेश या लकुलीश हुआ प्रतीत होता है। इनकी जो मूर्त्तियाँ मिलती हैं उनमें इनके एक हाथ में लगुड या दण्ड रहता है। लिंगपुराण तथा वायुपुराण में महेश्वर के लकुलीश अवतार की कथा है। महाभारत के नारायणीय खण्ड में पाशुपत मत का उल्लेख है। इससे इस मत की प्राचीनता प्रमाणित होती है। प्रशस्तपाद ने अपने पदार्थ धर्मसंग्रह के आरंभ में वैशेषिक सूत्र के रचयिता कणाद के महेश्वर की कृपा से सूत्र रचने का उल्लेख किया है। हरिभद्र के टीकाकार गुणरत्न ने वैशेषिक दर्शन के अनुयायियों को पाशुपत कहा है। इस से प्रतीत होता है कि एक समय पाशुपत मत का बहुत प्रचार था। शैव और पाशुपत मतों में समानता होने के कारण

उनका भेद कभी-कभी भ्रांत भी हो जाता है। गुण रत्न ने नैयायिकों को शैव कहा है। किंतु न्यायवार्तिक के रचयिता उद्योतकर ने 'पाशुपताचार्य' की उपाधि से अपना परिचय दिया है।

पाशुपतों का साहित्य बहुत कम उपलब्ध होता है। माधवाचार्य-रचित 'सर्व-दर्शन-संग्रह' में प्राप्य 'नकुलीश पाशुपत' नाम से इस सिद्धांत का परिचय सबसे अधिक प्रामाणिक है। सौभाग्य से पाशुपतों का मूल सूत्र ग्रंथ महेश्वर-रचित पाशुपत 'सूत्र' हाल ही में प्राप्त तथा प्रकाशित हुआ है।

सिद्धांत की दृष्टि से पशु, पाश और पति की कल्पना शैव-सिद्धांत की भाँति पाशुपत मत का भी आधार है। यद्यपि दोनों मतों में सूक्ष्म तत्त्वों के विषय में कुछ भेद है। शैव सिद्धांत में पशु, पाश और पति तीन ही पदार्थ माने जाते हैं। पाशुपत मत के अनुसार पाँच पदार्थ हैं—कार्य, कारण, योग, विधि और दुःखांत।

१—कार्य — जो स्वातंत्र्य शक्ति से रहित हो वह सब कार्य है। कार्य के तीन भेद हैं— विद्या, कला और पशु। इनमें विद्या जीव या पशु का गुण है और दो प्रकार की होती है—बोध और अबोध। बोध-स्वभावा विद्या भी विवेक तथा अविवेक युक्त दो प्रकार की होती है और उसको 'चित्त' कहते हैं। पशुत्व को प्राप्त कराने वाले धर्माधर्म से युक्त विद्या अबोध रूप है। चेतन के अधीन स्वयं अचेतन पदार्थ 'कला' है। 'कला' के दो भेद हैं—कार्य और कारण। कार्य रूप कला में पृथिव्यादि पंचतत्त्वों और रूपादि पंच गुणों का समावेश है। कारण रूप कला में त्रयोदश इंद्रियाँ अंतर्भूत हैं। जीव का नाम 'पशु' है। कार्य-कारण-रूपी कला से बद्ध होकर सदा विषयों में परवश रहने के कारण जीव 'पशु' कहलाता है। पशु दो प्रकार का होता है—साञ्जन और निरञ्जन। शरीर

और इंद्रिय से संबद्ध जीव साञ्जन पशु तथा इनसे रहित जीव निरञ्जन पशु कहलाता है।

(२) कारण—समस्त विश्व की सृष्टि, संहार तथा अनुग्रह का हेतु होने के कारण महेश्वर 'कारण' कहलाते हैं। इनकी शास्त्रीय संज्ञा 'पति' है। निरतिशय ज्ञान-क्रिया-शक्ति से युक्त होना पतित्व का लक्षण है। वह पशुओं का पालक और परमेश्वर है। वह एक होकर भी अनेक गुण और क्रिया के संबंध से कई रूपों में व्यक्त होता है। निरतिशय ज्ञान और क्रियाशक्ति से युक्त तथा अनत ऐश्वर्य से नित्य संपन्नरूप 'पति' है; तथा अनागंतुक अर्थात् नित्य ऐश्वर्य से युक्त रूप 'आद्य' कहलाता है।

(३) योग—चित्त के द्वारा आत्मा के ईश्वर के साथ संबंध का हेतु 'योग' कहलाता है। योग दो प्रकार का होता है—क्रिया लक्षण तथा क्रियोपरमलक्षण। जप, ध्यान आदि रूप योग क्रियालक्षण है। निष्ठा, संवित् गति आदि क्रियोपरमलक्षण योग की संज्ञायें हैं। इसमें क्रिया की निवृत्ति होकर परमेश्वर में एक निष्ठ भक्ति, उनके स्वरूप का ज्ञान तथा परमेश्वर की गति प्राप्त होती है।

(४) विधि— धर्म का साधक व्यापार विधि कहलाता है। वह दो प्रकार का होता है—प्रधान और गौण। प्रधान विधि 'चर्या' है जो साक्षात् धर्म का हेतु है। 'चर्या' दो प्रकार की होती है—व्रत और द्वार। भस्म-स्नान, शयन, उपहार, जप और प्रदक्षिणा व्रत कहलाते हैं। साधक को भस्म से स्नान और भस्म में शयन करना चाहिये। उपहार नियम को कहते हैं। नियम ६ प्रकार का होता है—हसित, गीत, नृत्य, हुडुक्कार, नमस्कार और जप्य। कण्ठ और ओष्ठ के बिस्फूर्जन-द्वारा 'अहहह!' शब्दपूर्वक अट्टहास 'हसित' है। गांधर्व-शास्त्र के अनुसार

महेश्वर संबंधी गुणों का चिंतन 'गीत' है। नाट्यशास्त्र के अनुसार भावपूर्वक हस्तपादादि का उत्क्षेपण 'नृत्य' है। जीभ और तालु के संयोग से निष्पाद्यमान वृषभ के नाद समान 'हुडहुड' शब्द करना 'हुडुक्कार' है। क्राथन, स्पंदन, मंदन, शृंगारण, अवितत्करण, अवितद्भाषण ये ६ 'द्वार' कहलाते हैं। असुप्त पुरुष का सुप्त पुरुष के तुल्य चिन्ह दिखाना 'क्राथन' है। वात-ग्रस्त पुरुष के समान शरीर के अंगों का कंपन 'स्पंदन' है। उपहत चरण के समान लंगड़ाते हुये चलना 'मंदन' है। कामिनी को देखकर कामुक के समान चेष्टा करना 'शृंगारण' है। कार्याकार्य विवेक हीन पुरुष के समान लोक-निंदित कर्म करना 'अवितत्करण' है। अनर्गल और अनर्थक भाषण करना 'अवितद्भाषण' है। अनुस्नान, भैक्ष्य, उच्छिष्ट भोजन आदि 'चर्या' के अनुग्राहक कर्म गौण विधि के अंतर्गत हैं।

(५) दुःखांत—दुःख की अत्यंत निवृत्ति का नाम दुःखांत है। यही चरम पदार्थ परम पुरुषार्थ और मोक्ष कहलाता है। उक्त योग तथा विधि द्वारा मिथ्याज्ञान, अधर्म, शक्तिहेतु, च्युति और पशुत्व इन पांच मलों के नाश-पूर्वक दुःखांत-रूप मोक्ष प्राप्त होता है। मोक्ष का परम उपाय शिव की शरणागति है। भगवान् पशुपति के प्रसाद से मलों का नाश होता है और जीव मुक्ति लाभ करता है। यह दुःखांत दो प्रकार का होता है—अनात्मक और सात्मक। अनात्मक दुःखांत का लक्षण दुःखों की आत्यंतिकी निवृत्ति है। सात्मक में पारमेश्वर्य की प्राप्ति होती है। पारमेश्वर्य की अवस्था में अद्भुत ज्ञान और क्रिया-शक्ति का उदय होता है। यह अद्भुत ज्ञान शक्ति पांच प्रकार की होती है—दर्शन, श्रवण, मनन, विज्ञान और सर्वज्ञत्व। सूक्ष्म, व्यवहित और विप्रकृष्ट पदार्थों का ज्ञान 'दर्शन' है। सर्वविध शब्दों का ज्ञान 'श्रवण' तथा सर्वविषयों का ज्ञान 'मनन' है। समस्त शास्त्रों का ग्रंथतः और

अर्थात् परिज्ञान 'विज्ञान' है। 'सर्वज्ञत्व' इस ज्ञानशक्ति की पराकाष्ठा है और इसके अंतगत समस्त ज्ञान-विषय हैं। अद्भुत क्रिया शक्ति तीन प्रकार की होती है--मनोजवित्त्व, काम-रूपित्व और विकरण धर्मित्व। किसी कार्य को मनोगति से शीघ्र करना 'मनोजवित्व' है। बिना यत्न के अनायास ही अभीप्सित रूप धारण करना 'काम रूपित्व' है। इंद्रियों के सहायता के बिना सब पदार्थों का जानना और सब कार्य करना 'विकरण-धर्मित्व' है। इस प्रकार दुःखांत में अर्थात् मोक्ष में अद्भुत ज्ञान-क्रिया-शक्ति विशिष्ट पारमेश्वर्य की प्राप्ति होती है।

## ३-४-कालामुख और कापालिक मत

कालामुख और कापालिक संप्रदायों का अधिक परिचय प्राप्त करने के साधन उपलब्ध नहीं हैं। ये संप्रदाय बड़े रहस्यमय रहे हैं; इनके सिद्धांत, साधन आदि सब बड़े गुप्त रक्खे गये हैं। इसी कारण इनके परंपरा का एकप्रकार से उच्छेदसा हो गया। ये दोनों शैव मत के अत्यंत भयंकर रूप हैं। सामान्यतः इन दोनों में कोई स्पष्ट भेद प्रतीत नहीं होता। रामानुज के अनुसार कापालिकों के मत में छः मुद्राओं के धारण से अपवर्ग की प्राप्ति होती है। वे छः मुद्रायें कर्णिका, रुचक, कुण्डल, शिखामणि, भस्म और यज्ञोपवीत हैं। जो शरीर में इन छः मुद्राओं को धारण करता है उसका संसार-चक्र से मोक्ष हो जाता है। कालामुखों के अनुसार समस्त लौकिक और पारलौकिक कामनाओं की पूर्ति के छः साधन इस प्रकार हैं—कपाल-पात्र में भोजन, शव के भस्म से स्नान, लगुड़-धारण, सुरा-कुंभ का स्थापन, तथा तंत्रस्थित देवोपासना। रुद्राक्ष माला, जटाजूट, कपाल, भस्म आदि इन संप्रदायों के विशेष और पवित्र चिन्ह हैं। इन संप्रदायों में गुप्त क्रियाओं द्वारा अनेक अद्भुत शक्तियों की प्राप्ति संभव मानी जाती है। जन्म-जात ब्राह्मणत्व

को ये लोग नहीं मानते। कोई भी मनुष्य कापाल-व्रत धारण करने पर तत्काल ब्राह्मण हो जाता है।

कापालिक लोग भैरव के भक्त होते हैं। माधवाचार्य-कृत शंकर दिग्विजय में एक स्थान पर श्री शंकराचार्य की कापालिकों से भेंट होने का वर्णन है! एक टीकाकार के अनुसार उज्जयिनी में श्री शंकराचार्य की कापालिकों से भेंट हुई। कापालिकों का गुरु शंकराचार्य के पास आया। वह शरीर में श्मशान का भस्म धारण किये हुये था और उसके एक हाथ में कपाल तथा दूसरे में त्रिशूल था। उसने शंकराचार्य से कहा—तुमने शरीर में भस्म धारण किया है, यह उचित है। किंतु तुम पवित्र कपाल के स्थान पर यह अपवित्र कमण्डलु क्यों लिये हो? तुम कपाली भैरव की उपासना क्यों नहीं करते? बिना सुरा- रक्त-पूर्ण कपालों की भेंट के भैरव प्रसन्न नहीं होते। इस पर राजा सुधन्वा, जो शंकर के साथ थे, और कापालिकों में युद्ध होने लगा। शंकराचार्य ने कापालिकों को शाप दिया और वे सब नष्ट हो गये। तब कापालिकों का गुरु क्रकच शंकराचार्य की ओर बढ़ा। उसने सुरा से कपाल भरा और उसमें से आधा पीकर आधे से भैरव का आवाहन किया। भैरव के प्रकट होने पर उसने शत्रुनाश का निवेदन किया। किंतु शंकर स्वयं भैरव के अवतार थे। अतः भैरव ने शंकर का वध न कर स्वयं क्रकच का ही वध कर डाला। आनंद गिरि के अनुसार जिन कापालिकों से उज्जयिनी में श्री शंकराचार्य की भेंट हुई थी वे भैरव को परमेश्वर तथा सृष्टि का उत्पादक और संहारक मानते थे। वे यह विश्वास करते थे कि सुरापान तथा अभक्ष्य भोजन से ज्ञान-शक्ति का उदय होता है। वे अपने को सदा कपाली अर्थात् भैरव की शक्ति से सुरक्षित मानते थे। भवभूति ने अपने मालतीमाधव में श्री शैल को कापालिकों का केंद्र बताया है। योग-द्वारा वे शीघ्रगमन आदि की अद्भुत

शक्तियाँ प्राप्त करते थे। कपाल कुण्डला मानव-मुण्डों की माला धारण करती है। वह निशीथ-काल में अपने पिता के महल में सोती हुई मालती को उठाकर ले जाती है और श्मशान में ले जाकर कराला-चामुण्डा के सामने अपने गुरु अघोरघण्ट द्वारा भेंट चढ़ाये जाने के लिये समर्पित कर देती है।

इससे विदित होता है कि कापालिक-संप्रदाय कितना भयंकर संप्रदाय था। प्रकृति की कुछ भयंकर शक्तियों से उद्भावित भय से वैदिक रुद्र की प्रतिष्ठा हुई। भैरव और चण्डिका की कपाल-मालिका-मण्डित मूर्ति में इस कल्पना की पराकाष्ठा हुई। सुरा, रक्त और मानवबलि की भेंट ही इन देवताओं को प्रसन्न कर सकती थी। भैरव के उपासक कापालिक और कालामुखों की क्रियायें बड़ी वीभत्स और भयंकर प्रतीत होती हैं। किसी किसी अवस्था में तो नृशंसता का नग्न रूप दिखाई देता है। धर्म का इतना वीभत्स और अमानुषिक रूप बर्बर जातियों में ही देखा जा सकता है। कापालिक और कालामुख दोनों संप्रदायों का भेद्र सदा स्पष्ट नहीं रहता। रामानुज के अनुसार कालामुख अधिक,उग्र संप्रदाय है। शिव- पुराण में उन्हें महाव्रतधर कहा है। महाव्रत की महत्ता कपाल-पात्र-भोजन, शव-भस्म-स्नान, आदि महान् और विचित्र क्रियाओं में है। मालतीमाधव के टीकाकार जगद्धर ने कापालिकों को महाव्रत नाम दिया है। नाम और लक्षणों से कापालिक भी अत्यंत उग्र संप्रदाय जान पड़ता है। दोनों ही संप्रदायों में अनेक वीभत्स क्रियाओं का प्रचार था। उनमें से कौन संप्रदाय उग्रतर था इस निर्णय का कोई अधिक महत्त्व नहीं जब दोनों ही संप्रदाय वीभत्सता की असाधारण सीमा के निकट थे। दोनों संप्रदायों का पूर्ण स्वरूप क्या था और उनमें विशेष सिद्धांतों तथा क्रियाओं में क्या भेद था, यह जानने का आज कोई प्रामाणिक आधार प्राप्त नहीं।

## ५—काश्मीर-शैव-मत

प्राचीन काल में काश्मीर देश साहित्य, संस्कृति और दर्शन का केंद्र रहा है। यह देश शैव-दर्शन का पुरातन पीठ है। काश्मीर में प्रचलित शैव मत की दो शाखायें हैं—स्पंदशास्त्र और प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र। इस मत का मूल आविर्भाव स्वयं भगवान् शिव से माना जाता है। आचार्य वसुगुप्त ने इसका लोक में प्रथम प्रवर्तन किया। शिवसूत्र काश्मीर-शैवमत का मूल आधार है। शिवसूत्र विमर्शिणी के आरंभ में क्षेमराज ने वसुगुप्त द्वारा शिवसूत्रों के उद्धार की परंपरा का उल्लेख किया है। भगवान् श्री कण्ठ ने स्वयं स्वप्न में वसुगुप्त को महादेवगिरि की शिला पर अंकित शिवसूत्रों के उद्धार तथा प्रचार का आदेश दिया। ये ७७ सूत्र ही काश्मीर शैवमत की सिद्धांत-मालिका के आधार-सूत्र हैं। वसुगुप्त-रचित स्पंद-कारिका में शिवसूत्रों के सिद्धांतों का ही विशदीकरण है। वसुगुप्त के दो प्रधान शिष्यों कल्लट और सोमानंद ने क्रमशः स्पंदशास्त्र और प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र नाम से काश्मीर शैव मत का दो धाराओं का प्रवर्तन किया। इन दोनों मतों के दार्शनिक-दृष्टिकोण में बहुत समानता है; विशेष सिद्धांतों में कुछ मतभेद भी है।

### (क) स्पंदशास्त्र

वसुगुप्त की स्पंदकारिका से इस शास्त्र और संप्रदाय का नामकरण हुआ। वसुगुप्त के शिष्य कल्लट इसके प्रथम आचार्य हैं। स्पंदकारिका पर 'स्पंद सर्वस्व' नामक वृत्ति कल्लट की सब से महत्त्वशाली कृति है। 'स्पंदसर्वस्व' वस्तुतः स्पंद-शास्त्र का सर्वस्व ही है। स्पंद-शास्त्र के अनुसार परमेश्वर पूर्ण स्वतंत्र और सर्वशक्तिमान् है। वह केवल अपनी इच्छा-शक्ति से जगत् की उत्पत्ति करता है। उसे न प्रेरणा के लिये कर्म का आधार अपेक्षित है और न प्रधानादि उपा-

दान कारणों की अपेक्षा होती है। न वह स्वयं ही उपादान कारण है। इस प्रकार सृष्टि का न कोई प्रेरक कारण है और न उपादान कारण। सृष्टि चित्रपट तथा चित्रण सामग्री बिना चित्रित एक दिव्य चित्र है। दर्पण में प्रतिबिंब के समान परमेश्वर में सृष्टि का आभास होता है, किंतु दर्पण के समान ही परमेश्वर नित्य अस्पृष्ट रहता है। इस प्रकार स्पंद शास्त्र में एक परमेश्वर ही परम सत्य है। स्पंद-शास्त्र एक प्रकार का अद्वैतवाद है। जीव परमेश्वर से अभिन्न है, यद्यपि मलावरण के कारण इस तादात्म्य का उसे सामान्यतः बोध नहीं होता। यह मल तीन प्रकार का होता है—आणव, मायीय और कार्मण। जब आत्मा अज्ञान से अपने शुद्ध, स्वतंत्र और व्यापक स्वरूप को भुला कर अपने को अपूर्ण, अशुद्ध मानती है तथा देहादि को आत्मरूप मानती है तो यह आत्मा की परिच्छिन्नता का कारणभूत 'मल आणवमल' कहलाता है। जीव का देहरूप में संसार में भ्रमण मायीय मल के कारण होता है। अंतःकरण आदि की प्रेरणा से जब इंद्रियाँ सचेष्ट होती हैं तो कार्मण मल की उत्पत्ति होती है। नाद-द्वारा इन त्रिविध मल की क्रिया प्रवर्तित होती है। नाद शिव की मूल शक्ति का स्त्री तत्त्व है, उसीसे शब्द की उत्पत्ति होती है। शब्द के बिना कर्म के आधारभूत भाव कारक या प्रेरक नहीं हो सकते। अतः शब्द ( नाद ) मल का मूल है। गंभीर ध्यान और दृढ़ योग के द्वारा जब भक्त के मानस में परमेश्वर का स्वरूप प्रस्फुटित होता है तथा समस्त परिच्छिन्न रूप और भाव विलय हो जाते हैं तब इन मलों का नाश होता है। जब यह अवस्था स्थिर हो जाती है, तभी जीवात्मा मुक्त होकर परमात्म-स्वरूप हो जाती है। परमेश्वर का यह साक्षात्कार 'भैरव' कहलाता है।

### ( ख ) प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र

वसुगुप्त के द्वितीय शिष्य सोमानंद ने प्रत्यभिज्ञा शास्त्र का प्रवर्तन

किया। सोमानंद कृत 'शिव दृष्टि' प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र का मूल ग्रथ है। उत्पलाचार्य का 'प्रत्यभिज्ञासूत्र', जो वस्तुतः कारिका है, संप्रदाय का सबसे महत्त्व पूर्ण ग्रंथ और इसके नामकरण का आधार है। उत्पलाचार्य के प्रशिष्य अभिनव गुप्त ने 'प्रत्यभिज्ञा सूत्र' पर 'ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा-विमर्शिणी' नामक टीका तथा 'तंत्रालोक' 'तंत्रसार' 'परमार्थसार' आदि अनेक महत्त्व पूर्ण ग्रंथ रच प्रत्यभिज्ञा मत का भाण्डार भरा। अभिनव गुप्त का स्थान भारतीय साहित्य और दर्शन में अत्यंत गौरव-मय है। अभिनव गुप्त के शिष्य क्षेमराज ने भी 'शिवसूत्र विमर्शिणी' 'प्रत्यभिज्ञा-हृदय' आदि ग्रंथ रच योग्य गुरु के योग्य शिष्य की भांति दर्शन-क्षेत्र में अपना महत्त्व-पूर्ण स्थान बनाया।

सिद्धांत की दृष्टि से प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र की स्पंद-शास्त्र के साथ बहुत कुछ समानता है। स्पंद शास्त्र की भाँति प्रत्यभिज्ञा-शास्त्र भी एक प्रकार का अद्वैतवाद है। इसमें भी परमेश्वर के साथ जीवात्मा का तादात्म्य अभीष्ट है। सृष्टि भी ईश्वर की स्वतंत्र इच्छा मात्र से होती है। इसके सिद्धांत में इसकी 'प्रत्यभिज्ञा' संज्ञा का विशेष महत्त्व है। इस मत के अनुसार मोक्षावस्था में परमेश्वर का 'प्रत्यभिज्ञान' होता है। लौकिक प्रयोग में यह 'वही' व्यक्ति है, यह 'वही' वस्तु है, ऐसे ज्ञान और व्यवहार को 'प्रत्यभिज्ञा' कहते हैं। इसी प्रकार परमेश्वर का साक्षात्कार होने पर 'मैं वही परमेश्वर हूँ' ऐसा ज्ञान 'ईश्वर प्रत्यभिज्ञा' है।

उपनिषदों में एक पाठ है 'तमेव भांतमनुभाति सर्व तस्य भासा सर्वमिदं विभाति' ( का०२-२ ) अर्थात् परमेश्वर के आलोक से ही विश्व में सब कुछ आलोकित है। हमारे अंतर्गत ज्ञान शक्ति परमेश्वर की ही शक्ति है। शक्ति के एकत्त्व के साथ-साथ स्वरूप के तादात्म्य की भी कल्पना संभव है। इस प्रकार शिव ही एक मात्र सत्य है।

जीव साक्षात् शिव स्वरूप है। जगत् शिव से अभिन्न और उनकी इच्छाशक्ति का स्फुरण मात्र है। अज्ञानावरण के कारण जीव का शिव रूप आवृत रहता है। साधना-द्वारा उस शिव स्वरूप का साक्षात्कार होने पर आत्मा को अपने वास्तविक पारमेश्वर-स्वरूप का प्रत्यभिज्ञान होता है, इसीलिये इस शास्त्र का नाम प्रत्यभिज्ञा शास्त्र है। परमेश्वर अनंत शक्ति संपन्न है। उसकी अनंत शक्तियों में पाँच शक्तियाँ विशेष रूप से विख्यात हैं—चित्, आनंद, इच्छा, ज्ञान और क्रिया। चित् शक्ति प्रकाशस्वरूप है, जिससे परमशिव का स्वरूप स्वतः प्रकाशित होता है। आनंद शक्ति द्वारा वे स्वाभाविक आह्लाद का निरपेक्ष अनुभव करते हैं। इच्छा शक्ति से वे स्वतंत्र और अविघात इच्छा-संपन्न हैं। ज्ञान शक्ति से वे अनंत ज्ञानसंपन्न हैं। क्रिया-शक्ति से उनमें सर्वाकार-ग्रहण की योग्यता है। इन पाँच प्रमुख शक्तियों द्वारा परम शिव का अपनी स्वतंत्र इच्छा मात्र से जगद्रूपसे परिणाम होता है।

जीव वस्तुतः परमेश्वर ही है। अज्ञान के कारण उसका पारमेश्वर्य स्वरूप अंतर्हित रहता है। अज्ञान परम शिव की स्वतंत्र इच्छा-शक्ति का विजृंभन-मात्र है। शिव अपने रूप को तिरोहित तथा प्रकट करने में पूर्ण समर्थ और स्वतंत्र हैं। जीव में परमेश्वर के गुणों का आभास होने पर भी उनका पूर्ण परामर्श न होने के कारण तादात्म्य के पूर्णानंद का उल्लास नहीं होता। जिस प्रकार एक कामिनी किसी नायक के गुण गणों से परिचित होने पर भी, अज्ञात रूप से नायक के निकट होने पर भी, प्रत्यभिज्ञान के बिना मदन-विह्वल नहीं होती, किंतु दूती द्वारा यह कहे जाने पर कि 'यह वही नायक है' नायक के प्रत्यभिज्ञान पर प्रेमाकुल होकर आत्मसमर्पण कर देती है, उसी प्रकार स्वयं परमेश्वर

होते हुये भी आत्मा को अपने पारमेश्वर्य का अभिज्ञान नहीं होता, किंतु गुरु के द्वारा अपने स्वरूप का प्रत्यभिज्ञान कराने पर वह आत्मानुभव के आनन्द में विभोर हो जाती है। पारमेश्वर्य प्राप्त होने पर अन्य कुछ भी अपेक्षित नहीं रहता। अभिनवगुप्त का यह ईश्वराद्वयवाद शंकर के ब्रह्माद्वैत के बहुत कुछ समान है। दोनों में एक मुख्य भेद यह है कि शंकर का ब्रह्म निष्क्रिय है, अभिनवगुप्त का ईश्वर-ज्ञान क्रिया-शक्ति-संपन्न है।

## ६—वीर-शैव-मत

दक्षिण देश में प्रचलित शैव धर्म वीर-शैव-मत कहलाता है। इस मत के अनुयायियों को लिङ्गायत भी कहते हैं; क्योंकि ये लोग अपने गले में शिवलिङ्ग की मूर्ति धारण करते हैं। इस मत के आदि प्रवर्तक का नाम बसव कहा जाता है। बसव-पुराण नाम से प्रकाशित वीर-शैव ग्रंथ से इस मत और इसके प्रवर्तक बसव का परिचय मिलता है। वीर शैवों का विश्वास है कि उनका मत अत्यंत प्राचीन है। बसव पुराण से ज्ञात होता है कि बसव इस मत के आदि प्रवर्त्तक नहीं वरन् प्रबल प्रचारक थे। बसव पुराण के आदि में कथा है कि किस प्रकार नारद के अनुरोध से भगवान् शंकर ने अपने नंदी को अवतार लेकर शैवमत के प्रचार की आज्ञा दी। बसव कलचुरी नरेश बिज्जल के मंत्री थे। उनका जीवन राजनीतिक चक्रों में बीता। ऐसा प्रतीत होता है कि बसव ने वीरशैव मत के प्रचार के लिये अपने राजनीतिक प्रभुत्व का उपयोग किया इसी लिये इस मत में उनका इतना मान है। एकांत रामय्य ने भी जैन धर्म का उच्छेद कर वीर शैव मत के प्रतिष्ठापन के लिये बड़े विलक्षण कृत्य किये। पाँच महापुरुषों ने भिन्न भिन्न समय पर इस मत का उपदेश दिया है। इनके नाम रेणुकाचार्य, दारुकाचार्य, एकोरामाचार्य, पण्डताराध्य तथा विश्वाराध्य हैं; इन्होंने क्रमशः सोमेश्वर, सिद्धेश्वर,

रामनाथ, मल्लिकार्जुन तथा विश्वनाथ नामक शिवलिङ्गों से आविर्भूत होकर शैवधर्म का प्रचार किया। इन्होंने क्रमशः 'वीर' सिंहासन को रम्भापुरी (मैसूर) में, 'सद्धर्म' सिंहासन को उज्जयिनी में, 'वैराग्य' सिंहासन को केदारनाथ के पास अश्वी मठ में, 'सूर्य' सिंहासन को 'श्रीशैल' में तथा 'ज्ञान' सिंहासन को काशी में स्थापित किया।

सिद्धांत की दृष्टि से वीर-शैवमत एक प्रकार का विशिष्टाद्वैत है। शक्ति-विशिष्ट एक शिव को परम सत्य मानने के कारण इसे 'शक्ति-विशिष्टाद्वैत' भी कहते हैं। एक सच्चिदानंद स्वरूप परमब्रह्म ही परम शिव तत्त्व है। उसकी पारिभाषिकी संज्ञा 'स्थल' है। परम शिव की 'स्थल' संज्ञा की व्याख्या कुछ कृत्रिम व्युत्पत्ति के आधार पर की जाती है। शिव जगत् की स्थिति का आधार है, इसका द्योतन पूर्वांश 'स्थ' से होता है। 'ल' लय का बोधक है। शिव से ही उत्पन्न होकर प्रकृति, महत् आदि जगत्तत्व शिव में ही लीन हो जाते हैं। समस्त चराचर जगत् का आश्रय तथा परमानंद के साधकों का परम लक्ष्य-स्थल होने के कारण भी शिव की 'स्थल' संज्ञा है।

इस 'स्थल' संज्ञक शिव की स्वरूपावस्था शक्ति के साथ सामरस्य है। जब इन शिव को लीला करने की इच्छा उत्पन्न होती है तो शान्त समुद्र के समान स्थित 'स्थल' में कंपन उत्पन्न होता है। इस कंपन से 'स्थल' के स्वाभाविक सामरस्य का विभेद होकर उसके द्विविधरूप हो जाते हैं जिनमें एक को 'लिङ्गस्थल' और दूसरे को 'अङ्गस्थल' कहते हैं। 'लिङ्गस्थल' स्वयं शिव तथा उपास्य हैं, 'अङ्गस्थल' उपासक तथा जीव है। इसी प्रकार शक्ति में भी दो रूप उत्पन्न होते हैं। जिनमें एक का नाम 'कला' और दूसरे का 'भक्ति' है। 'लिंग' की शक्ति का नाम कला है जो प्रवृत्ति उत्पन्न करती है तथा अंग की शक्ति भक्ति

है जिससे निवृत्ति और मोक्ष उत्पन्न होते हैं। शक्ति लिंग को उपास्य बनाती है तथा भक्ति अंग को उपासक। अंत में भक्ति के द्वारा ही अंग शिव (लिङ्ग) से एकीभूत हो जाता है।

लिङ्ग स्वयं भगवान् शिव हैं, यह शिव का वाह्य चिह्न मात्र नहीं। लिङ्ग स्थल तीन प्रकार का होता है—(१) भाव लिङ्ग, (२) प्राण लिङ्ग और (३) इष्ट लिङ्ग। प्रथम भाव लिङ्ग कला-विहीन है और उसका श्रद्धा द्वारा साक्षात्कार होता है। वह केवल सत् है, वह काल तथा दिक् से अपरिच्छिन्न तथा परात्पर है। द्वितीय प्राण लिङ्ग कला-विहीन तथा कला-युक्त दोनों है। बुद्धि द्वारा उसका अवगम होता है। तृतीय इष्ट लिङ्ग कला-युक्त है और चक्षु द्वारा उसका दर्शन होता है। वह समस्त इष्ट फलों का देने वाला हैं, अथवा इष्ट उपास्य है, इसी से इसकी इष्ट संज्ञा है। भाव लिङ्ग परमात्मा का सत्स्वरूप है, प्राण लिङ्ग चित् है और इष्ट लिङ्ग आनंद है। भाव लिङ्ग परम तत्त्व है। प्राण लिङ्ग उसका सूक्ष्म तथा इष्ट लिङ्ग उसका स्थूल रूप है। ये तीन लिङ्ग आत्मा, प्राण और स्थूल देह के सांगतिक हैं और प्रयोग, मंत्र और क्रिया से युक्त होने पर कला, नाद और विन्दु कहलाते हैं।

भक्ति जीव का लक्षण है। भक्ति शिव के प्रति उपासना की भावना है। इसकी तीन अवस्थाएं होती हैं और तीन अवस्थाओं के अनुरूप 'अंगस्थल' के तीन विभाग होते हैं जिन्हें क्रमशः (१) योगाङ्ग (२) भोगाङ्ग और (३) त्यागाङ्ग कहते हैं। प्रथम से जीव शिव से एकीभाव प्राप्त कर आनंद की उपलब्धि करता है; दूसरे के द्वारा जीव शिव के साथ आनंद का उपभोग करता है; और तीसरे के द्वारा संसार को मिथ्या और क्षणभंगुर मान कर जीव उसका त्याग कर देता है। प्रथम कारण-लय के समान तथा सुषुप्ति-कल्प है; द्वितीय सूक्ष्म शरीर के समान

और स्वप्न-तुल्य है। और तृतीय स्थूल शरीर के समान तथा जागृति तुल्य है। प्रथम योगांग के दो भेद होते हैं ऐक्य और शरण। संसार के मिथ्यात्व का विश्वास होने पर शिव के आनन्द का भागी बनना 'ऐक्य' कहलाता है। यह 'ऐक्य' की अवस्था समरसा भक्ति कहलाती है, क्योंकि इसमें जीव और शिव का आनंद में एकीभाव हो जाता है। जब जीव अपने और प्रत्येक वस्तु में लिङ्ग के दर्शन करने लगता है तो इसे 'शरणभक्ति' कहते हैं। यह आत्मानंद की अवस्था है। इसके दो भेद हैं—( १ ) प्राण लिङ्गी और ( २ ) प्रसादी। प्रथम के लक्षण जीवन से निरपेक्षता, अहंकार त्याग और शिव का ध्यान है। समस्त भोग विषयों का शिवार्पण करने पर 'प्रसाद भक्ति' प्राप्त होती है। जीव का भक्ति द्वारा एकीभाव ही भुक्ति है। 'अंग' के मलापनयन द्वारा भुक्ति प्राप्ति का परम साधन 'भक्त' ही है। परम शिव के अनुग्रह से 'अंग' ( जीव ) भक्ति प्राप्त कर सकता है। गुरु की कृपारूपिणी दीक्षा भक्ति में बड़ी सहायक होती है और वीर शैवों में एक प्रकार से आवश्यक मानी जाती है। वीर शैवों का दीक्षा-संस्कार वैदिक उपनयन संस्कार के समकक्ष ही है। गायत्री मंत्र के स्थान पर शैव 'ऊँ नमः शिवाय' मंत्र का उच्चारण करते हैं, और यज्ञोपवीत के स्थान पर शिवलिङ्ग धारण करते हैं। दीक्षा के समय गुरु शिवलिङ्ग को अपने वाम कर में ग्रहण कर षोडश संस्कार-पूर्वक उसे शिष्य को दिखाता है। फिर शिष्य के वाम कर में उसे रख कर शिष्यों को उस लिङ्ग को अपने आत्म स्वरूप से देखने का आदेश देकर उसे शिष्य के गले में एक रेशमी डोरे से बाँध देता है। इसे "लिङ्गस्वायत्तदीक्षा" कहते हैं। भक्ति के लिये दीक्षा आवश्यक है। दीक्षा प्राप्त कर लेने पर ही जीव शिवत्त्व को प्राप्त कर सकता है।

यह शिवत्त्व की प्राप्ति शिव के साथ सामरस्य की प्राप्ति है। पृथकत्व-

भाव का अभाव होने के कारण इसे तादात्म्य या अद्वैत कहा जा सकता है। किंतु यह अद्वैत शंकर के ब्रह्माद्वैत से भिन्न माना जाता है। इसे केवलाद्वैत न कह कर विशिष्टाद्वैत कहना अधिक उचित है। शक्ति विशिष्ट शिव इसके अनुसार परम तत्त्व है। अपनी शक्ति से ही शिव से 'अंग' का आविर्भाव होता है। शंकर के समान न केवल 'ब्रह्म' परम तत्त्व है, और न रामानुज के समान जीव और जगत् ब्रह्म के विशेष रूप से वर्तमान नहीं रहते वरन् केवल शिव की शक्ति रूप से। इस भेद को छोड़ अन्यथा शिवाद्वैत रामानुज के विशिष्टाद्वैत के अधिक निकट है। मुक्ति प्राप्ति का परम साधन भक्ति भी शैव और रामानुज सम्प्रदायों की एक और मुख्य समानता है। श्रीकण्ठ शिवाचार्य ने अपने 'वेदांतसूत्र-भाष्य' में शिवाद्वैत का दार्शनिक निरूपण किया है।

## ७—शाक्त-मत

शैव मत का सूत्र वेदों तक मिलता है। रुद्र-शिव की कल्पना का आरंभ ऋग्वेद से ही हो जाता है। किंतु वेदों से लेकर गृह्य सूत्रों तक रुद्र-शिव के साथ किसी स्त्री देवता की प्रमुखता दृष्टिगोचर नहीं होती। रुद्राणी, भवानी आदि नामों का उल्लेख अवश्य मिलता है, किंतु ये कोई स्वतंत्र शक्ति संपन्न देवता नहीं हैं। उमा शिव की पत्नी हैं और शिव के प्रभुत्त्व को पराभूत नहीं करती। 'महाभारत' में एक स्तोत्र में अर्जुन ने दुर्गा की वंदना की है। उस मंत्र में दुर्गा के कुमारी, काली कपाली, महाकाली, चण्डी, कात्यायनी, कराला, विजया, कौशकी, उमा, कांतारवासिनी नामों का उल्लेख है। 'हरिवंशपुराण' में महिषासुरनाशनी, शुंभ-निशुंभ-मर्दिनी का उल्लेख है। 'मार्कण्डेय-पुराण' में चण्डी के उद्भव की कथा है। शुंभ-निशुंभ से त्रस्त होकर देवता हिमालय पर गये और देवी की वंदना की। पार्वती जी गंगा

में स्नान करने आईं। तब शिवा अथवा अंबिका पार्वती के तनु से प्रकट हुई। पार्वती के देह-कोश से प्रकट होने के कारण उसका नाम कौशिकी हुआ। जब अंबिका पार्वती के देह से प्रकट हुईं तो पार्वती का वर्ण काला हो गया इसी से उसका नाम कालिका हुआ। जब शुंभ और निशुंभ उस पर दौड़े तो उसका मस्तक कोप से काला हो गया उससे मुण्ड-मालिका काली प्रकट हुई। उसने चण्ड और मुण्ड राक्षसों का वध किया इससे उसका नाम चामुण्डा हुआ। ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, नारसिंही और ऐंद्री नामक सात शक्तियाँ उसकी विभूतियाँ हैं।

उक्त विवरण से विदित होता है कि वस्तुतः एक ही देवी अनेक रूप से प्रख्यात हैं। किंतु विवेक दृष्टि से देखने पर ज्ञात होगा कि ये केवल एक ही देवी के अनेक नाम अथवा रूप नहीं हैं, वरन् ये भिन्न-भिन्न देवियाँ हैं जिनकी कल्पना भिन्न भिन्न ऐतिहासिक परिस्थियों में प्रतिष्ठित हुई। भारतवासियों की जिस एकत्वाभिमुखी विचार-प्रवृत्ति से अनेक वैदिक देवताओं के समवाय से एक ब्रह्म या परमेश्वर की कल्पना प्रसूत हुई उसी प्रवृत्ति से ये अनेक देवियाँ एकीभूत हो कर एक ही शक्ति के अनेक नाम-रूप की द्योतक बन गईं। सबसे पहले शिव की पत्नी उमा है। उसके बाद हैमवता या पार्वती है, क्योंकि शिव गिरीश या पर्वतवासी हैं और उमा की उत्पत्ति भी हिमवान् पर्वत पर हुई। उसके बाद अरण्य और विंध्य पर्वत पर निवास करने वाली देवियाँ हैं, जो पुलिंद, शबर, बर्बर आदि की उपास्या हैं तथा भयंकर होने के कारण कराली, काली, चण्डी, चामुण्डा आदि कहलाती हैं। शक्ति की भावना भी देवी की कल्पना का एक प्रमुख अंग है। ऊपर वर्णित सात देवियों की कल्पना सात देवताओं की शक्ति के रूप में उदित हुई। कापालिक और कालमुखों के संप्रदाय में इस शक्ति-

उपासना ने बड़ा भयंकर रूप ग्रहण कर लिया। स्त्री देवता की उपासना करने वालों में शक्ति की भावना सामान्यतः वर्तमान होने के कारण वे सभी शाक्त कहलाते हैं।

शाक्त-तंत्रों की संख्या बहुत अधिक है। शाक्त-उपासना विधि अत्यंत रहस्यमय तथा गोपनीय है। शाक्त-तंत्रों का प्रकाशन बहुत कम हुआ। उनकी भाषा अत्यंत सांकेतिक प्रतीकात्मक तथा रहस्यमय होने के कारण प्राप्य ग्रंथ सहज अवगम्य नहीं हैं। शाक्तों का विश्वास है कि विद्या गुरुमुख से ही प्राप्त हो सकती है। संकेतों और प्रतीकों का रहस्य संप्रदाय की परंपरा में प्रवेश करने पर ही ज्ञात हो सकता है।

शाक्त संप्रदाय के अनुसार शिव और शक्ति परम तत्त्व हैं। ज्योतिः स्वरूप शिव विमर्श अथवा स्फूर्ति रूप शक्ति में प्रवेश करता है तथा बिंदु रूप ग्रहण करता है। शक्ति भी इसी प्रकार शिव में प्रवेश करती है, इससे बिंदु का विकास होता है। और उसमें से एक स्त्री तत्त्व का उदय होता है जिसे 'नाद' कहते हैं। इन नाद और बिंदु के संयोग से एक ऐसे तत्त्व की उत्पत्ति होती है जो पुरुष और स्त्री शक्तियों की गहन समानता प्रदर्शित करता है और जिसे 'काम' कहते हैं। इसके अतिरिक्त दो श्वेत और रक्त बिंदु जो पुरुष और स्त्री शक्ति के प्रतीक होते हैं, मिलकर 'कला' की उत्पत्ति करते हैं। काम में संयुक्त नाद-बिंदु तथा 'कला' के संयोग से 'काम-कला' का आविर्भाव होता है। इस प्रकार चार शक्तियों का समागम होता है—(१) मूल बिंदु जो सृष्टि के उपादान का प्रतीक है; (२) नाद अथवा शब्द जिस पर पदार्थों का नामकरण निर्भर है; और जो बिंदु से उद्भूत होता है; ये वस्तुओं और वाक् के उपादान मात्र हैं; अतः उनके साथ एक उत्पादक शक्ति का संयोग आवश्यक है; (३) श्वेत बिंदु (वीर्य) जो पुरुष शक्ति का सूचक है।

और स्वतः उत्पादन में समर्थ नहीं, तथा ( ४ ) रक्त बिंदु ( रज ) जो स्त्री शक्ति का सूचक है। जब एक तत्त्व 'काम-कला' में इन चारों शक्तियों का समागम होता हैतो उससे यह नाम रूप-मय वस्तु जगत् उत्पन्न होता है।

'सौंदर्यलहरी' के अनुसार शक्ति के संयोग से ही शिव सृष्टि कर सकते हैं। अतः शक्ति ही मूल क्रिया शक्ति तथा सृजन-शक्ति है। परम शक्ति होने के कारण वह परा, ललिता, त्रिपुर सुंदरी आदि नामों से विख्यात है। समस्त जीव त्रिपुर सुंदरी के ही रूप हैं और समस्त वस्तु जगत् उसी के उन्मेष से उदित है। त्रिपुर सुंदरी की उपासना एक दीक्षा-पूर्वक होती है। यह दीक्षा तीन प्रकार की होती है। पहली दीक्षा में महा-पद्मवन में शिव के अंक में आसीन देवी के आनंदमय स्वरूप का ध्यान करना होता है। दूसरी दीक्षा चक्र रूपा होती है। इसमें श्रीचक्रों के रूप में उपासना की जाती है। तीसरी दीक्षा शाक्त तंत्रों के गुरु सकाश से अध्ययन और तत्त्व के अवगमन में हैं। दूसरीचक्र रूपा दीक्षा शाक्तों की मुख्य उपासना विधि है। श्रीचक्र के केंद्र में स्थित योनि का ध्यान और उपासना का मुख्य अंग है। यह श्रीचक्र भोजपत्र, रेशमीवस्त्र या स्वर्ण-पत्र पर अंकित किया जाता है। इस उपासना के विषय में यह जान लेना आवश्यक है कि शाक्तों के दो मुख्य वर्ग होते हैं—( १ ) कौलिक और ( २ ) समयी। पहले स्थूल विषय की उपासना करते हैं और दूसरे चित्र की। शाक्त तंत्र बड़े रहस्यमय माने जाते हैं। शक्ति-संप्रदाय में योग का बड़ा महत्त्व है। योग और मंत्र साधना से मनुष्य की अंतर्निहित शक्तियों जागृत होती है। सिद्धि की अवस्था में षट्चक्रों को भेद कर कुण्डलिनी शक्ति का उदय होता है।

त्रिपुरा सिद्धांत के अतिरिक्त शक्ति संप्रदाय की अन्य अनेक शाखायें हैं और शक्ति-उपासना के अनेक रूप है। तंत्रों के रहस्य-उद्घाटन के बाद ही उनका कुछ स्पष्ट परिचय प्राप्त हो सकता है।

# दसवां अध्याय

## (परिशिष्ट)

**वेदांत के अन्य आचार्य**

पुस्तक की भूमिका में हमने वेदांत को 'बारह दर्शनों' में से एक समझ कर गिना था। वास्तव में वेदांत के अंतर्गत अनेक दर्शन हैं और भारतीय दार्शनिक संप्रदायों की संख्या बारह से कहीं अधिक है। रामानुज और शंकर के सिद्धांतों में महत्त्वपूर्ण भेद हैं; यही अन्य आचार्यों के विषय में भी कहा जा सकता है। प्रायः वेदांत के सभी दूसरे आचार्यों ने शांकर मत की आलोचना की है। इन सब आचार्यों के मतों और आलोचनाओं का शृङ्खलित वर्णन इस छोटी पुस्तक में संभव नहीं है। यहां हम दो तीन आचार्यों की शिक्षा का दिङ्मात्र प्रदर्शित करेंगे।

**निंबार्काचार्य**[1]

इनका समय रामानुज के कुछ ही बाद ग्यारहवीं शताब्दी समझना चाहिए। यह तेलगू ब्राह्मण थे और वैष्णव मत के अनुयायी, इन्होंने ब्रह्मसूत्र पर 'वेदांत पारिजात- सौरभ' नामक भाष्य लिखा है। इनका मत द्वैताद्वैत कहलाता है जो भास्कराचार्य के भेदाभेदवाद से समानता रखता है। प्रसिद्ध केशव कश्मीरी जिन्होंने गीता और ब्रह्मसूत्र पर भाष्य लिखे हैं, निंबार्क के ही अनुयायी थे।

---

[1] राधाकृष्णन्, भाग २, पृ० ७५१

जीव ज्ञान-स्वरूप है और ज्ञान जीव का गुण भी है। गुण और गुणी मेंतादात्म्य नहीं होता, पर उनका भेद देखा नहीं जा सकता। आकार में जीव अणु है, परंतु उसका ज्ञान गुण व्यापक है। प्रत्येक दशा में जीव में आनंद रहता है। अचेतन तत्त्व तीन हैं, अप्राकृत ( रामानुज का शुद्ध सत्त्व या नित्यविभूति ), प्रकृति और काल। ईश्वर का नियंता होना नित्य धर्म है। वह जगत् का उपादान और निमित्त कारण दोनों है। निंबार्क ने विवर्त्तवाद का खंडन करके परिणामवाद का पक्ष लिया है। ईश्वर, जीव और प्रकृति में अत्यंत अभेद या भेद नहीं है। जीव और प्रकृति परतंत्र सत्ताएं हैं और ब्रह्म स्वतंत्र। ब्रह्म की शक्ति जगत् की रचना करती है। जिसे रामानुज ब्रह्म का शरीर कहते हैं उसे निंबार्क ब्रह्म की शक्ति पुकारते हैं। शक्ति के परिवर्तन ब्रह्म को नहीं छूते।

निंबार्क भक्ति-मार्गी हैं। नारायण और लक्ष्मी के स्थान पर उन्होंने कृष्ण और राधा को स्थापित किया। भक्ति का अर्थ उपासना नहीं, प्रेम है। भक्ति अनन्य होनी चाहिये। दूसरे देवताओं की भक्ति वर्जित है। जीव और अजीव की ब्रह्म पर निर्भरता ही निंबार्क का अद्वैत है। उनके दर्शन में द्वैत की भावना प्रबल है। निंबार्क ने रामानुज की आलोचना की है। विशेषण का काम विशिष्ट पदार्थ को अन्य पदार्थों से भिन्न करना होता है। चित् और अचित् विशेषण ईश्वर को किससे भिन्न करेंगे ? अतएव चित् को ईश्वर का विशेषण मानना ठीक नहीं।

शंकर के आलोचक वेदांत के आचार्यों में मध्व का नाम प्रमुख है।

**मध्वाचार्य**[1]

वे द्वैतवादी थे। मध्वाचार्य पूर्णप्रज्ञ और आनंद-तीर्थ के नाम से भी प्रसिद्ध हैं, उनके दर्शन को

[1] मध्वाचार्य के सिद्धांतों के लिए देखिए, नागराजकृत, रेन आफ रिअलिज़्म इन इण्डियन फ़िलासफ़ी।

पूर्णप्रज्ञ-दर्शन भी कहते हैं। मध्व का जन्म ११९९ ई० में हुआ। उन्होंने ब्रह्मसूत्र पर भाष्य लिखा और अपने 'अनुव्याख्यान' में उसी की पुष्टि की। 'अनुव्याख्यान' पर जयतीर्थ ने 'न्यायसुधा' टीका लिखी। जयतीर्थ की 'वादावली' भी प्रसिद्ध ग्रंथ है। इसमें श्रीहर्ष के टीकाकार चित्सुख की आलोचना है। व्यासराज का 'भेदोज्जीवन' भेद की वास्तविकता सिद्ध करता है। उसी लेखक का 'न्यायामृत' प्रसिद्ध ग्रंथ है। मधुसूदन सरस्वती की 'अद्वैत-सिद्धि में 'न्यायामृत' की आलोचना की गई जिसका उत्तर रामाचार्य की 'न्यायामृत-तरंगिणी' में दिया गया। 'गुरुचन्द्रिका' ने तरंगिणीकार का खंडन किया, जिसके प्रत्युत्तर में 'न्याय-तरंगिणी-सौरभ' लिखा गया। 'न्याय-रत्नालंकार' में द्वैत और अद्वैत के इस रोचक शास्त्रार्थ का सारांश इकट्ठा किया गया है।

शंकराचार्य के अध्यास और विवर्त्त सिद्धांत की मध्व और उनके अनुयायियों ने कड़ी आलोचना की है। मध्व ने इस बात पर ज़ोर दिया है कि भ्रम या भ्रांत ज्ञान भी सर्वथा-नियम हीन नहीं होता। रस्सी में सर्प का भ्रम होता है, शुक्ति में रजत का। रस्सी में रजत या हाथी का भ्रम क्यों नहीं होता? भ्रम के लिए दो सत्य पदार्थों का होना आवश्यक है। सर्प और रजत की वास्तविक सत्ता है, इसलिए उनका भ्रम होता है। यदि जगत् की वास्तविक सत्ता नहीं है तो ब्रह्म में उसका अध्यास या भ्रम भी नहीं हो सकता।

**अद्वैतवाद की आलोचना**

संसार में भेद नहीं है अभेद ही है, या भेद अवास्तविक अथवा मायिक है, यह कहना साहस-मात्र है। भेद की वास्तविकता को माने बिना जगत् का कोई व्यवहार नहीं चल सकता। गुरु और शिष्य, पिता और पुत्र, पति और पत्नी के संबंध भेद की सत्ता सिद्ध करते हैं। यदि

भेद न हो तो समाज और उसके व्यवहारों का लोप हो जाय। पाप और पुण्य, ज्ञान और अज्ञान का भेद तो अद्वैती को भी मानना पड़ेगा। यदि प्रमा और अप्रमा ( यथार्थ ज्ञान और अयथार्थ ज्ञान ) में भेद नहीं है तो दार्शनिक चिंतन की आवश्यकता ही क्या है? मध्व के अनुसार पांच प्रकार का भेद बहुत ही स्पष्ट है :—

१—जड़ और जड़ का भेद—एक जड़ पदार्थ दूसरे जड़ पदार्थ से भिन्न है। कुर्सी और मेज अलग-अलग हैं।

२—जड़ और चेतन का भेद—जीव और अजीव का भेद बिल्कुल स्पष्ट है। प्राणधारी और प्राण-शून्य पदार्थों की भिन्नता बालक भी जानते हैं। उसे सिद्ध करने के लिये प्रमाण की आवश्यकता नहीं है।

३—जीव और जीव का भेद—जीव बहुत से हैं, यह भी स्पष्ट है। अन्यथा सुख, दुःख आदि सब को साथ ही साथ होते।

४—जीव और ईश्वर का भेद—ईश्वर सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान् है, जीव अल्पज्ञ और अल्प शक्तिवाला। अतएव उनमें भेद है।

५—जड़ और ईश्वर—जीव की तरह ईश्वर भी जड़ से भिन्न है।

इन भेदों की वास्तविकता के पक्ष में सब से बड़ी युक्ति व्यावहारिक है। उक्त भेदों को माने बिना व्यवहार नहीं चल सकता। यदि जीव और जीव का भेद न मानें तो नैतिक जीवन नष्ट हो जायगा। कोई सुखी कोई दुःखी क्यों है, इसका उत्तर देते न बन पड़ेगा। इसी प्रकार अन्य भेदों को भी मानना चाहिए।

परंतु भेदों की व्यावहारिक सत्ता से तो अद्वैत वेदांत को भी इन्कार नहीं है। मध्व के मत में भेद व्यावहारिक ही नहीं, पारमार्थिक है। भेद

की सत्ता ही नहीं है। यह सिद्ध करने की कोशिश कुछ अन्य वेदांतियों ने की थी।

**मध्वाचार्य के सिद्धांत**

भारत के अधिकांश दार्शनिकों की तरह मध्व तीन प्रमाण मानते हैं, अर्थात् प्रत्यक्ष, अनुमान और श्रुति। उपमान अनुमान में अंतर्भूत है। केवल प्रत्यक्ष और अनुमान की सहायता से हम विश्व की पहेली को नहीं समझ सकते, श्रुति की सहायता आवययक है। मध्व स्वतः प्रामाण्यवादी हैं। ज्ञाता और ज्ञेय के बिना ज्ञान संभव नहीं है, इसलिये अद्वैतवाद व्यर्थ है। ज्ञाता और ज्ञेय में सीधा संबंध होता है। ज्ञाता एकदम ज्ञेय को जान लेता है। सत्ताएं दो प्रकार की हैं, स्वतंत्र और परतंत्र। परम पुरुष परमात्मा की ही एकमात्र स्वतंत्र सत्ता है। परतंत्र सत्ता जीव और जड़-तत्त्व की है। अभाव भी परतंत्र पदार्थ है।

जीव, जगत् और ब्रह्म तीनों अलग-अलग हैं। श्रुति जब ब्रह्म को 'एकमेवाद्वितीयम्' (एक अद्वितीय) कहती है तो उसका तात्पर्य ब्रह्म को सर्वश्रेष्ठ घोषित करना होता है। ब्रह्म से बढ़कर और कुछ नहीं है। ब्रह्म में पर अपर का भेद नहीं है, ब्रह्म एक ही है जिसमें अशेष अच्छे गुण पाए जाते हैं। ब्रह्म का अलौकिक शरीर है और लक्ष्मी सहचरी हैं। लक्ष्मी नित्य मुक्त हैं।

जैनियों की तरह मध्व भी प्रत्येक भौतिक पदार्थ को आत्मा या जीव-युक्त समझते हैं। एक परमाणु के बराबर स्थान में अनंत जीव रहते हैं (परमाणु-प्रदेशेष्वनंताः प्राणिराशयः)।[1] ब्रह्म पर अवलंबित होने पर भी जीव कर्म करने में स्वतंत्र हैं। जीव स्वभावतः आनंदमय है, जड़-तत्त्व

---

[1] राधाकृष्णन्, भाग २ पृ० ७४३।

का संयोग ही उसके दुःख का कारण है। मोक्षावस्था में जीव का आनंद अभिव्यक्त हो जाता है।

मध्व सांख्य की प्रकृति को स्वीकार करते हैं। महत्, अहंकार, बुद्धि, मन, दस इंद्रियां, पांच विषय और पांच भूत यह चौबीस प्रकृति के विकार हैं।

ज्ञान से ईश्वर पर निर्भर होने की भावना उत्पन्न होती है। विश्व को समझ लेने से ब्रह्म या ईश्वर का ज्ञान होता है। ईश्वर को जानने से उसमें भक्ति उत्पन्न होती है। पवित्र जीवन व्यतीत करने से सत्य की उपलब्धि होती है। गुरु के चरणों में बैठकर नियमपूर्वक वेदाध्ययन करने से तत्त्व-बोध होता है। वेद पढ़ने का अधिकार शूद्रों और स्त्रियों को नहीं है, परंतु वेदांत का अध्ययन सब बुद्धिमान पुरुष कर सकते हैं। सब कुछ करने पर भी बिना भगवान् की कृपा के न ज्ञान हो सकता है न मोक्ष। मुक्त पुरुषों की बुद्धियां, इच्छाएं और उद्देश्य एक हो जाते हैं, यही उनकी एकता है। एकता का अर्थ तादात्म्य नहीं है। 'स आत्मा तत्त्वमसि' का पदच्छेद मध्व 'स आत्मा अतत् त्वम् असि' करते हैं, जिसका अर्थ है, वह आत्मा तू नहीं है। मुक्त जीव और ईश्वर की एकता मध्व को स्वीकार नहीं है।

**वल्लभाचार्य**[1]

शुद्धाद्वैत के प्रवर्त्तक श्री वल्लभाचार्य का समय पंद्रहवीं शताब्दी समझना चाहिए। वे विष्णु स्वामी के अनुयायी थे। उनके कार्य का क्षेत्र उत्तर भारत रहा, यद्यपि वे जन्म से दक्षिणी बतलाए जाते हैं। श्री वल्लभाचार्य ने वेदांत-सूत्रों पर 'अणुभाष्य' लिखा है और भागवत पुराण पर 'सुबोधिनी' की

[1] वल्लभाचार्य के सिद्धांतों के लिए देखिए, 'श्रीमद्वल्लभाचार्य और उनके सिद्धांत' भट्ट श्री व्रजनाथ शर्मा कृत।

रचना की है। 'प्रस्थानत्रयी' के साथ ही वे भागवत को भी प्रमाण मानते थे। उनके संप्रदाय को 'ब्रह्मवाद' और 'पुष्टि मार्ग' भी कहते हैं। पुष्टि का अर्थ है पोषण अथवा अनुग्रह अर्थात् भगवत्कृपा। अपने को हीन मानकर जो भगवान् की दया पर निर्भर रहते हैं उन्हीं का कल्याण होता है।

एक ब्रह्म ही तत्त्वपदार्थ है और श्रुति ही उसके विषय में प्रमाण है। ब्रह्म निर्गुण नहीं, सगुण है। जहां श्रुति ने ब्रह्म को निर्गुण कहा है वहां उसका तात्पर्य ब्रह्म को सत्, रज, तम आदि से रहित कथन करना है। ईश्वर या ब्रह्म या कृष्ण सृष्टिकर्त्ता हैं। कर्तव्य के लिए शरीर की आवश्यकता नहीं है। फिर भी भक्तों पर अनुग्रह करने के लिए भगवान् का अवतार होता है। भगवान् सत्, चित् और आनंद-स्वरूप हैं। जीव का आनंद बद्ध दशा में तिरोहित हो रहा है। भगवान् अपनी शक्ति से जगत् की सृष्टि और प्रलय करते हैं; वे जगत् के उपादान और निमित्त कारण दोनों हैं। जगत् मिथ्या या मायामय नहीं है। माया ब्रह्म की ही शक्ति है, इसलिए जगत् सत्य है। अविद्या के कारण जीव बंधन में पड़ा है। यह अविद्या माया से भिन्न है और इसका आश्रय जीव है। वल्लभ शंकर के मायावाद का समर्थन नहीं करते, उन्होंने विशिष्टाद्वैत को भी स्वीकार नहीं किया है। सांख्य की प्रकृति की स्वतंत्र-सत्ता भी उन्हें अभिमत नहीं है। जीव और जगत् दोनों सत्य हैं, मिथ्या नहीं हैं, पर वे ब्रह्म के विशेषण नहीं, अंश हैं। वास्तव में जीव और ब्रह्म एक ही हैं। वल्लभाचार्य की सब से प्रिय उपमा अग्नि और स्फुलिंग का संबंध है। जैसे अग्नि से स्फुलिंग या चिनगारियां निकलती हैं वैसे ही ब्रह्म से चित् और अचित्, जीव और जगत्, उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार द्वैत कहीं है ही नहीं, अद्वैत ही परमार्थ सत्य है। 'ब्रह्म ने इच्छा की कि मैं एक से बहुत

हो जाऊँ'; अपने को अभिव्यक्त करना ब्रह्म का स्वभाव है, वही सृष्टि का हेतु है।

जीव अणु है। मुक्ति का अर्थ भगवान् के साथ रहकर उनकी लीलाओं का आनंद लेना है। भक्ति मोक्ष का मुख्य साधन है और ज्ञान गौण। शरीर भगवान् का मंदिर है, उसे दुःख देने से कोई लाभ नहीं है। वल्लभ चार व्यूहों का सिद्धांत मानते हैं। सब कुछ ब्रह्म से उत्पन्न होता है, 'तत्वमसि' ( वह तू है ) का अक्षरार्थ ही वास्तविक अर्थ है। तिलक और तुलसी का धारण, वर्णाश्रम धर्म का पालन और सेवा, पुष्टि-मार्ग की मुख्य शिक्षाएं हैं। भगवान् के अनुग्रह में विश्वास रखना चाहिए। शुद्धाद्वैत-मार्त्तण्ड में लिखा है—

ये तु ज्ञानैक संनिष्ठास्तेषां लय एव हि,

भक्तानामेव भवति लीलास्वादः अति दुर्लभः।

अर्थात् जो केवल ज्ञानी हैं उनका भगवान् में लय हो जाता है। अपने व्यक्तित्व को बनाए रख कर भगवान् की लीलाओं का अति दुर्लभ आस्वाद भक्तों के लिए ही है।

**वल्लभाचार्य का प्रभाव**

वल्लभ के पुष्टि मार्ग का उत्तर-भारत पर बहुत प्रभाव पड़ा। कृष्ण-भक्ति का उपदेश इस संप्रदाय की प्रसिद्धि का मुख्य कारण हुआ। बहुत से श्रेष्ठ कवि, जिनमें सूरदास और मीरा का नाम मुख्य है, इस मत के अनुयायी बन गये और उन्होंने अपनी सरस काव्यसृष्टि से उत्तर-भारत को कृष्ण-भक्ति में डुबा दिया। हिंदी-साहित्य में जिन्हें 'अष्टछाप' के कवि कहते हैं वे वल्लभाचार्य के ही अनुयायी थे।[1] वल्लभ से पहले मध्व-संप्रदाय ने भी कवियों को

[1] देखिये श्यामसुंदर दास-कृत 'हिंदी भाषा और साहित्य' पृ० ४०७

प्रभावित किया था। मध्व संप्रदाय से प्रभावित होने वाले हिंदी-कवियों में विद्यापति मुख्य हैं।[1]

बंगाल में वैष्णव-धर्म और भक्ति-मार्ग का प्रचार करनेवालों में चैतन्यदेव का नाम मुख्य है। उनका जन्म १४८५ ई० में हुआ। श्री चैतन्य पर विष्णु-पुराण, हरिवंश-पुराण और भागवत का बहुत प्रभाव पड़ा और वे राधा-कृष्ण के अनन्य भक्त बन गए। उनकी शिक्षा को दार्शनिक आधार जीव गोस्वामी ( सोलहवीं शताब्दी ) ने दिया। चैतन्य का व्यक्तित्व आकर्षक था। वे जाति-पाँति के भेदों से ऊपर थे। उन्होंने कई मुसल्मानों को अपना शिष्य बनाया। जीव गोस्वामी का 'शत-सन्दर्भ' और बलदेव का वेदांत पर 'गोविन्द भाष्य' उल्लेखनीय ग्रंथ हैं। भक्ति-साहित्य वास्तव में प्रांतीय भाषाओं में विकसित और परिवर्द्धित हुआ है।

**श्री चैतन्य महाप्रभु**

चैतन्य-संप्रदाय में विष्णु ही अंतिम तत्त्व है। विष्णु या कृष्ण की तीन शक्तियां हैं चित्, माया और जीव। चित्-शक्ति से भगवान् अपने गुणों को अभिव्यक्ति करते हैं। उनकी आनंद-शक्ति ( ह्लादिनी ) का व्यक्तस्वरूप राधिका ( कृष्ण-प्रिया ) हैं। माया-शक्ति से भगवान् जड़-जगत् को उत्पन्न करते हैं और जीव-शक्ति से आत्माओं को। जीव भगवान् से भिन्न है और अणुपरिमाण वाला है। जीव और जगत् भगवान् के विशेषण नहीं हैं, उनकी शक्ति की अभिव्यक्तियां हैं। बलदेव ने माया को प्रकृति वर्णन किया है जिसमें भगवान् के ईक्षणमात्र से गति उत्पन्न होती है।

मोक्ष का अर्थ है भगवान् की प्रीति का निरंतर अनुभव। प्रेम ही मुक्ति है, भक्ति ही वास्तविक मोक्ष है। भगवद्-भक्ति की प्राप्ति ही

---

[1] वही, पृ० ४०६

जीवन का लक्ष्य है। विशुद्ध प्रेम और काम-वासना में ज़मीन-आस्मान का अंतर है। ज्ञान की अपेक्षा भी भक्ति श्रेष्ठ है; भक्ति के बिना भगवान नहीं मिल सकते।

## सिंहावलोकन

अपनी पहले और दूसरे भाग की भूमिकाओं में हमने इस बात पर ज़ोर दिया था कि विभिन्न दार्शनिकों और आचार्यों में मतभेद है; यही नहीं हमने यह भी कहा था कि मतभेद अच्छी चीज़ है और किसी राष्ट्र या जाति की उन्नति का अन्यतम कारण है। क्योंकि हमें भारत के दार्शनिक इतिहास का खण्ड-खण्ड करके वर्णन करना था, इसलिये इस 'भेद' पर गौरव देना आवश्यक था। अन्यथा इस बात का भय था कि पाठक विभिन्न संप्रदायों की विशेषताओं और सूक्ष्मताओं पर ध्यान देने के कष्ट से बचने की चेष्टा करते। अब जब कि हम विभिन्न मतों का अलग-अलग अध्ययन कर चुके हैं, यह आवश्यक है कि हम संपूर्ण भारतीय-दर्शन पर एक विहंगम-दृष्टि डालें और सब दर्शनों की सामान्य विशेषताओं को समझने की कोशिश करें। भारत में प्राचीन काल से राजनीतिक नहीं, किंतु धार्मिक और सांस्कृतिक एकता रही है; भारत के सारे हिंदुओं में यह एकता आज भी अक्षुण्ण है। इस सांस्कृतिक और धार्मिक एकता का दार्शनिक आधार क्या है, यह जानने योग्य बात है।

जैसा कि हम कह चुके हैं भारतीय दार्शनिक ससीम से असंतुष्ट होकर असीम की खोज में रहे हैं। शास्त्रीय भाषा में वे मोक्षार्थी थे। मोक्ष का अर्थ देश-काल के बंधनों से छुटकारा पाना है। भारतीय-दर्शन का विश्वास है कि बंधन और दुःख आत्मा का स्वभाव नहीं है और यदि उन्हें स्वभाव मान लिया जाय तो मुक्ति संभव न हो सकेगी। आत्मा अजर, अमर और शुद्ध-बुद्ध है, सब प्रकार का बंधन अज्ञानकृत है और

ज्ञान से नष्ट हो सकता है। बंधन और बंधन का हेतु तथा आत्मा का यह द्वैत भारतीय-दर्शन की मूल धारणा है। आलोचकों का यह कथन कि भारतीय-दर्शन इस लोक से विमुख और परलोक में अनुरक्त है, बहुत हद तक ठीक है। परंतु साधनावस्था इस लोक की ही चीज़ है, इसलिए लौकिक व्यवहारों को भी महत्त्व देना पड़ता है।

उपर्युक्त 'द्वैत' भारत के सभी दर्शनों में वर्त्तमान है। जैन-दर्शन 'कार्मण-वर्गणा' या कर्म-परमाणुओं से अलग होने को मोक्ष कहता है; सांख्य-योग में प्रकृति का संसर्ग छूटना ही कैवल्य है। न्याय-वैशेषिक के जीव की मोक्ष ज्ञान-शून्य अवस्था है; यही मीमांसा का मत है। परंतु यदि प्रकृति और पुरुष दोनों को समान रूप से पारमार्थिक माना जाय तो मोक्ष-दशा में उनमें संबंध होना अनिवार्य है। इसलिए वेदांत का कहना है कि 'बंधन और बंधन के हेतु' की वास्तविक सत्ता नहीं है। जगत् माया का प्रपंच है, उसकी केवल व्यावहारिक सत्ता है जो मुक्त पुरुष के लिए नहीं रहती। ऐसी दशा में मुक्त पुरुष और प्रकृति के संबंध का प्रश्न ही नहीं उठता।

वेदांत को 'अद्वैतवाद' कहा जाता है परंतु यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो वेदांत भी द्वैत-दर्शन है। तीन प्रकार की सत्ताएं, सत्, असत् और अनिर्वचनीय, व्यावहारिक सत्य और परमार्थ सत्य आदि की धारणाएं द्वैत-मूलक हैं। यह द्वैत बंधन और मोक्ष के ही मूल में वर्त्तमान है। यदि वास्तव में किसी दर्शन को अद्वैतवाद कहा जा सकता है तो वह भक्ति-मार्गियों का दर्शन है। भगवद्गीता और रामानुज के सिद्धांत वास्तविक अद्वैत हैं; वहां जीव और जगत् को ब्रह्म की दो प्रकृतियां (परा और अपरा) या विशेषण अथवा प्रकार कथन किया गया है। वल्लभाचार्य के मत में चित् माया और जीव ब्रह्म की शक्तियां हैं। रामानुज की फिलॉसफी तो हीगल फिलॉसफी से मिलती-जुलती है। भेद वास्तविक

है; चरम-तत्त्व की एकता भेदों में अभिव्यक्त हो रही है। भेद ही 'एक' का जीवन है। भेदों का सामानाधिकरण्य (एक अधिकरण में रहने का स्वभाव) ही रामानुज के विशिष्टाद्वैत का मूल-मंत्र है। रामानुज के मत में शरीर और जीव दोनों ब्रह्म के विशेषण हैं; वे उन दोनों में अन्य की तरह घोर द्वैत नहीं मानते। मुक्ति में भी जीव का शरीर होता है। रामानुज ने जीवों को स्पिनोज़ा की अपेक्षा अधिक व्यक्तित्व और स्वतंत्रता देने की कोशिश की है।

परंतु इससे पाठक यह न समझ लें कि द्वैतवाद कोई बुरी चीज़ है या रामानुज शंकर से बड़े दार्शनिक हैं। हर प्रकार के अद्वैतवाद में कठिनाइयां हैं। 'एक' से 'अनेक' की उत्पत्ति कैसे होती है? विश्व-तत्त्व एक साथ ही 'सम' और 'विषम' कैसे हो सकता है? सारे दार्शनिक अंतिम तत्त्व को निरञ्जन, निर्विकार और निर्द्वंद कथन करते हैं, फिर संसार में विकार और द्वंद्व कहां से आ जाते हैं? संसार में दुःख, निराशा, भय, घृणा, द्वेष क्यों हैं? विशुद्ध ब्रह्म इन सब का कारण हो सकता है, यह समझ में नहीं आता। अपने जीवन की सब मूल्यवान् वस्तुओं—विद्या, प्रेम, महत्त्वाकाङ्क्षा, पाप, पुण्य आदि—को माया कहने को भी जी नहीं चाहता। ऐसे ब्रह्म को हम क्या करें जिसे हमारे तुच्छ जीवन से कोई सहानुभूति नहीं है?

जड़ और चेतन का भेद मानकर भारतीय-दर्शनों ने चेतन-तत्त्व पर बड़े मनोयोग से विचार किया है। 'बहुदेववाद' और 'तटस्थेश्वरवाद' को ठुकरा कर वे चैतन्य-तत्त्व की एकता के सिद्धांत पर उपनिषत्काल में ही पहुँच गये। उपनिषदों में ही ब्रह्म-परिणामवाद अथवा 'माया-शून्याद्वैत' भी पाया जाता है। चेतन-संबंधी विचारों में इतनी जल्दी किसी देश में विकास नहीं हुआ।

साधना-संबंधी विचारों में भारतीय दर्शन क़ाफ़ी विचित्रता उपस्थित करता है। वैदिक-काल की साधना देवस्तुति और सरल यज्ञ थे। इसके बाद 'कर्मकाण्ड' का अभ्युदय हुआ और वर्णाश्रम-धर्म की शिक्षा शुरू हुई। यह शिक्षा अथवा आदर्श अपने विकृत रूप में आज भी चला जाता है। 'यौगिक क्रियाओं' की शिक्षा सर्व साधारण के लिये न थी, वह गृहस्थ-धर्म के अनुकूल भी न थी। इसलिए 'कर्मयोग' और 'ज्ञानयोग' का जन्म हुआ जिनके संमिश्रण से 'समुच्चयवाद' ( ज्ञान और कर्म दोनों से मोक्ष-प्राप्ति के विश्वास ) का उदय हुआ। इन सब के साथ ही भागवत-धर्म की भक्ति-विषयक शिक्षा भी चलती रही जिसने बाद को भारत पर पूरा आधिपत्य जमा लिया।

भारतीय सभ्यता और संस्कृति के क्रिश्चियन(ईसाई) आलोचक इस बात पर बहुत जोर देते हैं कि भारत के लोग जगत् को मिथ्या और सामाजिक व्यवहारों को झूंठ समझते हैं। उनकी सम्मति में 'वेदांत-दर्शन' ही भारत का प्रतिनिधि दर्शन है और उसमें मायावाद की शिक्षा है। इस प्रकार की आलोचना आलोचकों के पक्षपात और मूर्खता की परिचायक हैं। हम कह चुके हैं कि वेदांत ने नैतिक जीवन की आवश्य-कता से कभी इनकार नहीं किया। चरित्र की शुद्धता पर जितना भारतीय दर्शन ने ज़ोर दिया है उतना किसी ने नहीं दिया। इसका कारण यहां पर धर्म और दर्शन में भेद न करना था। भारत में वेदांत के अतिरिक्त अन्य दर्शनों का भी यथेष्ट प्रचार रहा है। न्याय और मीमांसा समय-समय पर प्रसिद्ध दर्शन रह चुके हैं। वस्तुतः शंकर का 'ज्ञानयोग' मीमांसा के बढ़े हुए प्रभाव के विरुद्ध प्रतिक्रिया थी। शंकर का मायावाद जनता में कभी प्रसिद्ध नहीं हुआ। भारतीय जनता के धार्मिक और दार्शनिक विचारों का स्रोत पुराण-ग्रंथ रहे हैं। प्रायः सभी पुराण जीव और प्रकृति के ईश्वर से अलग तथा ईश्वर पर निर्भर होने की शिक्षा

देते हैं। पुराणों के दर्शन को हम 'सेश्वर सांख्य' कह सकते हैं। भिन्न-भिन्न पुराणों में ईश्वर को शिव, विष्णु, देवी आदि नामों से अभिहित किया गया है। मतलब एक ही परम-तत्व से है जो जगत् का आधार है।

प्राचीन काल से भगवद्गीता हिंदुओं का प्रिय ग्रंथ रहा है और उस में स्पष्ट ही कर्मयोग तथा भक्ति का प्रतिपादन है। रामानुज के बाद से तो भारतीय स्पष्टरूप से भक्ति-मार्गी बन गये। अद्वैत-वेदांत के शिक्षक भी भक्ति-मार्ग के प्रभाव से वंचित न थे। शंकराचार्य कहते हैं,

सत्यपि भेदापगमे नाथ तवाहं न मामकीनस्त्वम्
सामुद्रो हि तरंगः क्वचन समुद्रो न तारंगः।

अर्थात हे भगवन्! भेद मिट जाने पर भी मैं आप का कहलाउँगा न कि आप मेरे। तरंग को 'समुद्र की' बतलाया जाता है; समुद्र 'तरंग का' है, ऐसा कोई नहीं कहता।

आश्चर्य की बात है कि रामानुज से प्रारंभ करके निंबार्क, मध्वाचार्य, कबीर, दादू, नानक, वल्लभाचार्य, तुलसीदास, सूरदास, चैतन्य-देव, तुकाराम, समर्थ स्वामी (शिवाजी के गुरु) आदि ने जो भारत के कोने-कोने में भक्ति की धारा प्रवाहित की उसे भारत के यह धुरंधर आलोचक देख ही नहीं सकते। शिव, विष्णु, राम और कृष्ण पर लिखे गये भारतीय भक्ति-काव्य के सामने योरुप का सारा ईसाई-साहित्य तुच्छ और नीरस है। हम ऐसा पक्षपात-वश नहीं कहते, यह ऐतिहासिक तथ्य है। शिव-संबंधी भक्ति-काव्य के विषय में बार्नेट कहता है—

'संसार के किसी धर्म ने इतना समृद्ध तथा कल्पना, चमत्कार, भाव, और सौष्ठव-युक्त भक्ति-काव्य उत्पन्न नहीं किया है।'[1]

---

[1] दी हार्ट आफ इण्डिया, पृ० ८२

यह एक निष्पक्ष विद्वान् के भारतीय भक्ति-काव्य के एक अंश के विषय में उद्गार हैं। बार्नेट ने हिंदी के सूरसागर, विनय-पत्रिका आदि का अध्ययन नहीं किया होगा अन्यथा वह शैव-भक्ति-काव्य को ही इतना महत्त्व न दे देता। भक्ति-काव्य भारतीय साहित्य की स्पृहणीय विशेषता है। आज भी वैष्णव-साहित्य से प्रभावित रवींद्रनाथ की 'गीताञ्जलि' ने सहज ही पश्चिम को मोह लिया।

आधुनिक काल में श्री लोकमान्य तिलक ने 'गीता रहस्य' लिखकर 'कर्मयोग' को प्रसिद्धि देने की कोशिश की है। संसार के सब से बड़े कर्मयोगी महात्मा गांधी को उत्पन्न करने का श्रेय आज भारत को ही है। गीता का 'कर्मयोग' साधना-क्षेत्र में भारतवर्ष का सब से बड़ा आविष्कार है। जड़वाद और प्रतिद्वन्द्विता से पीड़ित योरुप को भी आज उसी की आवश्यकता है। आल्डुअस हक्सले नामक लेखक का विचार है कि संसार का त्राण 'निष्काम कर्म' के आदर्श से ही हो सकता है।

## आधुनिक स्थिति

राजनीतिक स्वतंत्रता और बौद्धिक साहस साथ-साथ चलते हैं। यह ठीक है कि हम मुसलमानों के राजत्वकाल में सत्रहवीं शताब्दी तक भिन्न-भिन्न विषयों पर संस्कृत में ग्रंथ-रचना होती हुई पाते हैं, फिर भी उस की प्रगति मंद अवश्य पड़ गई। भारतीय इतिहास के पूर्वार्द्ध में जैसे उच्चकोटि के विचारक उत्पन्न हुये वैसे उत्तरार्द्ध में दिखलाई नहीं देते। दर्शनों के प्रणेता, शंकर, रामानुज, प्रशस्तपाद, उद्योतकर, वाचस्पति, उदयन और गंगेश जैसे मौलिक विचारकों की संख्या दिन-प्रति-दिन कम होती गई। यह मानना ही पड़ेगा कि भक्ति मार्ग के शिक्षकों में दार्शनिक प्रौढ़ता कम है। मध्व, वल्लभ, निंबार्क आदि की तुलना पहले आचार्यों से नहीं की जा सकती। उत्तर काल के लेखकों में तार्किकता तो है, पर मौलिकता नहीं है। साथ ही उसकी रचनाओं में एक विशेष

कट्टरपन का भाव है जो आंशिक निर्जीवता का लक्षण है। हिन्दू धर्म और दर्शन की इस कट्टरता का भी ऐतिहासिक कारण है। कड़े सामाजिक, धार्मिक और व्यावहारिक नियम बना कर हिंदुओं ने अपने धर्म और संस्कृति को विदेशियों के प्रभाव से बचाने की कोशिश की। कट्टरता के अभाव में, संभव है कि हिंदू-सभ्यता और संस्कृति मुस्लिम-सभ्यता में लीन होकर नष्ट हो जाती। भक्ति-काव्य की करुणा और भगवान् के सम्मुख दीनता का भाव भी कुछ-कुछ हिंदुओं की राजनीतिक हीनता का परिचायक है। इस प्रकार हम देखते हैं कि किसी जाति के सामाजिक और धार्मिक जीवन तथा विचारों पर राजनीतिक स्थिति का निश्चित प्रभाव पड़ता है।

मुसलमानों के शासन-काल में हमारी दार्शनिक प्रगति रुकी रही, इसका एक और भी कारण था। यवन-विजेता अपने साथ प्रौढ़ एवं नवीन दार्शनिक विचार नहीं लाये जिनके संघर्ष एवं प्रतिक्रिया में यहाँ दार्शनिक-प्रगति होती। ब्रिटिश राज्य के आने पर भारतीय पहले की भाँति परतंत्र तो रहे, किंतु परिस्थितियों में बहुत परिवर्तन हो गया। अब भारतीयों को धार्मिक और सांस्कृतिक स्वतंत्रता मिली। इसके साथ ही उनका धीरे-धीरे पश्चिमी साहित्य से गहरा संपर्क हुआ। इस संपर्क ने यहाँ के शिक्षितों को जाग्रत और सचेत कर दिया। अधिकांश शिक्षित अथवा अर्द्ध शिक्षित लोग पश्चिम के प्रवाह में बह गये, और अपने देश की सभ्यता एवं संस्कृति को हीन-दृष्टि से देखने लगे। किंतु अधिक बुद्धिमान तथा सुशिक्षित लोगों में दूसरे प्रकार की प्रतिक्रिया हुई। एक ओर जहाँ वे स्वतन्त्रचेता पश्चिमी विचारकों के बुद्धिवैभव से चकित हुये वाँह दूसरी ओर अपने स्वाभिमान की रक्षा के लिये, उनमें यह भावना भी उत्पन्न हुई कि भारत के प्राचीन सांस्कृतिक वैभव को प्रशंसनीय रूप में योरोपीयों के सामने प्रस्तुत करें। इस भावना को योरुप के पण्डितों से

भी प्रोत्साहन मिला। जहाँ ब्रिटिश शासक सत्ता के गर्व से चूर रहे, वहाँ योरुप के श्रेष्ठ विद्वान्, जिन्होंने संस्कृत भाषा का अध्ययन किया, भारतीय संस्कृति, यहाँ के साहित्य, दर्शन आदि की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा करने लगे। मैक्समूलर, कोलब्रुक, मॉनियर विलियम्स, आदि इसी कोटि के विद्वान् थे। योरुप के दूसरे पंडितों ने प्रच्छन्न रूप से यह सिद्ध करने की चेष्टा भी की कि भारतीयों ने बहुत कुछ यूनानियों से ग्रहण किया, और कुल मिलाकर, उनकी सभ्यता एवं संस्कृति योरुप से कहीं हीन है। ऐसे पंडितों में गार्बे, कीथ आदि का नाम लिया जा सकता है। भारत के सचेत देशभक्त युवक बहुत-कुछ इन दूसरी कोट के योरुपीय विद्वानों के खण्डन एवं उनके विरुद्ध भारतीय संस्कृति की श्रेष्ठता प्रमाणित करने में लग गये। राजा राममोहनराय, श्री रमेशचंद्र दत्त, लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक, कवि रवीन्द्रनाथ, डा० गंगानाथ झा, डा० राधाकृष्णन्, डा० दासगुप्त, डा० रानाडे आदि ने यही करने का प्रयत्न किया है।

विदेशियों की प्रशंसा का कुछ भारतीयों पर, जिनमें से अधिकांश योरुपीय साहित्य से अपरिचित थे, उलटा प्रभाव पड़ा। वे समझने लगे कि भारत की तुलना में योरुप कुछ है ही नहीं और, कम से कम दर्शन के क्षेत्र में, योरुप को भारत से बहुत कुछ सीखना है। किंतु इस प्रकार की धारणायें योरुपीयन पंडितों की गुण-ग्राहकता का दुरुपयोग और हमारी अनुग्राहकता की द्योतक हैं। वस्तुस्थिति यह है कि ज्ञान के सब क्षेत्रों में इस समय हमें योरोप से बहुत कुछ सीखना है।

हममें स्वाभिमान हो यह अच्छी बात है; प्रत्येक स्वतंत्र देश के नागरिकों को स्वाभिमानी होना चाहिये। हमने बाहर वालों को यह विश्वास दिलाने का प्रयत्न किया कि हमारे पूर्वज महान् थे वह

भी उचित ही हुआ। किंतु इतना यथेष्ट नहीं है। अब प्रश्न यह है कि हमारे इस स्वाभिमान की रक्षा किस प्रकार की जाय? हमारा स्वाभिमान तभी रक्षित रह सकता है जब कि हम स्वयं वैसा ही मौलिक एवं साहसपूर्ण चिंतन करने लग जाँय जैसा कि हमारे पूर्वज विचार करते थे।

दर्शन का अर्थ दार्शनिक साहित्य नहीं है। वह प्राचीन विचारकों की शिक्षाओं का अध्ययन एवं आवृत्तिमात्र भी नहीं है। प्राचीन दर्शनों का अध्ययन साधन है, साध्य नहीं। दर्शन का वास्तविक अर्थ है दार्शनिक चिंतन, दार्शनिक समस्याओं में जीवित अभिरुचि, ऐसी अभिरुचि जो प्रतिदिन उन समस्याओं के नये समाधान खोजने को प्रेरित करती हैं। एक दार्शनिक-जाति या राष्ट्र हम उसे कहेंगे जिसके सुशिक्षित सदस्य जीवन के संबंध में नित्य नये प्रश्न उठाते और उन पर नई दृष्टियों से विचार करते हैं; साथ ही जहां की साधारण जनता उन प्रश्नों तथा उनसे संबंद्ध आलोना-प्रत्यालोचना में गहरी अभिरुचि लेती है। इस दृष्टि से जाँचने पर हम पाते हैं कि आज इंगलैंड, अमरीका आदि में दर्शन जीवित दशा में है, जब कि हमारे देश में वह मृतप्राय हैं। योरुप अपने जीवन के प्रत्येक दशाब्द में दो एक नये वादों अथवा सिद्धांतों की सृष्टि करता रहता है; इसके विपरीत हमारे देश में किसी नवीन स्वदेशीवाद की चर्चा नहीं सुनाई देती। हमारे अधिकांश युवक बड़े उत्साह और कट्टरता से अपने को विभिन्न विदेशी विचारकों--जैसे बर्ट्रेंड रसेल अथवा कार्लमार्क्स—का अनुयायी घोषित करते फिरते हैं, उनके मस्तिष्क में यह बात कभी नहीं आती की वे जीवन के संबंध में स्वयं सोच कर नये वादों का प्रचार करें। भारतीय मस्तिष्क के इस दैन्य और साहसहीनता पर आश्चर्य और दुखः होता है। इस दीनता

के वातावरण में संभवतः, गांधी जी के नैतिक,सामाजिक एवं राजनीतिक विचार ही मौलिकता एवं साहस का ज्वलंत प्रतीक रहे हैं।

तो, भारत में फिर से स्वतंत्र दर्शन अथवा दार्शनिक चिंतन का उदय कैसे हो ? पहली शर्त्त है कि हम अपने विचारों, अपने अन्वेषण फलों आदि को अपनी भाषा में व्यक्त करने के अभ्यस्त बनें। इस प्रकार हम भारतीय जनता के निकट हो सकेंगे और हमारे चिंतन को जनता के जीवन स्पन्दन से प्रेरणा मिल सकेगी। दूसरा, हम इस बात का लोभ छोड़ दें कि हमारे विचारों की योरुप तक पहुँच हो और उन्हें वहाँ सम्मान मिले। शंकर और वाचस्पति ने दूसरे देश वालों की प्रशंसा के लिए नहीं लिखा, उनकी कृतियों अथवा विचारों में बल था, इसी से उनकी ख्याति आज दूर-दूर पहुँच गई। यदि हमारे विचारों में शक्ति होगी तो कभी न कभी दूसरे देशों की दृष्टि उन पर पड़ेगी। अतः हमें चाहिये कि हम अपने देश के वातावरण एवं जीवन से संपर्क रखते हुए देशवासियों के लिए ही लिखें।

हमारे सामने कुछ दूसरी बाधायें भी हैं; अभी हमारे देशवासी, विशेषतः हिंदी पाठक, उच्चतम विचारों का स्वागत करने के लिए तैयार नहीं हैं। उनमें से अधिकांश पश्चिमी विचारों से अनभिज्ञ भी हैं। आवश्यकता यह है कि देशी भाषाओं में योरुप की समस्त विचार-राशि को ठीक से अनूदित कर लिया जाय, जिससे हिंदी पाठकों का आधुनिक विचारों की पृष्ठभूमि से परिचय हो जाय। इस परिचय के बाद ही हमारे देश के शिक्षित पाठक और विचारक नवीन दृष्टियों अथवा सिद्धांतों की सृष्टि में परस्पर सहयोग कर सकेंगे। हमारी समझ में देश की सरकार का सबसे बड़ा कर्तव्य

देशी भाषाओं में विश्व साहित्य को अनूदित कराना है। इस पृष्ठ-भूमि के तैयार हो जाने तथा शिक्षा का माध्यम देशी भाषायें बन जाने पर भारतीय प्रतिभा स्वतः ही मौलिक विचारकों को उत्पन्न करने लगेगी।

—०*०—

# सहायक तथा पठनीय ग्रंथों की सूची

## सामान्य ग्रंथ

सर्वदर्शन संग्रह—आनंदाश्रम संस्करण।

सुरेंद्रनाथ दासगुप्त—ए हिस्ट्री ऑव् इण्डियन फ़िलासफ़ी, ४ भाग।

राधाकृष्णन्, सर सर्वपल्ली—इण्डियन फ़िलासफ़ी, दो भाग।

हिरियन्ना—आउट लाइन्स ऑव् इण्डियन फ़िलासफ़ी।

चटर्जी और दत्त—इण्ट्रोडक्शन टु इण्डियन फ़िलासफ़ी।

## पहला अध्याय

घाटे, बी० एस०—लेक्चर्स ऑन द ऋग्वेद।

विण्टरनिज़—हिस्ट्री ऑव् संस्कृत लिट्रेचर, भाग १।

मैकडॉनेल—वैदिक रीडर।

पेटरसन, पीटर—सिलेक्शन्स फ्राम द ऋग्वेद।

दयानंद, स्वामी—ऋग्वेदादि भाष्यभूमिका।

## दूसरा अध्याय

राधाकृष्णन—इण्डियन फ़िलासफ़ी, भाग १।

विण्टरनिज़—हिस्ट्री ऑव् संस्कृत लिट्रेचर।

## तीसरा अध्याय

रानडे, रामचन्द्र दत्तात्रेय—ए कन्सट्रक्टिव सर्वे ऑव् उपनिषदिक फ़िलासफ़ी।

डायसन—फ़िलासफ़ी ऑव् द उपनिषद्स्।

गफ़—फ़िलासफ़ी ऑव् उपनिषद्स्।

बारुआ, बी० एम०—प्रीबुद्धिस्ट फ़िलासफ़ी।

ह्यूम—द थर्टीन प्रिन्सिपल उपनिषद्स्।

